

# आत्म-आलोचना

( आलोचना-कुलक और बृहद्-आलोचना )



संपादक—

कविवर्य पं० श्री सूर्यमुनिजी म० के सुशिष्य

स्वर्गीय श्री "माणकमुनिजी" म०



द्रव्यसहायक—

श्रीमान् सेठ दलीचन्द ऊँकारलालजी रांका

सैलाना ( मध्य-भारत )

स्व० आचार्य श्री रघुनाथजी म० के शिष्य पं० श्री ज्ञानचन्द्र जी म० के शिष्य पं० श्री [illegible] जी म० की ओर से सादर भेंट



| वीर सम्वत २४८० | मूल्य | प्रथमा वृत्ति |
|---|---|---|
| विक्रम सं० २०११ | सदुपयोग | १००० |

## परमेष्ठी धुन

पंच परमेष्ठी भज भगवान्, सब मिल गाओ मंगल गान...
अतिशय ज्ञानी श्री अरिहन्त सुरनर-वंदित पूज्य महन्त...
शमत सभी संकट संताप, सिद्ध-सिद्ध सुमरन सद् जाप...
वन्द् श्री आचार्य महन्त, गणनायक-गुणगण-राजन्त...
उपाध्याय आगम-विद्वान, पढ़े पढ़ावे दे सद् ज्ञान...
साधु सकल संजम-शृंगार, जगजीवन के वे हितकार...
गुरु गुण महिमा अगम अपार, ज्ञान 'सूर्य' वत् जग दातार...



## गुरु भक्ति विनय

विना नयन पावे नहीं, विना नयन की बात ।
सेवें सतगुरु के चरन, सो पावे साक्षात् ॥१॥
बूझी चाहत प्यास को, यह बूझन की रीति ।
पावे नहिं गुरुगम विना यही अनादी नीति ॥२॥
जे सतगुरु उपदेशथी, पाम्यो केवलज्ञान ।
गुरु रह्या छद्मस्थ पण, विनय करे भगवान् ॥३॥
करुणा वत्सल सुजनता, आतम निन्दा पाठ ।
समकित भक्ति विरागता, धर्मराग गुण आठ ॥४॥



# दो शब्द

यह पुस्तक पाठकों के हाथों में पहुँचाते हुए हर्ष हो रहा है। कोई भी कार्य किसी प्रेमी की मदद मिले विना नहीं हो सकता। ऐसे ही प्रेमी पं० श्रीमान रतनलालजीडोशी साहब से मुझे धार्मिक कार्यों मे मदद-मिलती रहती है, जो कि प्रखर विद्वान्, चर्चावादी पण्डित, प्रसिद्ध समाज सेवी और धर्म की तर्क से पुष्टि करने वाले हैं। श्री डोशीजी का मेरे पर पूरा उपकार है। वे सन्त मुनिराजों के दर्शन के लिये और जहां जहां धार्मिक उपदेश हो वहां मुझे साथ ले जाकर मेरी धार्मिक भावना बढाते रहे हैं और इसी तरह इस पुस्तक के छपाने मे भी उनका सङ्केत हुआ।

इस वर्ष यहां पर स्व० पूज्य आचार्य देव श्री नन्दलालजी म० के प्रशिष्य श्रमण संघीय कविवर्य्य पं० श्री सूर्यमुनिजी म० मधुर-भाषी श्री सुरेन्द्रमुनिजी म० विद्याभिलाषी श्री रूपेन्द्र-मुनिजी म० साहित्य रत्न पं० श्री उमेशमुनिजी म० ठाणा ४ बालब्रह्मचारी का चौमासे के लिये विराजना हुआ। तब डोशीजी ने यह किताब देखी और फिर मुझे इशारा किया कि—"यह बहुत अच्छी है और स्वाध्याय मे अच्छी रहेगी।" तब मैंने इसे छपाना स्वीकार कर लिया, क्योंकि अच्छी ढंगसर आलोचना छपवाने की हमारी धार्मिक मण्डली की कई दिनों से इच्छा थी। उनसे इस प्रेमभाव के लिये मैं आभारी हूँ और आगे भी धार्मिक कार्यों में ऐसा ही प्रेम भाव बनाए रखने की आशा रखता हूं।

आशा है, धार्मिक व्यक्ति इस किताब को प्रेम से अपनाएंगे।

सैलाना (मध्य-भारत)
कार्तिक कृष्णा त्रयोदशी
सम्वत् २०११

आपका
प्यारा राँका

# प्रकाशक का संक्षिप्त परिचय

प्रिय पाठकगण !

श्रीमान प्यारचन्दजी साहब राँका, जो कि इस पुस्तक के प्रकाशक हैं, सैलाना के प्रसिद्ध सेठ श्री ऊँकारलालजी राँका के दत्तक पुत्र है । आपने अपने माता-पिता की पूर्ण सेवा की और सामाजिक तथा धार्मिक कार्य आप पूर्ण भावनाओं से करते रहते हैं। आपका जीवन सादगी से भरा हुआ है तथा आदर्श भी है-प्राप्त द्रव्य को आप सदुपयोग मे व्यय करने के लिये हमेशा तत्पर रहते हैं-सैलाना के श्रमणोपासक जैन पुस्तकालय के जन्मदाता, सरक्षक एव पोषक आप ही हैं । अतः पुस्तकों का बृहत संग्रह हो, इसमे कुछ आश्चर्य नहीं । पुस्तकालय की आवश्यकतानुसार पुस्तके आती ही रहती हैं। यह पुस्तकालय आपके पिताजी के नाम पर दिये हुए मकान मे स्थापित है । आपने कई धर्म संस्थाओं को बड़ी उदारता पूर्वक सहायता दी है तथा दे रहे है । पाठकगण ! प्रकाशक के जीवन का अवलोकन कर अपनी धर्म भावना को बढावे ।

श्रीमान् सेठ प्यारचन्दजी साहब सपरिवार चिरायु हों तथा अपने धार्मिक कार्यों में सदैव वृद्धि करते रहें यही मेरी सत्कामना है ।

भवदीय,
लालसिंह सुराना
प्रोप्राइटर—श्री दिलीप प्रिंटिंग प्रेस, सैलाना

# प्रस्तावना



'आलोयणाए णं माया नियाण मिच्छादंसण सल्लाणं मोक्ख-मग्ग-विग्घाणं अणन्त-संसार बंधणाणं उद्धरणं करेइ, उज्जुभावं च जणयइ ।'

आलोचना से मोक्ष मार्ग के विघ्न और अनन्त संसार के बन्धन रूप छल कपट, भौतिक लालसा या तप संयम को बेचने की वृत्ति और विपरीत प्रतीति रूप साधक जीवनके कंटक निकल जाते हैं और सरल भाव=पूर्णत्त्व की योग्यता प्राप्त होती है ।

उत्तराध्ययन० अ० २९

उपर्युक्त उद्धरण से, जैन धर्म मे आलोचना का क्या महत्त्व है—यह समझ मे आ जाता है। आलोचना साधक जीवन का एक अनिवार्य अङ्ग है। यदि साधना आत्म-सम्पत्ति की प्राप्ति के लिये व्यवसाय है तो आलोचना उसका हिसाब-किताब है। संस्था की प्रामाणिकता उसके स्पष्ट हिसाब-खाते पर ही आधारित रहती है। इसी प्रकार साधक जीवन की प्रामाणिकता का आधार आलोचना-प्रतिक्रमण है। सर्वज्ञदेव श्रीमन्महावीर प्रभु ने आलोचना-प्रतिक्रमण के अभाव मे साधक

को आराधक नहीं--विराधक माना है ।

आलोचना का उद्गम-स्थल संभवतः आवश्यक सूत्र का चतुर्थ आवश्यक है। आवश्यक सूत्र प्रत्येक तीर्थंकर के शासन-काल में अपने-अपने देश-काल के अनुरूप विद्यमान् रहता है अतः निर्विवाद यह कहा जा सकता है कि जितना आवश्यक या मोक्ष मार्ग का इतिहास पुरातन है, उतना ही पुरातन आलोचना का इतिहास है। शेष तो इस स्पष्ट सत्य की उपेक्षा करके, बुद्धि की तृप्ति के लिये ऐतिहासिक तथ्य के नाम पर थोथी कल्पना के आकर्षक, परन्तु अनावश्यक जाल बुनने का ही चातुर्य है। साधन की ऐतिहासिकता का विचार करने के बनिस्बत उनकी क्षमता, योग्यता और उचित उपयोग का विचार करना कहीं अधिक उपयोगी हो सकता है।

"आलोचना" शब्द का अर्थ है—सूक्ष्म दृष्टि से देखना अर्थात् जीवनमें होने वाले दोषों को चिन्तन के द्वारा खोजकर, अपने मे उनके अस्तित्त्व के लिये पश्चाताप करना। जो व्यक्ति अपने दोषों-अपनी भूलों को तटस्थ वृत्ति से देख सकता है और उन्हें स्वीकार करता है, वही उन्हें छोड़ने के प्रयत्न मे प्रवृत्त हो सकता है और सफल हो सकता है। सचमुच में अपनी भूलों को सचाई से जानना, सम्पूर्णता की ओर कदम धरना है।

आलोचना के विभिन्न अपेक्षाओं से कई भेद हो

सकते हैं। काल की अपेक्षा से इसके दैवसिक, रात्रिक, पाक्षिक चातुर्मासिक, सांवत्सरिक और अन्तिम कालिक–ये भेद प्रसिद्ध हैं। उक्त अवसरों पर साधक अस्त-व्यस्त बने हुए जीवन के नन्दन--कानन को आलोचना के साधन से सौन्दर्य प्रदान करता है। यही कारण है कि जैन-धर्ममें चतुर्विंशति स्तव, अनुप्रेक्षा आदि विषयों की तरह आलोचना भी एक आकर्षक विषय रहा है। इसके जरिये से साधक मात्र अपने आन्तरिक जीवनकी—अरे संकेतों से आत्म-कहानी की निष्कपट भावसे झांकी कराने के लिये तत्पर रहे हैं। इसीलिए इस विषय पर काफी लिखा और संग्रह किया गया है। आये दिन भी वैसे प्रयत्न होते रहते हैं। ऐसे ही प्रयत्न का फल प्रस्तुत पुस्तिका है।

यह पुस्तिका संग्रहित है। इसके संग्राहक हैं मेरे गुरुभ्राता स्वर्गीय श्री माणकमुनिजी महाराज। आज से लगभग बारह-तेरह वर्ष पूर्व इस संग्रह की सामग्री एकत्रित हुई थी। परन्तु उनकी रुग्णावस्था के कारण, उनके जीवनकालमें इस ओर विशेष ध्यान नहीं दिया जा सका था। स्व. श्री माणकमुनिजी म. मध्य भारत के एक छोटे से कस्बे पटलावद के निवासी थे। आप अल्पवयमे गुरुदेव पं. श्री सूर्यमुनिजी म. के पास दीक्षित हो गये थे। अपनी सामर्थ्य के अनुसार थोड़े समय में ठीक योग्यता प्राप्त कर ली थी। परन्तु वे छोटी उम्रमे ही रोगसे आक्रान्त हो जाने के कारण अधिक विकास नहीं कर पाए।

यों तो वे रुग्ण थे ही, परन्तु संवत २००२ में पक्षाघातके शिकार हो गये । अब चलना-फिरना भी कठिन हो गया। फिर भी एक चातुर्मास लीमडी, दो थान्दला, पाच इन्दौर और एक वर्ष पुनः थान्दला में बिताया और इस वर्ष संवत् २०११ में आषाढ कृष्णा चतुर्थी को थान्दला में उनका स्वर्गवास होगया ; इसके पश्चात सैलाना-संघ की आग्रह भरी विनन्तीसे वर्षावास के लिये यहां आना पड़ा । श्री रतनलालजी डोशी ने प्रसंगवशात् यह सग्रहित सामग्री देखी और प्रकाशनकी इच्छा प्रकट की । इस प्रकार उनके स्वर्गवास के बाद इसके प्रकाशन का अवसर उपस्थित हुआ । इस पुस्तिका मे आलोचना-कुलक और बृहत-आलोचना-ये दो ग्रन्थ संग्रहित हैं ।

आलोचना-कुलक अपभ्रंश भाषाके उत्थानकाल मे रचा गया प्राकृत भाषाका ग्रन्थ प्रतीत होता है । इसके रचयिता का पता नहीं चल सका और न इसकी मूल प्रति या दूसरी प्रति ही मिल सकी, इसलिये इस विषय मे कुछ निश्चित बात नहीं कही जा सकती । यह ग्रन्थ मुख्यतः अन्तिमकालिक आलोचना के उद्देश्य से रचा गया है ।

बृहत्-आलोचनामे मिश्रित भाषा के सग्रहित दोहे हैं । वर्त्तमान मे स्थानकवासी-समाज मे श्री रणजीतसिंहजी द्वारा सग्रहित 'बृहदालोयण' पाक्षिक, सावत्सरिक आदि अवसरो पर पढने की परिपाटी है अतः उसका भी बहुताश संग्रहित कर

लिया गया है । समय की अल्पता के कारण इसको चाहिए वैसा पूर्ण रूप नहीं दे सके हैं। फिर भी दो परिशिष्ट देकर अधिक उपयोगी बनाने का प्रयत्न किया गया है।

यद्यपि प्रस्तावना लिखने का काम श्री डोशीजी का था। परन्तु उनकी अस्वस्थता के कारण यह काम मुझे करना पड़ा।

इस पुस्तिका के प्रकाशन सहायक हैं यहीं के निवासी "दलीचन्दजी ऊँकारलालजी" फर्म के मालिक श्री प्यारचन्दजी रॉका। स्थानीय 'श्रमणोपासक पुस्तकालय' श्री डोशीजी की प्रेरणा और इनकी सहायता का ही फल है। इस पुस्तकालय के डोशीजी मस्तिष्क है तो रॉकाजी भुजा हैं। वस्तुतः इन व्यक्तियों की धर्म भावना स्तुत्य है।

यही भावना है कि पुस्तिका का सदुपयोग हो।

वर्षावास, २०११<br>
कार्तिक कृष्णा ९<br>
सैलाना (मध्य-भारत)

—'अणु' मुनि

असञ्जम-मन्नाणं, मिच्छत्तं सव्वओ वि य ममत्तं।
जीवेसु अजीवेसु य, तं निन्दे तं च गरिहामि ॥

—आलोचना-कुलक

जिम रज लागे देह पे, स्नान कियॉ हो शुद्ध ।
यों आलोचना के कियाँ, होवे आत्म विशुद्ध ॥

—बृहद्-आलोचना



# याचना

बना दो बुद्धि विमल भगवान् !

तर्क जाल सारा ही हरलो, हरो कुमति अभिमान ।
हरो मोह-मद-माया ममता, मत्सर मिथ्या मान ॥

कलुष काममति हरो शोक-भय, हे प्रभु ! हरो अभिमान ।
दम्भ दोष दुर्नीति हरण कर, करो सरलता दान ॥

भोग-योग अपवर्ग-स्वर्ग की, हरो स्पृहा बलवान ।
चाकर करो चारु चरणों का, नित ही निज जन जान ॥

भरदो हृदय भक्ति श्रद्धा से, करो प्रेम का दान ।
कभी न करो दूर निज पद से, मेटो भव का भान ॥

नमोऽत्थुणं आइगराणं चक्खुदयाणं

# * आलोचना-कुलक *



जो कोवि मए जीवो, चउगइ-भव-चक्क-मज्झारम्मि ।
दूहविओ मोहेणं, तमहं खामेमि तिविहेणं ॥ १ ॥

चार गति रूप भव चक्र में फंसकर, मैंने मोहवश किसी भी जीव को दुःखित किया हो, उन्हें मैं मन, वचन और काया से खमाता हूं ।

नरएसु उववन्नो, सत्तसु पुढवीसु नारगो होऊं ।
जो कोवि तत्थ जीवो, दूहविओ तं पि खामेमि । २॥

नर्क में सात भूमियों में, नारक, रूप में उत्पन्न होकर, मैंने वहां किसी जीव को दुःखित किया हो तो उन्हे त्रियोग से खमाता हूं ।

निद्दय-परमाहम्मिय-रूवेणं, जं कयाइं दुक्खाइं ।
हा ! हा ! मह जीवेणं, मूढेणं तं पि खामेमि ॥३॥

हाय ! परमाधार्मिक रूप में मैंने—मोही जीव ने, जिनको कितने ही दुःख दिये हैं, उनको भी मैं त्रियोग से खमाता हूं ।

हा ! हा ! तइया मूढो, न याणिमो जं करस्स दुक्खाइं ।
करवत्तय-छेयण-भेअणाइं, केलीइ विहिआइं ॥४॥

असञ्जम-मन्नाणं, मिच्छत्तं सव्वओ वि य ममत्तं।
जीवेसु अजीवेसु य, तं निन्दे तं च गरिहामि ॥
—आलोचना-कुलक

जिम रज लागे देह पे, स्नान कियाँ हो शुद्ध।
यों आलोचना के कियाँ, होवे आत्म विशुद्ध ॥
—बृहद्-आलोचना



# याचना

बना दो बुद्धि विमल भगवान्!

तर्क जाल सारा ही हरलो, हरो कुमति अभिमान।
हरो मोह-मद-माया-ममता, मत्सर मिथ्या मान ॥

कलुष काममति हरो शोक-भय, हे प्रभु! हरो अभिमान।
दम्भ दोष दुर्नीति हरण कर, करो सरलता दान ॥

भोग-योग अपवर्ग-स्वर्ग की, हरो स्पृहा बलवान।
चाकर करो चारु चरणों का, नित ही निज जन जान ॥

भरदो हृदय भक्ति श्रद्धा से, करो प्रेम का दान।
कभी न करो दूर निज पद से, मेटो भव का भान ॥

नमोऽत्थुणं आइगराणं चक्खुदयाणं

# * आ लो च ना-कु ल क *



जो कोवि मए जीवो, चउगइ-भव-चक्क-मज्झारम्मि ।
दूहविओ मोहेणं, तमहं खामेमि तिविहेणं ॥ १ ॥

चार गति रूप भव चक्र-मे फंसकर, मैंने मोहवश किसी भी जीव को दुःखित किया हो, उन्हे मैं मन, वचन और काया से खमाता हूं ।

नरएसु उववन्नो, सत्तसु पुढवीसु नारगो होउं ।
जो कोवि तत्थ जीवो, दूहविओ तं पि खामेमि ।२॥

नर्क में सात भूमियों में, नारक, रूप में उत्पन्न होकर, मैंने वहा किसी जीव को दुःखित किया हो तो उन्हें त्रियोग से खमाता हूं ।

निद्दय-परमाहम्मिय-रूवेणं, जं कयाइं दुक्खाइं ।
हा ! हा ! मह जीवेणं, मूढेणं तं पि खामेमि ॥३॥

हाय ! परमाधार्मिक रूप में मैंने—मोही जीव ने, जिनको कितने ही दुःख दिये हैं, उनको भी मैं त्रियोग से खमाता हूं ।

हा ! हा ! तइया मूढो, न याणिमो जं करस्स दुक्खाइं ।
करवत्तय-छेयण-भेअणाइं केलीइ विहिआइं ॥४॥

जं किंचि मए तइया, कलकली-भाव-मुवगएण कयं ।
दुक्खं नेरइयाणं, तं पि अ तिविहेण खामेमि ॥५॥

हाय! मैंने वहां मोहान्ध होकर, अपनी क्रीड़ा से, करवत आदि से उनको-नर्क के जीवों को छेदन-भेदन करने से उन्हें होने वाले दुःखों को नहीं देखा।

वहां मैंने तीव्र क्रोध भाव से युक्त होकर, नैरयिकों को जो भी दुःख दिये उनके लिये उन्हें त्रियोग से खमाता हूं।

तिरियाणं चिय मज्झे, पुढवी-माईसु खार-भेएसु ।
अवरुप्प-रसत्थेणं, विणासिआ ते वि खामेमि ॥६॥

तिर्यंच गति मे, क्षार आदि अनेक प्रकार की पृथ्वी आदि मे उत्पन्न होकर, विकृत अहितकारी रस मे रहकर, जिन जीवों का विनाश किया, उनसे भी मैं क्षमा माँगता हूं।

बेइंदिय-तेइंदिय-चउरिंदिय-माइ-णेग-जाइसु ।
जे भक्खिअ-दुक्खविआ, ते वि अ तिविहेण खामेमि ।७।

द्विइन्द्रिय, त्रिइन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय आदि अनेक जाति में उत्पन्न होकर, मैंने जिन जीवों को भक्षण करके दुःख पहुंचाया हो तो उन्हें भी मन, वचन और काया से खमाता हूं।

जलयर-मज्झ-गएणं, अणेग-मच्छाइ-रूव-धारेणं ।
आहारट्ठा जीवा, विणासिआ ते वि खामेमि ॥८॥

जलचर जीवों मे मच्छ आदि रूप में उत्पन्न होकर, आहार के लिये, मैंने जीवों का विनाश किया। उन सभी जीवों से भी मैं क्षमा याचना करता हूं।

छिन्ना-भिन्नाय मए, बहुसो दट्ठूण बहु विहा जीवा ।
जलयर-मज्झ-गएणं, ते वि अ तिविहेण खामेमि ॥९॥

जलचर योनि मे जाकर, मैंने अनेक प्रकार के जीवों को देखकर, वहुत से जीवों को छिन्न--भिन्न किए, उन सव को भी त्रियोग से खमाता हूं ।

सप्प-सरीसव-मज्झे, वन्नरो-मज्जार-सुणह-भेएसु ।
जे मे जीवे लविआ, दुक्खत्ता ते वि खामेमि ॥१०॥

सर्प, सरिसृप आदि (उरग) जीवों में, वानर आदि (भुजपुर) जीवों में और विल्ली-कुत्ता आदि (स्थलचर) अनेक प्रकार के जीवों में पैदा होकर मैंने जिन जीवों को मारा या दुःखी किया हो, उन्हे भी त्रियोग से खमाता हूं ।

सद्दूल-सीह-गंडय-जाईसुं जीव-घाइ-जणिआसुं ।
जे उववन्नेण मए, विणासिआ ते वि खामेमि ॥११॥

शार्दूल, सिंह, गेंडा आदि जीवों की हिंसा करने वाली जीव जाति मे उत्पन्न होकर, मैंने जिन जीवों का विनाश किया हो, उनको त्रियोग से खमाता हूं ।

होलाह-गिद्धि-कुकड-हंस-बगाईसु सउणि-माईसु ।
जं खुह-वसेण खद्धा, किमि-माई ते वि खामेमि ॥१२॥

होला, गिद्ध, कुकडा; हंस, वगुले आदि पक्षियों की जाति मे उत्पन्न होकर, मैंने भूख के मारे जिन कीडे आदि जीव को खाया हो, उनको भी मन, वचन और काया से खमाता हूं ।

मणुएसु वि जे जीवा, जिब्भिदिय-मोहिण-मूढेणं ।
पारद्धि-रमंतेणं, विणासिआ ते वि खामेमि ॥१३॥

मनुष्य-योनि में उत्पन्न होकर, मैंने रसनेन्द्रिय के कारण मुग्ध और मूर्ख बनकर तथा आखेट-क्रीड़ा के द्वारा जिन जीवों का विनाश किया हो, उनको भी खमाता हूं।

फास-गिद्धेण जं चिय, पर-दाराइ-गच्छ माणेण ।
जे दूमिअ-दूहविआ, ते वि अ तिविहेण खामेमि ॥१४॥

मैंने स्पर्श-इन्द्रिय के विषय में आसक्त होकर, परस्त्री-गमन आदि के द्वारा जिन जीवों को दमन-पीड़न से दुःखित किया हो, उन्हे भी खमाता हूं।

चक्खुंदिय-घाणिंदि-यसोइंदिय-वसगएण जे जीवा ।
दुक्खंमि मए ठविआ, ते वि अ तिविहेण खामेमि ॥१५॥

मैंने चक्षु, नाक और कान के वशीभूत होकर, जिन जीवों के दुःख में डाला हो, उन्हें भी खमाता हूं।

सामित्तं लहिऊणं, जे बद्धा घाइया य मे जीवा ।
सवराह-निरवराहा, ते वि अ तिविहेण खामेमि ॥१६॥

मैंने स्वामित्व या सत्ता पाकर, जिन अपराधी-निर-पराधी जीवों को बन्दी बनाए और मारे हों, उन्हें भी खमाता हूं।

अक्कमिऊणं आणा, कारविआ जे उ माण-भङ्गेणं ।
तामम--भाव-गएणं, ते वि अ तिविहेण खामेमि ।१७।

मैंने अपनी आज्ञा का उल्लंघन करने के कारण, मान भंग होने से क्रोधित होकर, जिन जीवों के साथ जबरन

या वरजोरी की हो, उन्हे भी खमाता हूं।

अब्भक्खाणं दिन्नं, दुट्ठेण मएण कस्स वि नरस्स।
कोहेण च लोहेण व, तं पि अ तिविहेण खामेमि।१८।

मैंने क्रोध, लोभ, दुष्टता और अभिमान से किसी मनुष्य पर झूठा आरोप लगाया हो तो उन्हें भी खमाता हूं।

पर-आवयाइं हरिहो, पेसुन्नं जं कयं मए इन्हि।
मच्छर-भाव-गएणं, तं पि अ तिविहेण खामेमि।१९।

मैंने ईर्षावश चुगली करके जिनकी आजीविका छीनी हो, उन्हे भी खमाता हूं।

आरिय-खित्ते वि मए, खट्टिय-वागुरिय-डुम्ब-जाइय।
जे वहिया मे जीवा, ते वि अ तिविहेण खामेमि २०।

मैंने आर्य क्षेत्र में भी खटिक, वागरी और डुम आदि नीच जाति मे उत्पन्न होकर, जिन जीवों का वध किया हो, उन्हें भी खमाता हूं।

मिच्छत्त-मोहिएणं, जे जीवा के वि धम्मबुद्धिए।
अहिगरण-कारणेणं, वहाविया ते वि खामेमि॥२१॥

मैंने मिथ्यात्व मोह के उदय (विपरीत मतवाद मे प्रीति होने) से जिन जीवों को धर्म बुद्धि से क्लेश पहुंचा कर मारे हों, उन्हें भी खमाता हूं।

दवदाण-पली-वणयं, काऊणं जे मए जिआ दड्ढा।
सर-दह-तलाय-सोसे, जे वहिआ ते वि खामेमि।२२।

मैंने पल्ली-जंगल आदि में आग लगाकर, जिन जीवों

को जलाया और सरोवर-कुण्ड आदि जलाशय के शोपण से जिन जीवों का वध किया हो उन्हे भी खमाता हूं।

देवत्ते पि हु पत्ते, केलि-पओगेण लोहबुद्धीए ।
जे दूहविया सत्ता. ते वि य तिविहेण खामेमि ॥२३॥

देवता में उत्पन्न होकर मैंने खेल--खेल में और लोभ बुद्धि से जिन प्राणियों को दुःखित किया हो, उन्हे भी त्रियोग से खमता हूं।

भवणवई-मज्झेसु, आसुर-भावेण वट्टमाणेणं ।
निद्दय-हणमाणेणं, दूहविया ते वि खामेमि ॥२४॥

भवनपति देव में उत्पन्न होकर, आसुरी भावों में स्थित होकर, निर्दयता से हनन करने से जिन जीवों को दुःखी किया हो उन्हे भी खमाता हू।

विंतरभावंमि मए, केलीकिल-भावओ य जं दुक्खं ।
जीवाणं संजणियं, तं पि य तिविहेण खामेमि ॥२५॥

मैंने व्यन्तर देव होकर, खेल -क्रीडा के भाव से. जिन जीवों को उद्वेग पहुंचाया हो, उन्हें भी त्रियोग से खमाता हूं।

जोइसिएसु गएणं, विसयाविस--मोहिएण-मूढेणं ।
जो कोवि कओ दूहिओ, पाणी मे तं पि खामेमि ।२६।

मैंने ज्योतिपी देव मे पैदा होकर, विपयों में निर्विपना--अमृत की भ्रान्ति से मूर्ख वनकर, जिस किसी भी प्राणी को दुःखित किया हो, उसे भी खमाता हूं।

**पर-रिद्धि--मच्छरेण वि, लोहनिबुड्डेण मोहवसगएणं ।**
**अभिऊगेण व दुक्खं, जाण कयं ताण खामेमि ॥२७॥**

मैंने दूसरे की ऋद्धि-समृद्धि से जलकर, लोभ में डूबकर और लोभ का बन्दी बनकर, आवेश से जिनको दुःख दिया हो, उन्हें भी मैं खमाता हूं ।

**इअ चउगइमावन्ना, जे केवि य पाणिणो मए दुहिया ।**
**दुक्खे वा संठविया, ते वि य तिविहेण खामेमि ॥२८॥**

इस प्रकार मैंने चारों गति मे परिभ्रमण करते हुए, जिन किन्हीं जीवों को दुःखित किये हों—दु.ख-सागर में डाले हों, उन सभी जीवों को मन, वचन और काया से खमाता हूं ।

**सव्वं खमंतु मज्झं, अहंपि तेसिं खमामि सव्वेसिं ।**
**जं जं कयमवराहे, वेरं चइऊणं मज्झत्थो ॥ २९ ॥**

सभी जीव मुझे क्षमा करें । मैं भी उन सभी को क्षमा करता हूं । जो भी आपसी अपराध और वैर-विरोध है, उन्हें भूलकर माध्यस्थ भाव में स्थिर होता हूं ।

**न य कोवि मज्झ वेरो, सयले वा इत्थ जीवलोगंमि ।**
**दंसण—नाण- सहावो इक्कोहं निम्ममो निच्चो ॥३०॥**

इस सारे जीव लोक मे मेरा कोई भी वैरी नहीं है ( क्योंकि वैर मेरा स्वभाव नहीं है । ) मैं ज्ञान-दर्शन स्वभाव वाला अकेला हूं— मेरा कोई भी नहीं है । मैं नित्य हूं ।

जिण-सिद्धा-सरणं मे, साहूधम्मो य मंगलं परमं।
जिण-नवकारो सरणं, कम्मक्खय-कारणं होउ ॥३१॥

अरिहन्त, सिद्ध, साधु और सर्वज्ञ कथित दया धर्म सर्व श्रेष्ठ मङ्गल हैं और ये मेरे लिये शरण्य हैं। राग-द्वेष से रहित आत्मा को नमस्कार करना ( नमस्कार मन्त्र ) भी शरण है क्योंकि वह कर्म-क्षय का कारण होता है।

आयरिय--उवज्झाये, सीसे साहम्मिए कुलगणे य।
जे मे केइ कसाया, सव्वे तिविहेण खामेमि ॥३२॥

आचार्य, उपाध्याय, शिष्य, गुरुकुल और गण के प्रति मैंने जो भी कषाय किये हों, उन सब के लिये मैं मन, वचन और काया से क्षमा-याचना करता हू।

सव्वे अवराह-पहे, खामेमि अहं खमेउ से भयवं।
अहमपि खामेमि सुद्धो,गुण- संघायस्स संघस्स ॥३३॥

हे भगवान्! अपराध-पथ मे पड़ा हुआ मैं क्षमा चाहता हू। अतः मुझे क्षमा करें और मैं शुद्ध हृदय से गुणों के समूह संघ से क्षमा मांगता हू।

सव्व दुक्ख--पहीणाणं, सिद्धाणं अरहओ नमो।
सद्दहे जिण-पण्णत्तं, पच्चक्खामि य पावगं ॥३४॥

सभी दुःख से रहित सिद्ध और अरिहन्त प्रभु को नमस्कार करता हू और वीतराग--कथित तत्त्वों पर श्रद्धा करके पाप को छोड़ता हूं।

**जं किंचि उच्चरियं, तमहं निंदामि सव्व-भावेणं।**
**सामाइयं च तिविहं, करेमि सव्वं निरागारं ॥३५॥**

जो कुछ भी मुझसे बुरा आचरण हुआ हो उसकी मैं सम्पूर्ण भाव से निन्दा करता हूं और आगार से रहित सम्पूर्ण सामायिक को मन, वचन और काया से ग्रहण करता हूं।

**बाहिरब्भितरं उवहिं, सरीराइ सभोयणं।**
**मणसा काय वक्केणं, सव्वं तिविहेण वोसिरे ॥३६॥**

धन-धान्य, स्त्री-पुरुष आदि बाह्य उपधि, क्रोध, लोभ आदि अभ्यन्तर उपधि, भोजन सहित शरीर आदि ( पर से ममत्त्व भाव ) को मन, वचन और काया से और सम्पूर्ण तीनों करणों से छोड़ता हूं।

**इक्को उपज्जए जीवो, इक्को चेव विवज्जई।**
**इक्कस्स होइ मरणं, इक्को सिज्झइ नीरओ ॥३७॥**

जीव अकेला ही उत्पन्न होता है, अकेला ही दुःखी होता है, अकेले का ही मरण होता है और अकेला ही सिद्ध व कर्म-रहित होता है।

**इक्को करेइ कम्मं, फलमवि तस्सिक्कओ समणुहवइ।**
**इक्को जायइ मरइ, परलोयं इक्कओ जाइ ॥ ३८ ॥**

जीव अकेला कर्म करता है, उनका फल भी अकेला भोगता है, अकेला जन्मता-मरता है और अकेला ही परिभ्रमण करता है।

इक्को मे सासओ अप्पा, नाण-दंसण लक्खणो।
सेसा मे बहिरा भावा, सव्वे संजोग-लक्खणा ॥ ३९ ॥

ज्ञान-दर्शन लक्षणवाला मेरा अकेला ( अर्थात् भौतिक भावों से रहित ) आत्मा शाश्वत् है और वाकी संयोग लक्षण-वाले सभी भाव मुझसे बाह्य=भिन्न हैं।

संजोग मूल जीवेण, पत्ता दुक्ख परंपरा ।
तम्हा संजोग संबंधं, सव्वं तिविहेण वोसिरे ॥४०॥

जीव संयोग के कारण दुःख-परम्परा को प्राप्त करता है। इसलिये सभी संयोग सम्बन्धों को, मन, वचन और काया से छोड़ता हूँ।

असंजम-मन्नाणं, मिच्छत्तं सव्वओ वि य ममत्तं।
जीवेसु अजीवेसु य, तं निंदे तं च गरिहामि ॥ ४१ ॥

जीव और अजीव में असंयम, झूठी श्रद्धा और सभी प्रकार के अपनेपन की निन्दा और गर्हा करता हूँ।

सव्वं पाणारंभं, पच्चक्खामि अलीय-वयणं च ।
सव्वं अदत्तादाणं, अबंभ-परिग्गहं चेव ॥ ४२ ॥

सभी जीवों की हिंसा, सभी झूठ वचन, सभी तरह की चोरी, पूर्णतः अब्रह्मचर्य और सभी प्रकार के परिग्रह को छोड़ता हूँ।

सव्वं च असणं पाणं, चउव्विहं जो य बाहिरो उवहि (?)।
अब्भितरं च उवहिं, सव्वं तिविहेण वोसिरे ॥ ४३ ॥

सभी अशन-पान आदि चार प्रकार का आहार, बाह्य

और अभ्यन्तर उपधि को त्रियोग से छोड़ता हूं।

**समणोमित्ति य पढमं, बीयं सव्वत्थ-संजओमित्ति।**
**सव्वं च वोसिरामि य, जिणेहिं जं जं च पडिकुट्ठं ॥४४॥**

पहले तो श्रमण=समताशील तपस्वी हूं और दूसरे सर्वार्थ=सम्पूर्ण संयमी वन चुका हूं। अतः जिन जिनका जिनेन्द्र ने निषेध किया है उन सभी को छोड़ता हूं।

**मम मंगलमरिहंता, सिद्धा साहू सुयं च धम्मो य।**
**तेसिं सरणोवगओ, सावज्जं वोसिरामि त्ति ॥ ४५ ॥**

अरिहंत, सिद्ध, साधु, श्रुत-शास्त्र और धर्म मेरे लिये मङ्गलकारी हैं। इनके शरण में जाकर, सभी सावद्य कर्मों को छोड़ता हूँ।

**हंतूण मोहजालं, छित्तूण य अट्ठकम्म-संकलियं।**
**जम्मए मरण-हट्टं, भित्तूण भवाउ मुच्चिहिसि ॥ ४६ ॥**

मोह रूपी जाल का नाश करके, कर्म रूपी साङ्कल को तोड़कर और जन्म-मरण रूपी हाट को छिन्न-भिन्न करके भव (कारागार) से मुक्त हो जाऊँ।

**अरहंता मंगलं मज्झ, अरिहंता मम देवया।**
**अरिहंते कित्तइत्ताणं, वोसिरामि त्ति पावगं ॥४७॥**

अरिहन्त मेरे लिये मङ्गलकारी हैं और अरिहन्त मेरे देवता हैं; इसलिये अरिन्हत का कीर्तन=गुणगान करके, पापों को छोड़ता हूं।

सिद्धा य मंगलं मज्झ, सिद्धा य मम देवया ।
सिद्धे य कित्तइत्ताणं, वोसिरामि त्ति पावगं ॥४८॥

सिद्ध प्रभु मेरे लिये मंगलकारी हैं; सिद्ध प्रभु मेरे देवता हैं। इसलिये उनका गुणगान करके, पापों को छोड़ता हूं।

आयरिया मंगलं मज्झ, आयरिया मम देवया ।
आयरिए कित्तइत्ताणं, वोसिरामि त्ति पावगं ॥४९॥

आचार्य मेरे लिये मंगलकारी हैं। आचार्य मेरे देवता हैं। अतः मैं आचार्य के गुणगान करके, पाप को छोड़ता हूं।

उवज्झाया मंगलं मज्झ, उवज्झाया मम देवया।
उवज्झाए कित्तइत्ताणं, वोसिरामि त्ति पावगं ॥५०॥

उपाध्याय मेरे लिये मंगलकारी हैं। उपाध्याय मेरे देवता हैं। इसलिये उनके गुणगान करके, पाप को छोड़ता हूं।

सव्व साहु मंगलं मज्झ, सव्व साहु मम देवया।
सव्व साहु कित्तइत्ताणं, वोसिरामि त्ति पावगं ॥५१॥

सभी साधु मेरे लिये मंगलकारी हैं—मेरे देवता हैं। उनके गुणगान करके, पाप को छोड़ता हूं या उनसे अलग होता हूं।

खामेमि सव्वे जीवे, खमामि अहं सव्वजीवाणं ।
सम्मं ते सव्वभूएसु, वेरं मज्झ न केणइ ॥ ५२ ॥

मैं सभी जीवों से क्षमा चाहता हूं और सभी जीवों

को क्षमा करता हूं। सभी प्राणियों में समभाव को धारण करता हूं।

## उपसंहार

एयं पच्चक्खाणं, अणुपालेऊण सुविहीओ सम्मं।
वेमाणिएसु देवो, हविज्ज अहवावि सिज्झिज्जा॥ ५३॥

सुविहित=सर्वज्ञोक्त धर्म में स्थिर उत्तम व्यक्ति इस प्रत्याख्यान का अच्छी तरह से पालन करके वैमानिक देव होता है या सिद्ध होता है।



# 卐 बृहत्-आलोचना 卐



## ❀ स्तुति ❀

सिद्धश्री परमातमा, अरि गंजन अरिहन्त ।
इष्ट देव वंदूं सदा, भय भञ्जन भगवन्त ॥१॥
अर्हत् सिद्ध समरूं सदा, आचारज उवझाय ।
साधु सकल के चरन को, वंदूं शीस नमाय ॥२॥
शासन नायक समरिये, भगवन वीर जिनन्द ।
अलिय विघन दूरे हरे, आपे परमानन्द ॥३॥
अंगुष्ठे अमृत वसे, लब्धि तणा भण्डार ।
श्रीगुरु गौतम समरिये, वाञ्छित फल दातार ॥४॥
श्रीगुरुदेव प्रसाद से, होय मनोरथ सिद्ध ।
ज्यों घन वरषत वेलि तरु, फूल फलन की वृद्ध ॥५॥
पञ्च परमेष्टि देव को, भजन पूर पंचान ।
कर्मशत्रु भाजे सभी, होय परम कल्याण ॥ ६ ॥
श्रीजिन युग पद कमल में, मुज मन भँवर वसाय ।
कब उगे वह दिनकरु, श्रीमुख दर्शन पाय ॥७॥
करुणा निधि ! किरपा करी, कठिन कर्म मुज छेद ।
मिथ्या ज्ञान रु मोहको, करजो ग्रन्थी भेद ।८॥

शासनेश श्रीवीर जिन ! तुम लग मेरी दौड़ ।
जिम समुद्र में पोत बिन, सूझत और न ठोड़ ॥९॥
भव भ्रमण संसार दुख, ताका पार न वार ।
निर्लोभी सद्गुरु बिना, कौन उतारे पार ॥१०॥
इह अपार संसारमें, शरण अन्य नहिं कोय ।
याते तुम पद पोत ही, भक्त सहायी होय ॥११॥
पतित उधारन नाथजी ! अपनो विरुद विचार ।
भूल चूक सब माहरी, खमिये वारम्वार ॥१२॥
सिद्धारथ नृप कुल तिलो, त्रिशला मात मल्हार ।
अवनीतल तुम अवतरे, करवा जग उपकार ॥१३॥
आज मनोरथ मुज फल्या, नाठा दुख दंडोल ।
तूठो जिन चौवीसमों, प्रकट्या पुण्य कलोल ॥१४॥
कामधेनु गो शब्द से, तत्ते तरु समवृक्ष ।
मम्मे मणि चिन्तामणी, गौतम नाम प्रत्यक्ष ॥१५॥
क्रोड नवाणूं धन तज्यो, त्यागी आठों नार ।
उपकारी नित वंदिये, श्री जंबू अनगार ॥१६॥
संतन की सेवा किये, प्रभु रीझत है आप ।
जाका बाल खिलाइये, ताका रीझत बाप ॥१७॥
भव सागर ससार मे, दीपा श्रीजिनराज ।
उद्यम कर पहुँचे तिरे, बैठी धर्म जहाज ॥ १८ ।
कामी कपटी लालची, कठिन लोह को दाम ।
तुम पारस परसग से, सोवन थास्यूं स्वाम ॥ १९ ॥

नहिं विद्या नहिं वचन बल, नहिं धीरज गुन ज्ञान ।
तुलसीदास गरीब की, पत राखो भगवान ? ॥ २० ॥

आलस विषय कषाय वश, आरम्भ परिग्रह काज ।
योनि चौरासी लख भम्यो, अब तारो महाराज ॥२१॥

पात्र कुपात्रज मैं हुओ, अवगुण भर्यो अनंत ।
या हित बुद्धि विचार के, माफ करो भगवन्त ॥ २२ ॥

तीन काल की खबरि तुम, तीन लोक के तात ।
त्रिविधि सुद्ध वन्दन करूं, त्रिविधि ताप मिटि जात ॥२३॥

ऐसे तो कहत न बने, मो उर निवसों आय ।
तातैं मोकूं चरन तट, लीजै आप बसाय ॥ २४ ॥

तुममें मुझमे भेद यों, और भेद कछु नाहिं ।
तुम तन तजि परिब्रह्म भये, हम दुखिया तन मांहि ।२५।

याद हिया मे नाम मुख, करौ निरन्तर वास ।
जौ लौं वसवो जगत में, भरवो तन में सांस ॥२६॥

मन मूरति मगल वसी, मुख मंगल तुम नाम ।
एही मंगल दीजिए, पर्यौ रहूं तुम धाम ॥ २७ ॥

जो हूं कहाउ और तैं, तौ न मिटे उर-भार ।
मेरी तौ मोपै बने, तातैं करूं पुकार ॥ २८ ॥

## चिन्तन

विषयारम्भ कषाय वश, भमियो काल अनन्त ।
लख चौरासी जोनि मे, अब तारो भगवन्त ॥१॥

मिथ्या मोह अज्ञान को, भरियो
वैद्यराज गुरु शरन से, औषध ज्ञान
बुरा बुरा सब को कहैं, बुरा न दीसे
जो घट सोधूं आपनो, मुझ सा बुरा न कोय ।
कहवा में आवे नहीं, अवगुण भर्या अनन्त ।
लिखवा में क्योंकर लिखूं, जाणो श्रीभगवन्त ।।४।।
परिग्रह ममता को तजी, पञ्च महाव्रत धार ।
अन्त समय आलोयणा, करूं संथारो सार ।।५।।
तीन मनोरथ यह कहैं, जो ध्यावे नित मन्न ।
शक्ति सार वरते सही, पावे शिव सुख धन्न ।।६।।
अर्हत् देव निर्ग्रन्थ गुरु, संवर निर्जर धर्म ।
आगम श्रीजिनवर कथित, यही जैन मत मर्म ।।७।।
विषयारम्भ कषाय तज, शुध समकित व्रत धार ।
जिन आज्ञा परमान कर, निश्चय खेवो पार ।।८।।
क्षण निकमो रहनो नहीं, करनो आतम काम ।
भणनो गुणनो सीखनो, रमनो ज्ञानाराम ।।९।।
सिद्धा जैसो जीव है, जीव सिद्ध सो होय ।
कर्म मैल का अन्तरा, बूझे विरला कोय ।।१०।।
कर्म हि पुद्गल रूप है, जीव रूप है ज्ञान ।
दो मिल कर बहु रूप है, विछड्या पद निर्वाण ।।११।।
जीव कर्म न्यारो करो, उत्तम नरभव पाय ।
ज्ञानातम वैराग्य से, धीरज ध्यान लगाय ।।१२।।

जीव द्रव्य से एक है, क्षेत्र असंख्य प्रमान।
रहे सर्वदा काल से, भावे दर्शन ज्ञान ॥१३॥
गर्भित पुद्गल पिण्ड में, अलख अमूरति देव।
फिरे सहज भव चक्र में, यह अनादि की टेव ॥१४॥
फूल अतर घी दूध में, तिल में तेल छिपाय।
यों चेतन जड़ कर्म संग, बँध्यो ममत दुख पाय ।१५।
जो जो पुद्गल की दशा, ते निज माने हंस।
या ही भरम विभावते, बढ़े करम को बंस ॥१६॥
रतन बंध्यो गठड़ी विषे, सूर्य छिप्यो घन माय।
दियो सिंह को पींजरे, जोर चले कछु नाय ॥१७॥
ज्यों वन्दर मदिरा पिया, बिंछू डंकित गात।
भूत लगे कौतुक करे, त्यों कर्मों उत्पात ॥१८॥
जीव मूढ़ है कर्म से, पावे नाना रूप।
कर्म रूप मलके टले, चेतन सिद्ध स्वरूप ॥१९॥
चेतन उज्वल द्रव्य पर, रह्यो कर्म मल छाय।
तप संयम से धोवता, ज्ञान ज्योति बढ़ जाय ॥२०॥
ज्ञान थकी जाने सकल, दर्शन श्रद्धा रूप।
चारित से आवत रुके, तप से क्षपन स्वरूप ॥२१॥
कर्म रूप मलके शुधे, चेतन चान्दी रूप।
निर्मल ज्योती प्रकट भे, केवल ज्ञान अनूप ॥ २२ ॥
कर्म रूप बादल मिटे, प्रकटे चेतन चंद।
ज्ञान रूप गुण चांदनी, निर्मल ज्योति अमंद ॥२३॥

राग द्वेष दो वीज से, कर्म बन्ध की व्याध ।
ज्ञानातम वैराग्य से, पावे मुक्ति समाध ॥ २४ ॥
अवसर बीत्यो जात है, अपने बस कछु होत ।
पुण्य छता ही पुण्य हो, दीपक दीपक ज्योत ॥२५॥
कल्प वृक्ष चिंतामणी,' इन भव में सुखकार ।
ज्ञान वृद्धि इन से अधिक, भव दुख भंजनहार ।२६।
राई सम घट वध नहीं, देख्या केवल ज्ञान ।
यह निश्चय कर जानिये, तजिये पहलो ध्यान ।२७।
दूजा भी नहिं चिंतिये, कर्म बन्ध बहु दोष ।
तीजा चौथा ध्याय के, करिये मन सन्तोष ॥२८॥
गई वस्तु सोचे नहीं, आगम वच्छे नांय ।
वर्तमान वरते सदा, सो ज्ञानी जग मांय ॥ २९ ॥
सम्यग दृष्टी जीव यों, करे कुटुम्ब प्रतिपाल ।
अन्तर्गत न्यारो रहे, ( ज्यों ) धाय खिलावे बाल ।३०।
सुख दुख दोनों वस रहें, ज्ञानी के घट मांय ।
गिरि सर दीखे मुकुर मे, भार भींजवो नाय ॥३१॥
जो जो पुद्गल फरसना, निश्चै फरसे सोय ।
ममता समता भाव से, कर्म बन्ध खय होय ॥३२॥
बांध्या सो ही भोगवे, कर्म शुभाशुभ भाव ।
सफल निर्जरा होत है, यह समाधि चित्त चाव ।३३।
वांध्या विन भुगते नहीं, विन भुगते न छुड़ाय ।
आप हि करता भोगता, आप हि दूर कराय ॥३४॥

पथ्य कुपथ घट वढ़ करी, व्याधी घट वढ़ थाय ।
पुण्य पाप कर जीव यों, सुख दुख जग में पाय ।३५।
सुख दीधां सुख होत है, दुःख दिया दुख होय ।
आप हणे नहिं अन्य को, निज को हणे न कोय ।३६।
ज्ञान गरीबी गुरु वचन, नरम वचन निर्दोष ।
एता कभी न छांडिये, श्रद्धा शील सन्तोष ॥३७॥
सत मत छोड़ो हो नरा ? लक्ष्मी चौगुनी होय ।
सुख दुख रेखा कर्म की, टाली टले न कोय ॥३८॥
गौधन गजधन रत्नधन, कञ्चन खान सुखान ।
जब आवे सन्तोष धन, सब धन धूल समान ॥३९॥
शील रत्न मोटो रतन, सब रतना की खान ।
तीन लोक की सम्पदा, रही शील मे आन ॥४०॥
शीले सर्प न आभडे, शीले शीतल आग ।
शीले अरि करि केसरी, भय जावे सब भाग ॥४१॥
शील रतन के पारखू, मीठा वोले बैन ।
सब जगसे ऊंचा रहैं, नीचा राखे नैन ॥४२॥
तनकर मनकर वचनकर, देत न काहू दुःख ।
कर्म रोग पातक झरे, देखत ताँका मुक्ख ॥४३॥
पान खरंता इम कहै, सुन तरुवर वनराय ।
अबके विछुड़े कब मिले, दूर पड़ेगे जाय ॥४४॥
तब तरुवर उत्तर दियो, सुनो पत्र इक बात ।
इस घर की यह रीत है, इक आवत इक जात ॥४५॥

वरस दिनांकी गाठको, ओत्सव गाय बजाय ।
मूरख नर समझे नहीं, वरस गांठ को जाय ॥४६॥
करज विराना काढ़के, खरच किया बहु नाम ।
जब मुद्दत पूरी हुवे, देना पडसी दाम ॥४७॥
बिना दिया छूटे नहीं, यह निश्चय कर मान ।
हँस-हँस के क्यों खरचिये, दाम विराना जान ॥४८॥
लेत खुशी देते दुखी, यही करज की रीत ।
लेत नहीं सो देत कब, सुख दुख बिना नचीत ।४९।
लेत दुखी देते सुखी, ज्ञानवान की रीत ।
खुद ही कर्म कमाइया, क्यों होजे विपरीत ॥५०॥
जीव वध करता थकां, लगे मिष्ट अज्ञान ।
ज्ञानी इम जाने सही, विष मिलिया पकवान ॥५१॥
काम भोग प्यारा लगे, फल किंपाक समान ।
मीठी खाज खुजालतां, पीछे दुख की खान ॥५२॥
तप जप संयम दोहिलो, औषध कड़वी जान ।
सुख कारण पीछे घनो, निश्चय पद निर्वाण ॥५३॥
डाभ अणी जल विन्दुवो, सुख विषयन को चाव ।
भव सागर दुख जल भर्यो, यह संसार स्वभाव ।५४।
चढ़ जहा से पतन हो, शिखर नहीं वो कूप ।
जो सुख माहीं दुख वसे, सो सुख भी दुख रूप ।५५।
जबलग जिसके पुण्य का, पहुँचा नहीं करार ।
तबलग उसको माफ है, औगुन करो हजार ॥५६॥

पुण्य क्षीण जब होत है, उदय होत है पाप ।
दाजे वन की लाकडी, प्रजले आपो आप ॥५७॥

पाप छिपाया नां छिपे, छिपे तो मोटा भाग ।
दावी दूबी नां रहैं, रुई लपेटी आग ॥५८॥

बहु बीती थोडी रही, अब तो सुरत सँभार ।
परभव निश्चय जावणो, वृथा जन्म मत हार ॥५९॥

चार कोस ग्रामान्तरे, खरची बाधे लार ।
परभव निश्चय जावणो, करिये धर्म विचार ॥६०॥

रज विरज ऊंची गई, नरमाई के पान ।
पत्थर ठोकर खात है, करडाई के तान ॥६१॥

अवगुन उर धरिये नहीं, होय वृक्ष बंबूल ।
गुन लीजे कालू कहैं, नहिं छाया में शूल ॥६२॥

जैसी जिनपै वस्तु है, वैसी दे दिखलाय ।
ताँका बुरा न मानिये, लेन कहां पे जाय ॥६३॥

निज आतम को दमन कर, पर आतम को चीन ।
परमातम को भजन कर, सो ही मत परवीन ॥६४॥

समझू संके पाप से, अणसमझू हरषन्त ।
वह लुक्खा वह चीकणा, इन विध कर्म ववन्त ॥६५॥

समझ सार संसार में, समझू टाले दोष ।
समझ समझ के जीव यों, गया अनन्ता मोक्ष ॥६६॥

उपशम विषय कषायनो, संवर तीनों योग ।
किरिया जतन विवेक से, मिटे कर्म दुख रोग ॥६७॥

रोग मिटे समता बधे, समकित व्रत आराध।
निर्वैरी सब जीव से, पावे मुक्ति समाध ॥६८॥
अपराधी गुरुदेव को, तीन भवन को चोर।
ठगूं बिराना माल मैं, हा हा कर्म कठोर ॥६९॥
कामी कपटी लालची, अपछन्दा अवनीत।
अविवेकी क्रोधी कठिन, महा पापी रणजीत ॥७०॥
सूत्र अर्थ जानूं नहीं, अल्प बुद्धि अनजान।
जिन भाषित सब शास्त्र का, अर्थ पाठ परमान ।७१।
मैं मगसेल्यो हो रह्यो, नहीं ज्ञान रस भींज।
गुरु सेवा नहिं कर सकूं, किम मुज कारज सीज ।७२।
जाने देखे जो सुने, देवे सेवे मोय।
अपराधी उन सबन को, बदला देस्यूं सोय ॥७३॥
शुद्ध धर्म जिन पायके, वरतूं विषय कषाय।
यही अचम्भा हो रहा, जल में लागी लाय ॥७४॥
जितनी जग में वस्तु है, नीच नीच से नीच।
सब से पापी मैं बुरो, फस्यो मोह के बीच ॥७५॥
एक कनक अरु कामनी, मोटी दो तलवार।
उठ्यो थो जिन भजनको, लियो बीच में मार ॥७६॥
त्यागन कर संग्रह करूं, विषय वचन आहार।
तुलसी यों मुज पतितको, वार वार धिक्कार ॥७७॥
राग-द्वेष दो बीज है, कर्म बंध फल देत।
इनकी फॉसी मे बँध्यो, छूटूं नहीं अचेत ॥७८॥

आठ कर्म परबल करी, भमियों जीव अनाद ।
आठ कर्म छेदन करी पावे, मुक्ति समाध ॥७९॥
सब भक्षी जिम अग्नि हूं, तपियो विषय कषाय ।
अपछंदा अवनीत मैं, धर्मी ठग दुख दाय ॥८०॥
कहा भयो घर छांडके, तज्यो न माया संग ।
नाग तजी जिम कांचली, विष नहिं तजियों अंग ॥८१॥
आतम निंदा शुध भणी, गुणिजन वन्दन भाव ।
राग-द्वेष उपशम करी, सबसे खतम खमाव ॥८२॥
जड़ भावे जड़ परिणमे, चेतन चेतन भाव ।
कोइ कोइ पलटे नहीं, छोडी आप स्वभाव ॥८३॥
जड़ चेतन संयोग ये, खाण अनादि अनन्त ।
कोय न कर्त्ता तेहनो, भाखे जिन भगवन्त ॥८४।
केवल निजी स्वभावनो, अखंड वरते ज्ञान ।
कहिये केवलज्ञान ते, देह छतां निर्वाण ॥८५॥
कोटि वर्षनो स्वप्न पण, जाग्रत थतां समाय ।
यों हि विभाव अनादिनो, ज्ञान हुवा विनसाय ॥८६॥
आगल ज्ञानी थइ गया, वर्तमानमां होय ।
थाशे काल भविष्यमां, मार्ग भेद नहिं कोय ॥८७॥
मुख थी ज्ञान कथे सदा, अन्तर तज्यो न मोह ।
ते पामर प्राणी करे, मात्र ज्ञानिनो द्रोह ॥८८॥
मोह भाव क्षय होय ज्यां, अथवा होय प्रशान्त ।
ते कहिये ज्ञानी दशा, बाकी कहिये भ्रान्त ॥८९॥

लख चौरासी योनि में, फिर्यो अनन्ती वार ।
इक इक योनीस्थान में, लियो अमित अवतार ॥१०१॥
चौद राज परमाणु या, सुई अग्रमय ठाम ।
जीव रुल्यो कर्मा वशे, मूरख जड़ हो ताम ॥१०२॥
निगोद सूक्षम बादरे, अनन्त पुद्गल धार ।
काल तिहां एतो रह्यो, करिये हृदय विचार ॥१०३॥
श्वास उश्वास हु एक मे, सार्धे सतरह कीध ।
सूक्ष्म निगोदे में मर्यो, यह जिन वचन प्रसिद्ध ॥१०४॥
नरक विकल तिर्यग् गती, भ्रमण किया वहु हेव ।
भुवन व्यन्तरा जोतषी, अरु वैमाणिक देव ॥१०५॥
भव भव भमता यह मिल्यो, उत्तम नर अवतार ।
भव मिथ्यात्वे निर्गम्यो, काज न सर्यो लिगार ॥१०६॥
जितना जगमे जीव है, सबसे वार अनन्त ।
विध विध से सगपण कियो, आयो नहिं कछु अंत ॥१०७॥
तो कुन अपना पारका, कुन वैरी कुन मित्त ।
राग द्वेष दूरे करी, कर समता इक चित्त ॥१०८॥
पूर्वे कोटि आयू धणी, गुरुवर ज्ञान अपार ।
उत्पत्ती भव आपणी, कहता नावे पार ॥१०९॥
पिता पुत्र हो अवतरे, पुत्र पिता हो जोय ।
माता भगनी नारि हो, नारि माता होय ॥११०॥
रंको सुपना मायने, पायो जगको राज ।
इक जाग्यो तब एकलो, राज न सरियो काज ॥१११॥

सौदा लेवन जन मिले, जहां जुडे सब हाट ।
धन सारो व्यवसाय कर, फिर चाल्यो निज वाट ।११२।
यों भव भमतां सब मिल्या, जगत कुटुम्बी हाट ।
पुण्य पाप व्यवसाय कर, जोहिं उतरिये घाट ।।११३।।
उत्तम कुल नर भव मिल्यो, पाय धर्म जिनराय ।
तज प्रमाद उद्यम करो, खिण लाखीणी जाय ।।११४।।
बड़पन होवे धर्म नां, यौवन विषय विताय ।
गयो खेल में बालपण, फिर पीछे पछताय ।।११५।।
जरा आय जोवन गयो, पलित हुआ सिर केस ।
लोलुपता छोड़ी नहीं, धर्म कियो ना लेस ।।११६।।
छते हाथ नहिं वावर्यो, संवल लियो न साथ ।
आयु गई मन चेतियो, फेर घसे निज हाथ ।।११७।।
धन यौवन नर रूप को, करतो गर्व गिवाॅर ।
कृष्णरायकी द्वारिका, जातां लगी न वार ।।११८।।
एक आंख के फरूखड़े, उथल पुथल हो जाय ।
यों जानी ने जीवड़ा, मत कर ममता माय ।।११९।।
के दिन राणा राजिया, कब ही होता देव ।
कोई दिन हो रांक तूं, करतो परकी सेव ।।१२०।।
कबही पूर कपूर तुज, भाता नहीं लिगार ।
कबही रोटी कारणे, भमतो घर-घर द्वार ।।१२१।।
देव रूप सम दीपतो, लख मोहे नर-नार ।
सो नरकी हो पलक में, वल जल काया छार ।।१२२।।

ज्यां विन घड़िय न चालती, सो वरसां सो जाय।
वह वल्लभ विसरी गयो, अन्य हु से चितलाय ॥१२३॥
देखत ही अन्धो हुवो, मोह् विटाणो बाल।
भण्या-गुण्या मूरख वली, सवही बाल गुपाल ॥१२४॥
पाप घड़ो पूरण भरी, लीनो सिर पे भार।
सो किम छूटे प्राणियां, कियो न धर्म लिगार।१२५।
पर पीठे निन्दा करे, देवे कूड़ा आल।
परका मर्म प्रकाशतो, तिनसे वर चण्डाल ॥१२६॥
षट् मासी तप पारणे, इक सिथ ले आहार।
करतो निन्दा, नहीं टले, तस दुर्गति अवतार।१२७।
छार उपर जिम लीपणो, तिम क्रोधे तप कीध।
तस तप जप संजम मुधा, एको काज न सीध।१२८।
पूर्व कोटि आयुष लगे, पाल्यो संयम भार।
क्रोध किया सब हो वृथा, छिन में संजम छार।१२९।
पर औगुन सरसव समो, करतो मेरु समान।
क्यों निन्दा तूं पारकी, करतो आप अयान ॥१३०॥
पर औगुन जिम देखतो, त्यों पर गुण तूं जोय।
पर गुण लेना जीव ने, अव्यय अमर पद होय ॥१३१॥
जो निन्दा पर की करे, वही जीव जगमाय।
मल पट धोवे पारका, मर वह दुर्गति जाय ॥१३२॥
जो मल धोवे पारका, गुणिजन का निज टीम।
ते दुर्जन दीयो अधिक, जगमां क्रोड वरीस ॥१३३॥

जो रचना दिन उदय में, सो रचना नहिं सांझ ।
यों जानीने जीव तूं, चेतो हिवडा मांझ ॥१३४॥
आशा अम्बर जेवडी, मरनो पगलां हेठ ।
धर्म विना जो दिन गया, समझो सबही नेठ ॥१३५॥
कर्म किए छूटे नहीं, इन्द्र चन्द्र नर देव ।
राजा राणा छत्रपति, अपर मनुज कुन हेव ॥१३६॥
वरष दिवस घर घर भम्या, आदिनाथ-भगवंत ।
कर्म वशे तिन दुख लिया, जे जगमा बलवंत ॥१३७॥
पार्श्वनाथ पडिमा गही, दीनों दुःख सुरिंद ।
टाल्यो वह उपसर्ग को, पद्मावति धरणिंद ॥१३८॥
काने खीला घालिया, चरणे रॉधी खीर ।
श्वान लगाया काटना, दुख सह्या श्रीवीर ॥१३९॥
मल्ली माया तप कियो, पाया तिय अवतार ।
क्रोड देव सेवा करे, देखो कर्म विचार ॥१४०॥
पुरुष विषे चूडामणी, भरत नरेश्वर राय ।
बाहुबली से युद्ध कर, भरत पराजय पाय ॥१४१॥
किया कर्म छूटे नहीं, जेनां विषमय बंध ।
ब्रह्मदत्त नर चक्रपति, हुओ कर्म से अंध ॥१४२॥
चक्रवर्ति संभूम नृप ऋद्धि तणो नहिं पार ।
कर्म विवश परिवार से, डूबा सरित मँझार ॥१४३॥
पाडव पञ्च अतुल बली, हुवा उन्हे वनवास ।
एक वर्ष छाने फिरे, घर घर होय निराश ॥१४४॥

राम लखण जगमें बली, जपें जगत सब नाम ।
सो ही वन वनमें भमें, नीतिवान गुण धाम ॥१४५॥
रावण को लछमण हने, कृष्ण हने जरासंध ।
जराकँवर हरिको हने, देखो कर्म कुबंध ॥१४६॥
निज पुत्री ताते वरी, तस कूंखे सुत देव ।
कर्मवशे जा ऊपनो, त्रिपृष्ट वासूदेव ॥१४७॥
भमताँ भमताँ अवतर्या, देवानंदा कूंख ।
रात बयासी तिहाँ रहे, लहे कर्म से दुःख ॥१४८॥
हाट विकानी चंदना, लहें सुभद्रा आल ।
नल विरह दमयति ले, बड़ा कर्म चंडाल ॥१४९॥
कलावती कर छेदिया, खेंचा द्रौपदि चीर ।
सीतानल सीतल कियो, शील गुणे हो नीर ॥१५०॥
मेरु चले पुनि ध्रुव चले, सागर लोपे कान ।
कर्म किया छूटे नहीं, पश्चिम ऊगे भाण ॥१५१॥
बली अनंता नार नर, शूर सुभट झुंझार ।
कर्म सुभट के सामने, सबने मानी हार ॥१५२॥
कर्म सुभट विषमो विकट, सो वश कियो न जाय ।
जो नर इनको वश करे, मैं वंदू तस पाय ॥१५३॥
षट् सुत माता देवकी, जावे सुलसा द्वार ।
लाड प्यार मोटा हुआ, रूपे देव कँवार ॥१५४॥
बत्तिस बत्तिस पद्मणी, बत्तिस हेम सुकोड ।
नेम पास संयम लियो, ते वन्दू करजोड ॥१५५॥

सहस पुरुष सह तप लियो, श्रीनेमीश्वर हाथ ।
मुनि थावच्चा वंदिये, सूर्योदय परभात ॥१५६॥
गजमुनि सिर सोमल धर्यो, द्वेष वसे अंगार ।
समता धर ममता तजी, पाया भवनो पार ॥१५७॥
मेतारज सिर सोनिए, चाम विट्यो धर खेद ।
निज मन स्थाने राखियो, कियो भ्रमण भव छेद ।१५८।
शिष्य हु खंधक पानसो, घाणी पील्या सोय ।
शिव नगरी शिव पामिया, यह समता फल जोय ।१५९।
चिलायती सिर नारिका, छेदन करके लेय ।
शम संवर सुविवेक से, दुष्कृत दूर करेय ॥१६०॥
करे वद्य नर सातका, अर्जुनमाली नाम ।
क्षमा धरी संयम लियो, पाया शिव सुख ठाम ॥१६१॥
मुनि अषाढी कर्म से, नाटक भरत बनाय ।
अनित्य भावन भावता, केवल ज्ञान उपाय ॥१६२॥
षट् मासी तप पारणे, ढंढण, नाम कंवार ।
मोदक चूरत पामिया, केवल ज्ञान उदार ॥१६३॥
राज छोड छह खंड को, लीनो संयम भार ।
रोग हुए षोडश तिन्हें, सहते सनत्कवार ॥१६४॥
नमे वीर अभिमान से, भूप दशारणभद्द ।
सुरपति पांव लगावियो, राख अखण्डित मद्द ॥१६५॥
प्रसनचन्द्र रहि ध्यान मे, कोपी युद्ध करन्त ।
कोप शमी केवल लहे, उत्तम मुनि गुणवंत ॥१६६॥

अइमंतो सुकुमार मुनि, जास वखाण्यो वीर।
पडिकमता इरियावही, केवल लियो सधीर ॥१६७॥
वीर वचन में थिर रहे, मनसे मेघकंवार।
जाती समरण पाइया, की दो नैना सार ॥१६८॥



## क्षमापना स्वरूप

जिम रज लागे देहपे, स्नान किया हो शुद्ध।
यों आलोचन के किए, होवे आत्म विशुद्ध ॥१॥
कपडो पहिरे रज लगे, चिगट वस्तु घृत तेल।
जीव रूप यह वस्त्र पे, लगे पापको मेल ॥२॥
आलोचन अगनी करी, ज्ञान रूप जल स्रोत।
क्षमा रूप साबुन दिया, जीव वस्त्र वर होत ॥३॥
थूंक उतारे मुनि नहीं, प्रथम खमावे जाय।
बृहत्कल्प मे देखलो, ज्ञानी यों फरमाय ॥४॥
नहीं खमावे मास दो, होय साधुपन भ्रष्ट।
चार मास वीते कभी, श्रावक पन हो नष्ट ॥५॥
संवत्सर जावे निकल, समकित होय विनाश।
गरज सरे नहिं नामसे, समझो हृदय विमास ॥६॥
जिन आराधन चाहिरे, फिर्यो अनन्तो काल।
विना खमाये जीवको, मरण लह्यो ते चाल ॥७॥

पाया केवल ज्ञान नहिं, बाहुबली धर मान ।
एक वर्ष ध्याने खडा, नमतां केवल ज्ञान ॥८॥
सर्वे जीव खमावियें, योनि चौरासी लाख ।
मन शुद्धे कर खामणा, किनसे रोष न राख ॥९॥
कोई न जानो शत्रु मन, सब जानो निज मित्र ।
राग द्वेष यों परहरी, कीजे जन्म पवित्र ॥१०॥
स्वामी सघ खमावियें, उपनी जो अप्रीत ।
खमिये और खमावियें, यह जिन शासन रीत ॥११॥



# ज्ञान दर्शन चारित्रातिचार

## ( ज्ञानातिचार )

आलोऊं अतिचार को, धारे व्रत गुरु साख ।
जीव खमाऊं सकलको, योनी चौरासी लाख ॥१॥
त्रिविध त्रिविध त्यागिये, पाप स्थानअठार ।
चार शरण नित अनुसरो, निंदो दुरिताचार ॥२॥
ज्ञान दर्श चारित्र तप, वीर्य हु पंचाचार ।
इहभव परभव के सभी, आलोऊं अतिचार ॥३॥
सूत्र भणो गुरु विनय कर, काल देख वहुमान ।
सूत्र अर्थ तदुभय करी, भणिये धर उपधान ॥'

पर कलंक धसका दिया, गुप्त प्रकट की वात ।
निज नारी के मर्म को, प्रकट किया साक्षात ॥२४॥
असत्य हिंसादेश दे, झूठा लिखिया लेख ।
यों जानी सच वोलिये, जिन आगम को देख ।२५।
असत्य वचन न वोलिये, उठ जावे विश्वाश ।
वसुनृप झूठ उचारता, लयो नरक में वास ॥२६॥
सांच बराबर तप नहीं, साच धर्म को वीज ।
रीझे सुर नर साच पे, सांच जगत में चीज ।२७।
दूजा व्रत के माहिने, लागा यों अतिचार ।
तिहुँविध तिहुँविध वोसरूं, वार वार धिक्कार ।२८।

## तृतीय अचौर्य्य अनुव्रत

चोरी की पर वस्तु ली, दिया चोर को साज ।
राज-नीति विपरीत में, कीना काज अकाज ॥२९॥
लेन देन व्यापार मे, कुड तोला कुड माप ।
आछी वस्तु बताय के, दीनी बुरी अमाप ॥३०॥
घेवर घरका खागया, कन्दोई पिटवाय ।
आप वाधिया भोगवे, इह पर-भव दुख पाय ॥३१॥
वस्तू भेल मिलाय के, चोरी करी अपार ।
व्रत तीजो भाग्यो सही, वार वार धिक्कार ॥३२॥
तीजा व्रत के माहिने, लागा यों अतिचार ।
तिहुँविध तिहुँविध वोसरूं, वार वार धिक्कार ।३३।

# चतुर्थ ब्रह्मचर्य्य अनुव्रत

निज नारी तज पर रम्यो, जग में अपयश लेय।
द्रव्य गंमायो गाठको, फिट फिट सहु जन केय।३४।

राखी थोड़ा कालकी, तथा अल्प वय नार ।
तिन सेती क्रीडा करी, मोटा ये अतिचार ॥३५॥

नियम विरुद्ध क्रीडा करी, देय व्याहमें साख ।
काम भोग भोगन भणी, करी तिव्र अभिलाष ॥३६॥

चरन थकी नां छूइये, होय काठकी नार ।
गजपति बांधे जात हैं, झांकी लख अनुहार ॥३७॥

देखीने नव यौवना लेश, न विषय निदान ।
गणे काष्टनी पूतली, ते भगवान समान ॥३८॥

आ सघला संसारनी, रमणी नायक रूप ।
ए त्यागी त्यागो बन्धू, केवल शोक स्वरूप ॥३९॥

एक विषय ने जीततां, जीत्यो सब संसार ।
नृपति जीततां जीतिये, दल पुरने अधिकार ॥४०॥

विषय रूप अंकूर थी, टले ज्ञान ने ध्यान ।
किंचित् मदिरा पान थी, छाके जिम अज्ञान ।४१।

वस्तु रहेनां पात्र विन, पात्रे आतमिक ज्ञान ।
पात्र थवा सेवो सदा ब्रह्मचर्य मतिमान ॥४२।

चौथा व्रत के माहिने, लागा यों अतिचार ।
तिहुँविध तिहुँविध वोसरूं, वार वार धिक्कार ।

उलण दंत अभ्यङ्ग विधि, फल उवटन पट स्नान ।
लेप पुष्प भूषण तथा, धूप क्काथ पकवान ॥६३॥
धान्य दाल स्वादिम विगय, साग पान मुखवास ।
जीमन वाहन पाहणी, सयन रु सच्चित वास ॥६४॥
स्वाद भिन्न सब द्रव्य यों, बोल जान छब्बीस ।
खानेकी गिनती करे, मर्यादा निश दीस ॥६५॥
खाय अपक्क दुपक्वको, बैंगन भरिता कीन ।
भुट्टा होरा भूंजिया, गुरु विन समझ न लीन ॥६६॥
जीव सहित वस्तू भखी, बीज सहित फल खाय ।
झूठो पर घर डालियो, करुणा नहिं मन लाय ॥६७॥
तुच्छ खाय डाल्यो घणो, जीव जतन नहिं जान ।
पत्रावलि में खायके, 'की त्रश थावर हान ॥६८॥
दातुन करवा कारणे, हरिया तरुको तोड ।
फल भखिया बहु बीजका, चरियो हो जिम ढोर ।६९।
साग किया बहु भातिका, तलिया तेल बगार ।
घृत मसाला डालके, खाया सरस आहार ॥७०॥
पोदीना धनिया तणी, चटनी विध विध खाय ।
ऊपर डाले नमक फिर, नीम्बू रस छिटकाय ॥७१॥
लोंग सुपारी एलची, नित नित चाबे पान ।
वस्तु नसेली डालके, करता स्वाद महान ॥७२॥
पिए भांग मदमे छक्यो, रहे न कुछ भी शुद्ध ।
द्रव्य गमावे गाठका, अलज्ज हो निर्बुद्ध ॥७३॥

राख मिठाई अधिक दिन, नील फूल भी आय।
खाया यों रस चलित को, समकित किन विध पाय।७४।
विरत सातवां मायने, लागा यों अतिचार।
तिहुंविध तिहुंविध वोसरूं, वार वार धिक्कार।७५।

## पन्द्रह कर्मादान

अगनी का आरंभ कर, चूना ईंट पकाय।
किया कोयला बालके, वृक्ष घणा कटवाय ॥७६॥
गाडी रथ भाडे दिया, हाट हवेली द्वार।
ऊंट बैल हय गय दिया, नहिं श्रावक आचार ॥७७॥
पहाड पत्थर फोडिया, कूप आदि खुदवाय।
हीरा पन्ना खना खन, मन्दिर महिल पड़ाय ॥७८॥
दांत लाख चमडा तणा, कीना अति व्यापार।
मद मधु घृत रस तेलका, वाणिज किए अपार ॥७९॥
तिल सर्षप घाणी करी, चरखी गिरनी मील।
नाक कान पशु बींधिया, ताडन तर्जन ढील ॥८०॥
बैल अश्व पुरुषत्व को, किया नपुंसक भेद।
दव दीना वनमें घणा, प्राण जीवका छेद ॥८१॥
सर द्रहको शोषण किया, मच्छ कच्छ ले प्राण।
हिंसक प्राणी पालिया, कर वा परकी हान ॥८२॥
कुत्ता बिल्ली असति जन, पाल किया व्यापार।
पन्द्रह कर्मादान यों, त्रिविध करुं परिहार ॥८३॥

पन्द्रह कर्मादान का, कीना यों व्यापार।
तिहुंविध तिहुंविध वोसरूं, वार वार धिक्कार ।८४।

## आठवां अनर्थदण्ड विरमणव्रत

करे अनर्था दण्ड यों, विना प्रयोजन काम।
आरत रौद्र कुध्यानसे, बाधे पाप निकाम ॥८५॥
घृत दधिका परमाद से, रखे उघाडा ठाम।
मद्य विषय निन्दा अपर, सेवे पाप तमाम ॥८६॥
वद्य शस्त्र भेला करे, दिये पाप उपदेश।
सुगुरु देव झूठा कहै, करे निरर्थक क्लेश ॥८७॥
काम विवर्धक शास्त्र को, पढ़े कथा, दे आल।
भण्ड कुचेष्ठा हँसि करे, मुख से अति वाचाल ।८८।
शस्त्रादिक पर को दिये, मिला अधिक संयोग।
अशन वशन में रक्त हो. सेवे निशदिन भोग ।८९।
चौदह स्थानक जीवकी, पाई नहिं पहिचान।
ज्ञानी वचन न मानिया, नहिं आई श्रद्धान ॥९०॥
मनुज समुर्छिन होत है, चौदह स्थानक माय।
मूत्र मैल खंखार मे. नाक मैल में पाय ॥९१॥
वमन पित्त अरु खून में, राध-वीर्य पहिचान।
वीर्य शुष्क गीला हुआ, प्राणी उपजे आन ॥९२॥
नर-नारी संयोग से, जीव असंख्या होय।
सन्नी नव लख ऊपजे, हृदय विचारी जोय ॥९३॥

नगर नाल या गटर में, और अशुचिस्थान।
जीव असन्नी ऊपजे, आगम में फरमान ।।९४।।
मरे मनुज के देह में, घड़ी पौन दो माँय।
जीव समुर्छिम होत है, इन्द्रिय पांचों पाय ।।९५।।
विन देख्या आंधण दिया, अन छाण्या जल डाल।
काठ छाण देखे विना, दिया अगन में जाल ।।९६।।
पाट खाट खटमल तणा, दिया धूप में डाल।
जुँआ लीख मारी घणी, दिल से करुणा टाल ।।९७।।
विरत आठवां मायने, लागा यों अतिचार।
तिहुँविध तिहुँविध वोसरूं, वार-वार धिक्कार ।।९८।।

# नवमां सामायिकव्रत

सामायिक व्रत ग्रहण कर, पाप योग परिहार।
तीन करण दो योग से, लियो नियम हितकार।९९।
दोष हरें बत्तीस नहिं, मनसे बुरा विचार।
करी कुचेष्ठा कायसे, मुख से बुरा उच्चार।।१००।
विना लखे इत उत फिरे, भूल समायिक काल।
समय पूर्ण होवे विना, लई समायिक पाल ।।१०१।।
द्रव्य क्रिया कीधी घणी, मनको गयो न रोष।
विना ढके मुख वोलियो, कई लगाया दोष ।।१०२।।
व्रत यों नवमां मायने, लागा यों अतिचार।
तिहुंविध तिहुंविध वोसरूं, वार वार धिक्कार ।१०

## दसवां दिशवकाशिकव्रत

दिशावकासिक व्रत लिया, छहुं दिशिकी मर्याद ।
पंचाश्रवको त्यागकर, कियो अधिक परमाद ।१०४।
हद बाहिरकी वस्तु को, लही मंगाकर काम ।
या भिजवाई ओरसे, मन नाहि राख्यो ठाम ।।१०५।।
शब्द रूप या सेन से, अथवा कंकर फेंक ।
हद बाहिर से मनुज को, पास बुलाया देख ।।१०६।।
दशवा व्रतके मायने, लागा यों अतिचार ।
तिहुंविध तिहुंविध वोसरूं, वार वार धिक्कार ।१०७।

## ग्यारहवां पौषधव्रत

प्रति पूरण प्रोषध किया, अशन चार का त्याग ।
संवर द्वारा आत्मको, पोसे धर अनुराग ।।१०८।।
मैथुन मणि सोवन तजे, फूल माल परिहार ।
भूषण लेपन सर्वथा, त्याग करे हितकार ।।१०९।।
स्थान वस्त्र पडिलेहणा, करे अयत्ना भूल ।
अथवा तो पूंजे नहीं, पूंजे तो प्रतिकूल ।।११०।।
बडी लघु नीति भूमिका, लखे न पूंजे शुद्ध
प्रोषध सम्यग् भावसे, पाल्यो नहिं अविरुद्ध ।।१११।।
विरत ग्यारवा मायने, लागा यों अतिचार ।
तिहुंविध तिहुविध वोसरूं, वार वार धिक्कार ।११२।

# बारहवां अतिथि-संविभागव्रत

व्रत द्वादश में नितकरे, अतिथी का सम भाग।
श्रमण साधुको शुद्ध दे, भोजन चहुँ धर राग।११३।
वस्त्र पात्र कम्बल तथा, गुच्छा पाट मकान।
व्रण औषध भैषज दिये, प्रतिलाभे शुभ दान।११४।
शुद्ध अशनको सचितपे, सचित्तपे शुध भोज।
देने की नहिं भावना, तब यों करता रोज ॥११५॥
टाली भिक्षा कालको, भावे भावन चित्त।
आन्त प्रान्त सड़िया हुआ, दिया साधुको वित्त।११६।
निजी शक्ति होता छतां, दूजा से दिलवाय।
देखे देता औरको, मनमें ईर्षा लाय ॥११७॥
व्रत बारवा मायने, लागा यों अतिचार।
तिहुविध तिहुंविध वोसरूं, वार वार धिक्कार।११८।

# १८ पाप-स्थानक

हिंसा करके हरषियो, जीव कई संहार।
तिल घृत जव त्रश कायका, कीना होम अपार ॥१॥
कोडी गूंगा वावला, अन्धा काणा पग।
निर्वल जीव सताविया, हरष हरप मन रंग ॥२॥
लकडी पत्थर शस्त्र से, थप्पड मुक्का लात।
जहर पास कूपादि मे, करी जीव की घात ॥३॥

हिंसा कीनी जीव की, बोल्यो झूठ जबान ।
चोरी परदारा गही, परिग्रह का नहिं मान ॥४॥
बिच्छु डंक ज्यों क्रोध कर, तन में ऊठी लाय ।
नैन लाल उर थर हरे, क्षमा नहीं मन माय ॥५॥
बरतन हाडी फोड दे, भूख त्रषित रह जाय ।
बतलाया बोले नहीं, मूंडो लेय चडाय ॥६॥
क्रोध करी गाली दई, लायो मन अभिमान ।
कपट करी परको ठग्यो, लोभ अधिक मन आन ॥७॥
लोभ अनंतो जीव के, ज्योंहि करमची रंग ।
ममता माया मे फंस्यों, माखी सेडा संग ॥८॥
राग विवश नाता किया, दिया द्वेष से तोड़ ।
निज सुत को मैं पालिया, परसुत कड़िका मोड़ ॥९॥
क्लेश कदाग्रह मैं किया, दीना झूठा आल ।
चाडी चुगली मैं करी, परनिंदा जंजाल ॥१०॥
कुगुरु देव मैं पूजिया, हिंसा धर्म प्रजूंज ।
सेव्या मिथ्या पर्व मैं, वड पीपल को पूज ॥११॥
रति अरति लाई अधिक, मिथ्या माया मोष ।
पाप अठारह सेविया, या विधि मुझमे दोष ॥१२॥
क्रोध लोभ भय हास से, बोल्या वचन असत्य ।
कूड करी धन पारका, लीना जेह अदत्त ॥१३॥
देव मनुज तिर्यंचना, मैथुन सेव्या जेह ।
विषया रस लंपट पणे, अधिक विगाड़ी देह ॥१४॥

रजनी भोजन मैं किया, खाया भक्ष अभक्ष ।
रसना रसकी लालचे, पाप किया परतक्ष ॥१५॥
व्रत हु विराधे लेयकर, भागे प्रत्याख्यान ।
कपट हेतु किरिया करी, करके निजी बखान ॥१६॥
अष्टादश यह पापको, सेव्या, संवर टार ।
तिहुँविध तिहुँविध वोसरूं, बार बार धिक्कार ॥१७॥

## २५ मिथ्यात्व

जड़को माना जीव वत, चेतन को निर्जीव ।
अधर्म को माना धरम, धर्म अधर्म सदीव ॥१॥
असाधु साधु वत् कहा, साधु असाधु मान ।
सुमार्ग को उन्मार्ग कथ, उन्मग को सद् जान ॥२॥
संसारी को सिद्ध मैं, सिद्ध कहा संसार ।
निजि ग्रहण मत बात को, लखी सत्य अविचार ॥३॥
जितने मत संसार में, सब को माना साँच ।
जिनमत झूठा समझ के, हठ छोड़ा नहिं जाँच ॥४॥
असमज पड़ने पर कहा, आप्त वचन सब झूठ ।
जीवभेद जाने बिना, सबको समझा कूट ॥५॥
देव झूठ स्थापन किया, किया पर्व विपरीत ।
अर्हत् की ले मानता, वाँछा तप फल चीत ॥६॥
यज्ञ होम पाखंडको, लखा मोक्ष फल हेत ।
सूत्र कथनमे अर्थको, पाठ लुप्त कर देत ॥७॥

निज मत रक्षाके लिए, अधिक अर्थ भाषंत ।
तथा शास्त्र विपरीत कर, कहता निजी घढंत ॥८॥
बिना क्रिया मुक्ति लहैं, निष्फल करणी भेद ।
बिना ज्ञान मुक्ती कहैं, ज्ञानाभ्यास निषेध ॥९॥
अविनय कर जिन वचनका, देय विरागी दोष ।
चतुर्संघ आशातना, करे-सदा मन रोष ॥१०॥
पंचवीस मिथ्यात्व यों, कबहू सेव्या होय ।
तीन करण तिहु योग से, मिथ्या दुष्कृत मोय ॥११॥



# चार शरणा

## प्रथम ( अरिहन्ता सरणं पवज्जामि )

दोष अठारह त्याग के, हो जग नायक स्वाम ।
अमित वीर्य वल प्रकट हो, ताको करूँ प्रणाम ॥१॥
शरणा गति सब जीव के, रक्षावन्त कृपाल ।
शत्रु कर्म दल क्षय किये, तिहुँ जग के गोपाल ॥२॥
कर्म अघातिक निर्जरे, अतिशय वर चोतीस ।
अद्भुत रूप मनोहरू, तन लक्षण बत्तीस ॥३॥
समव-सरण सुरकृत महा, रचना तीन प्रकार ।
तरु अशोक आदिक सहित, अष्ट महा प्रतिहार ॥४॥

सुर-नर तिर्यग् वूझवे, योजन वाणि वखान।
बिना शस्त्र वैरी हने, समय तीन का ज्ञान ॥५॥
समव-सरण सुर पाइये, कमतर एक हि क्रोड।
जिनवर चरण प्रसाद से, किंचित् नावे खोड ॥६॥
जहां-जहां अरिहन्त जिन, विचरे सम्प्रति काल।
शरण सदा होओ मुझे, वन्दन वार हजार ॥७॥



## द्वितीय (सिद्धा सरणं पवज्जामि)

चउदह राजू मस्त के, सिद्ध शिला अहिठान।
जन्म मरण तजके हुए, अजरामर निर्वाण ॥१॥
लहिये शरणो सिद्ध को, होवे भय को अन्त।
जोति रूप निकलंक मय, अव्यावाध अनन्त ॥२॥
सुख अनन्त में लीन है, दर्शन ज्ञान अनन्त।
अष्ट कर्म सव क्षय किया, अक्षय अटल महन्त ॥३॥
त्रश नाड़ी के बीच मे, मध्य चन्द्र आकार।
तण्या छत्र के ऊपरे, सिद्ध अनन्ता धार
निर्मल हीरा हार ज्यों, अष्ट कर्म घन दाह।
हुए अजोगी आतमा, वन्दत कोटी ल
तीन काल वन्दन करूं, अविचल पद निर्वाण
सिद्ध शरण [illegible] ने, सदा कोटि क[illegible]

# तृतीय ( साहू सरणं पवज्जामि )

मधुकर वृत्ती एपणा, टाले दोष बयाल ।
पंच महाव्रत पालता, सात महा भय टाल ॥१॥
निशि भोजन सब परिहरे, वसु मद चार कषाय ।
पंच इन्द्रि वश में करे, दस विधि संयम पाय ॥२॥
शील अठारह सेस धर, परिषह है बावीस ।
अशातना तेतीस तज, पूरण गुण छत्तीस ॥३॥
पंच समिति समता सदा, गुपती तीन निदान ।
रत्नत्रय आराधना, धरता सत् श्रद्धान ॥४॥
मन-बच-काया गोपवे, सतरह आश्रव द्वार ।
इरिया समिती सोधता, कर नवकल्प विहार ॥५॥
अमात्सर्य जिय इन्दिया, शत्रु मित्र सम भाव ।
सद् पालन नववाडका, भेद न रंक रु राव ॥६॥
शुष्क भूख निर्मंसिया, श्रोणित रहित शरीर ।
श्याम कलेवर सुन्दरु, मेरु सम वर धीर ॥७॥
समीर सम प्रतिबन्ध नां, आत्मा अमर विलोय ।
अप्रमत्त भारण्ड सम, निरालम्ब जो होय ॥८॥
तेज यथा सूरज परे, सोमचन्द्र ज्यों कान्त ।
गहरे निधि निर्मल हिया, संख धवल एकान्त ॥९॥
पत्र नलिनि लेपित नहीं, ज्यों जल आश्रव पास ।
आगम ज्ञानादिक दिए, पूरे जग जन आश ॥१०॥

विषयारम्भादिक तजे, लब्धि रूप भण्डार।
ज्ञान सु पञ्च उपार्जवे, विपुल मति-श्रुत धार॥११॥
महा तपी जिनकल्पि मुनि, सेवे वन समसान।
जग पीहर जग बन्धुवत्, समाचरे शुभ ध्यान।१२।
ग्रीष्म में आतापना, वर्षा प्रति—संलीन।
बिना वस्त्र हिम समय में, कहैं न मुख से दीन।१३।
शुद्ध परूपक शास्त्र के, पाले पंचाचार।
साधु शरण लेऊं सदा, वन्दन बार हजार॥१४॥



# चतुर्थ—
## ( केवली पण्णत्तो धम्मो सरणं पडिवज्जामि )

पायो जिनवर, बोध से, आगम धर्म विचार।
जिन अनुसारे चालता, लहिये भवनो पार॥१॥
चेतनं मन मे चेत तूं, शरण लहो जिन धर्म।
विकथावाद निवारिये, कहिये नहिं पर मर्म
जिनवाणी को श्रवण कर, गणधर रचनासार।
दसपूर्वी प्रत्येक बुद्ध, श्रुत केवलि अवधार
जिनवर जो जो भाखिया, सो कहिये सिद्धान्त।
अन्य ग्रन्थ जानो सही, सभी वाद एकान्त

# परिशिष्ट नं० १

## —: आलोयणा :—

जे मए अणन्तेणं भव-भमणेणं पुढवी-काइया आउ-काइया तेउ-काइया वाउ-काइया वणस्सइ-काइया एगिन्दिया, बेइन्दिया, तेइन्दिया, चउरिन्दिया, पंचिन्दिया-देवा वा मणुआ वा नेरइया वा तिरिक्ख-जोणिआ वा जलयरा वा थलयरा वा खयरा वा, सन्निआ वा असन्निआ वा, सुहुमा वा बायरा वा, पज्जत्ता वा अपज्जत्ता वा, कोहेण वा माणेण वा मायाए वा लोहेण वा पंचिन्दि-अट्टेण वा रागेण वा दोसेण वा, घाइआ वा पीडिआ वा, माणेणं वायाए काएणं तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ॥ १ ॥

मैंने अनन्त भव-भ्रमण करते हुए पृथ्वी, पानी, अग्नि, वायु और वनस्पति रूप एकेन्द्रिय जीव, द्वीन्द्रिय जीव, त्रीन्द्रिय जीव, चतुरिन्द्रिय जीव, पञ्चेन्द्रिय जीव--देव, मनुष्य, नर्क और तिर्यंच योनि के जीव—जलचर, थलचर खेचर आदि में संज्ञी असंज्ञी, सूक्ष्म—बादर और अपर्याप्त-पर्याप्त जीवों को, क्रोध, मान, माया, लोभ, पाँचों इन्द्रियों की आतुरता-राग या द्वेष से मारे या पीड़ित किये हों तो मनसा, वाचा, कर्मणा से निष्फल हो।

जं मए अणंतेणं भव-भमणेणं अलिअं भणियं कोहेण वा माणेण वा मायाए वा लोहेण वा पंचिन्दि--अट्टेण वा रागेण वा दोसेर्ण वा, मणेणं वायाए काएणं, तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ॥ २ ॥

मैंने अनन्त भव, भ्रमण करते हुए क्रोधादि से झूठ बोला हो तो उसका फल निष्फल हो।

जं मए अणंतेणं भव-भमणेणं अदिन्नं गहिअं कोहेण वा माणेण वा मायाए वा लोहेण वा पंचिन्दि--अट्टेण वा रागेण वा दोसेण वा, मणेणं वायाए काएणं तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ॥ ३ ॥

मैंने भव-परिभ्रमण में क्रोधादि से अदत्त ग्रहण-किया हो तो उसका फल निष्फल हो।

जं मए अणंतेणं भव--भमणेणं दिव्वं माणुस्सं तिरिच्छं मेहुणं सेविअं कोहेण वा माणेण वा मायाए वा लोहेण वा पंचिन्दि-अट्टेण वा रागेण वा दोसेण वा मणेणं वायाए काएणं तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ॥ ४ ॥

जो मैंने भव-भ्रमण मे क्रोधादि से दिव्य, मानुषीय और तिर्यञ्च सम्बन्धी मैथुन सेवन किया हो तो उसका बुरा फल निष्फल हो।

जं मए अणंतणं भव-भमणेणं अट्ठारस्स पाव-ठाणाइं कयाइं कोहेण वा माणेण वा मायाए वा लोभेणं वा पंचिन्दि--

अट्टेण वा रागेण वा दोसेण वा माणेणं [illegible]
मिच्छा मि दुक्कडं ॥ ५ ॥

मैंने भव-भ्रमण मे क्रोधादि से [illegible]
का सेवन किया हो तो मेरे उस दुष्कृत का फल निष्फल हो ।

जं मे पुढवि-कायगयस्स सिला-लेट्टु-मट्टिया-मन्दा
वालुआ गेरिअ-सुवन्नाइ महाधाउ-रूवं सरीरं पाणि-वहे पाणि
संघट्टणे पाणि-पीडणे, पाव-वट्टणे, मिच्छत्त-पोसणे ठाणे
संलग्गं तं निन्दामि गरहामि वोसिरामि ॥ ६ ॥

जो मैं पृथ्वीकाय में शिला-पत्थर आदि, गेरू-सोना
आदि महाधातु रूप शरीर धारण करके, प्राणि-वध-संघर्ष-पीड़ा
पाप-व्यवहार, मिथ्यात्त्व-पोषक स्थानमें सलग्न हुआ होऊं तो
उसकी निन्दा गर्हा करता हूं, उससे अलग होता हूं ।

जं मे आउ-कायगयस्स जल-करग-महिआ ओस्सा
हिमहरतणरूवं सरीरं पाणिवहे पाणि-संघट्टणे पाणि-पीडणे
पाव-वड्ढणे मिच्छत्त-पोसणे ठाणे संलग्गं तं निन्दामि
गरहामि वोसिरामि ॥ ७ ॥

जो मैं जलकाय में जाकर जल-करा-हिम आदि रूप
मे प्राणि-वध, प्राणि संघात, मिथ्यात्त्व-पोषक आदि स्थान में
संलग्न रहा होऊं तो उस पापकी निन्दा-गर्हा करता हूं-उससे
अलग होता हूं ।

जं मे तेउ-कायगयस्स [illegible] ल-मुम्मुर-

जाला-अलाय-विज्जु-उक्का-तेअ-रूवं सरीरं पाणि-वहे पाणि-संघट्टणे पाणि-पीडणे पाव-वड्ढणे मिच्छत्त-पोसणे ठाणे संलग्गं तं निन्दामि गरहामि वोसिरामि ॥ ८ ॥

जो अग्नि काया में अग्नि-अंगार-विद्युत ज्वाला आदि तेज रूप मेरा शरीर मिथ्यात्त्व-पोषक आदि स्थानों में स्थित हुआ हो तो उसकी निन्दा-गर्हा करता हूं-उस पापसे अलग होता हूं।

जं मे वाउकायगयस्स वाउ-उंझा-सास-रूवं सरीरं पाणिवहे पाणि-संघट्टणे पाणि-पीडणे पाव-वड्ढणे मिच्छत्त-पोसणे ठाणे संलग्गं तं निन्दामि गरहामि वोसिरामि ॥९॥

जो वायु काया में शुद्ध-अशुद्ध वायु, सांस रूप मेरा शरीर मिथ्यात्त्व-पोषक आदि स्थानों में लगा हो तो उसकी निन्दा-गर्हा करता हूं।

जं मे वणस्सइ-कायगयस्स मूल-कट्ठ-छल्लि-पत्त-पुप्फ-फल-बीय-रस-निज्झास-रूवं शरीरं पाणिवहे पाणि-संघट्टणे पाणि-पीडणे पाव-वड्ढणे मिच्छत्त-पोसणे ठाणे संलग्गं तं निन्दामि गरहामि वोसिरामि ॥ १० ॥

जो वनस्पति कायामें मूल, काष्ठ, छाल, पत्ता आदि रूप मेरा शरीर पाप-वर्धक, मिथ्यात्त्व-पोषक स्थान में लगा हो तो उसकी निन्दा-गर्हा करता हूं-उससे अलग होता हूं।

जं मे तसकायगयस्स रस-रत्त-मंस-मेअ-अट्ठि-

मज्जा- सुक्क--चम्म-रोम--नह-नसा-रूवं सरीरं पाणि-वहे पाणि-संघट्टणे पाणि-पीडणे पाव-वड्ढणे मिच्छत्त-पोसणे ठाणे संलग्गं तं निन्दामि गरहामि वोसिरामि ॥ ११ ॥

त्रसकाय में रस, रक्त, मास, चर्वी, हड्डी, मज्जा, शुक्र, चमड़ी, रोम, नख, नसा रूप मेरा शरीर प्राणि-वध, प्राणि-संघात, प्राणि-पीड़ा, पाप-वृद्धि, और मिथ्यात्त्व रक्षा के स्थान में लगा हो तो उसकी निन्दा-गर्हा करता हूं-उससे अलग होता हूं।

जं मए इहभवे मणेणं वायाए काएणं दुट्ठु--कयं तं निन्दामि गरहामि वोसिरामि ॥ १२ ॥

जो मैंने इस भवमे मन, वचन और काया से बुरा चिन्तन बुरा भाषण और बुरा कार्य किया हो तो उसकी निन्दा गर्हा करता हूं उससे अलग होता हूं।

आयरिय--उवज्झाए, सीसे साहम्मिए कुल- गणे अ।
जे मे, कया कसाया, सव्वे तिविहेण खामेमि ॥१३॥

आचार्य, उपाध्याय, शिष्य, स्वधर्मी, कुल और गण के प्रति मैंने जो भी कषाय किये हो, उन सब के लिये क्षमा चाहता हू।

सव्वस्स समण--संघस्स, भगवओ अंजलिं करिय--सीसे।
सव्वं खमावइत्ता, खमामि सव्वस्स अहयं पि ॥१४॥

संपूर्ण श्रमण संघ भगवान को हाथ जोड़कर और सिर झुकाकर और उनसे व सब से क्षमा याचना करके, सबको क्षमा करता हू।

सव्व-जीव-रासिस्स, भावओ धम्म-निहिय-निय-चित्तो।
सव्वं खमावइत्ता, खमामि सव्वस्स अहयं पि ॥ १५ ॥

भावसे धर्ममें हमेंशा चित्त लगाकर और सभी जीवों को खमाकर, मैं भी सबको क्षमा करता हूं।

भयवं ! जं मए-चउ-गइ-गएणं देवा तिरिआ मणुस्सा नेरइया, चउ--कसाओ--वगएणं, पंचिन्दि--वसट्टेणं इह--म्मि भवे अन्नेसु वा भवग्गहणेसु वा मणेणं वायाए काएणं दूमिआ संताविआ अभिताविआ, तस्स मिच्छामि दुक्कडं। जेहिं अहं अभिदूमिओ संताविओ अभिहओ तमहं पि खमामि ॥ १६ ॥

भगवन् ! मैंने देव, तिर्यञ्च, मनुष्य और नर्क गतिमें घूमते हुवे परभवमे या इस भव में चार कषाय और इन्द्रिय-वश आर्तता से जिस किसीका दमन, पीडन आदि किया हो तो वह क्रिया निष्फल हो और जिनसे मै दमित, पीड़ित, दुखित हुआ और मारा गया उन्हे भी क्षमा करता हूं।

जे मे जाणंतु जिणा, अवराहा जेसु जेसु ठाणेसु।
तेऽहं आलोएमि, उवट्ठिओमि सव्व-कालंमि (वि) ॥१७॥

जिनदेव मेरे अपराधों के जिन जिन स्थानों को देखते हैं उन सबकी आलोचना करता हूं और सभी काल में या सदा के लिये जागृत बनता हूं।

छउमत्थो मूढमणो, कित्तियंमि तं पि संभरइ जीवो।
जं च न सुमरामि अहं, मिच्छा मि दुक्कडं तस्स ॥१८॥

क्योंकि मैं छद्मस्त और मोहित मनवाला जीव हूं। अतः जो मुझे याद आए हैं वे अपने दूषण कहे हैं और जो याद नहीं हैं उनके फल भी निष्फल हों।

जं जं मणेण बद्धं, जं जं वायाइ भासियं किंचि।
जं जं काएण कयं, मिच्छा मि दुक्कडं तस्स ॥१९॥

मैंने जिन कर्मों को मन से बांधे हों, वाणी से बुरे कथन कहे हों और काया से बुरे कर्म किये हों तो वे दुष्कृत मिथ्या हों।

सव्वं पाणाइवायं पच्चक्खामि. सव्वं मुसावायं पच्चक्खामि, सव्वं अदिन्नादाणं पच्चक्खामि, सव्वं मेहुणं पच्चक्खामि, सव्वं परिग्गहं पच्चक्खामि, सव्वं राइ-भोअणं प० सव्वं कोहं प०, सव्वं माणं प०, सव्वं मायं प०, सव्वं लोहं प०, सव्वं पिज्जं प०, सव्वं दोसं, कलहं, अब्भाक्खाणं, अरइ-रइं, पेसुन्नं, परपरिवायं, मायामोसं, मिच्छादंसण-सल्लं इच्चेइयाइं अट्ठारस्स पावठाणाइं दुविहेणं तिविहेणं वोसिरामि। अपच्छिमंमि उसासे तिविहं तिविहेणं वोसिरामि ॥ २० ॥

सम्पूर्ण हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन, परिग्रह, क्रोध, मान, माया, लोभ, राग, द्वेष, कलह, झूठा आरोप, हर्ष-विषाद, चुगली, निन्दा, विश्वासघात और मिथ्या विश्वास रूपी कांटे को दो करण तीन योग से और अन्तिम उच्छ्वास मे तीन करण, तीन योग से छोडता हूं।

# परिशिष्ट नं० २

## आयुष्य बन्ध

आयुष्य का बन्ध आयुष्य के अन्तिम समय तक भी होता है। आयुष्य के तीसरे भाग में जन्मान्तर का आयुष्य बन्ध माना है। जैसे ८१ वर्ष का आयुष्य हो तो ५४ वें वर्ष ५४ वर्ष का हो तो ३६ वें वर्ष, और ३६ वर्ष का हो तो २४ वें वर्ष, ऐसे अन्तिम घड़ी तक का तीसरा हिस्सा आयुष्य बन्ध का माना है, एक भव में एक ही वार आयुष्य का बन्ध पड़ता है। नारकी और देव के भव में अनपवर्तनीय निरुपक्रमी ( किसी भी प्रयोग से आयुष्य क्षय नहीं हो ) आयुष्य होने से वहां छः मास शेष आयु रहने पर परभव का आयुष्य बांधते हैं, अन्य समय नहीं। असंख्य वर्ष के आयुष्य वाले अनपवर्तीय मनुष्य, तिर्यन्च तथा शलाका पुरुष आदि का भी यही नियम है। शेष मनुष्य और तिर्यन्च का आयुष्य अपवर्तनीय है ( विष शस्त्रादिक के प्रयोग से आयुष्य का अपवर्तन ( नाश ) हो या वहुत दिनों के भोगने का कुछ दिनों में भोग लेता है ) सोपक्रमी आयुष्य वाला जीव के अन्त काल मे भी जन्मान्तर के आयुष्य वाधने का समय आता है। अन्तिम समय वहुमूल्य वाला समझ के अनशन संथारा करके अपने जीवन को सफल वनना—मुक्ष व्क्तियों का कर्त्तव्य है।

# अन्तिम समय जानने के कुछ उपाय

जो जन्मता है वह अवश्य ही मरता है। आयुष्य कर्म की समाप्ति तो होगी ही और प्राप्त शरीर को छोड़कर अन्यत्र जाना ही पड़ेगा। अपने सुख दुःख का कर्त्ता जीव स्वयं है। जैसी करणी करता है, वैसा फल पाता है। सचेत और सावधान रहने वाले सम्यग्दृष्टि जीव अपना जीवन भी सुधार लेते हैं और मृत्यु भी सुधार लेते हैं। जीवन और मरण सुधारने वाले का भविष्य भी सुखमय होता है। गफलत में रहने वाले का न तो जीवन सुधरता है और न मृत्यु ही सुधर सकती है। वह अपनी दुःख परम्परा बढ़ाता रहता है। ऐसे गाफिल असावधान जीव का मरण—"बालमरण" कहा जाता है और जो आत्मार्थी सावधान रहकर व्रत प्रत्याख्यान करते हैं, संथारा संलेषणा से अपना अन्तिम समय सुधार लेते हैं उनके मरण को "पंडित मरण" अथवा "सकाम मरण" कहा गया है। ऐसे पंडित मरण वाले उत्तम जीव मृत्यु से घबराते नहीं किन्तु मृत्यु को महोत्सव रूप मानते हुवे उसके सन्मुख होकर स्वागत करते हैं।

निर्ग्रन्थ श्रमण तो मृत्यु से जूझने को तत्पर रहते ही हैं किन्तु निग्रन्थोपासक गृहस्थ श्रावक भी सदैव यह मनोरथ करता है कि "मेरा पंडित मरण हो।" श्रमणोपासक का तीसरा मनोरथ यही होता है। इस मनोरथ की सफलता के लिए

यह आवश्यक है कि "मृत्यु समय की जानकारी हो।" जो समझ लेता है कि मेरा या अमुक का अन्त समय निकट ही है।" वही सावधान होकर अन्तिम साधना कर अथवा करा सकता है। अतएव अन्तिम समय की जानकारी होना आवश्यक है। अन्त समय जानने के कुछ संकेतों का संग्रह सुज्ञ जिज्ञासुओं को अवगत कराने के लिये दिये जा रहे हैं। आशा है इसका सदुपयोग होगा।

१. अपनी आंख की भौंह ( भाषण ) नाशाग्र और जिव्हाग्र दिखाई नहीं दे तो ९ दिन बाद आयु पूर्ण होने का संकेत समझना चाहिये।

२. कानो की कूपर पतली हो जाय तो सात दिन क
आयु शेष रहती है।

३. नाक की डण्डी टेढी ( बांकी ) हो ज
तीन दिन का शेष रहता है।

४. रोगी के नाम के अक्षरों को
उनमें पृच्छक के नाम के अक्षर की संख्या
में सात का भाग देना। यदि शेष एकी (
जीवन और बेकी ( २-४-६ ) बचे तो मृ

५. उज्ज्वल और निर्मल कांस्य
का 'मूत्र' लेना। मूत्र प्रारम्भ
ही लेना—अन्तिम बून्दें भी

( सरसों ) के तेल की बूंदे डालना । यदि तेल बिंदु फैल जाय तो रोग साध्य है, बिंदु बिखर कर कन-कन हो जाय तो कष्ट साध्य और तेल के नीचे बैठ जाय तो असाध्य मृत्यु योग्य समझना ।

६. जिसे अपने कान में उंगली डालने से अनाहत ( नाद कान बन्द करने पर भीतर से जो ध्वनि आती है, वह ) सुनाई नहीं दे, बादल की गर्जना सुनाई न दे और चन्द्रोदय होने पर चन्द्रिका दिखाई नहीं दे तो उसकी उम्र भी अल्प ही समझना चाहिये ।

७. जिसके स्नान करने पर सारा शरीर भीना हो और मुंह पहले ही सूख गया हो तो वह पन्द्रह दिन के भीतर मृत्यु प्राप्त हो जायगा ।

८. मध्याह्न—दिन के १२ बजे, अचित्त निर्मल जल का थाल भर कर धूप मे रखे। जल स्थिर हो जाने पर उसमे रोगी को सूर्य-दर्शन कराना । यदि सूर्य पूर्ण रूप से दिखाई दे तो आयु लम्बी है । दक्षिण दिशा मे सूर्य खण्डित दिखाई दे तो आयु छः मास ही शेष रही जानना । पश्चिम की ओर ख[illegible] दिखाई दे तो दो मास, उत्तर दिशा मे खण्डित दिखे तो [illegible] मास और पूर्व दिशा मे सूर्य खण्डित न[illegible] की आयु समझनी चाहिये । अनेक सूर्य [illegible] दिखाई दे तो दस दिन की ही आयु[illegible]

सूर्य अनुक्रम से धूम्र से व्याप्त दिखाई देवे तो उसी दिन मृत्यु हो जाती है। यदि सूर्य बिंब, चन्द्रमा जैसा लगे तो १५ दिन की आयु शेष होती है।

९. ताम्र पात्र में निर्मल तेल भरकर उसमें सूर्य को देखे। सूर्य पूर्ण नजर आवे तो दीर्घायु, पूर्व में खण्डित लगे तो शेष आयु १२ मास, पश्चिम में खण्डित लगे तो १२ दिन, दक्षिण मे खण्डित दिखाई दे तो ९ दिन, उत्तर में खण्डित दिखे तो तीन मास में मृत्यु होने का संकेत है और मध्य में खण्डित लगे तो १ मास एक दिन या एक घड़ी में मृत्यु हो सकती है।

१०. जिसकी आयु केवल तीन दिन ही शेष रह जाती है, उसके निम्न लिखित चिन्ह दिखाई देते हैं,—

आंख सफेद हो, कपाल काला पड़ जाय, नासिका लाल हो जाय, मूंछ के बाल खिरने लगे, होठ सफेद हो, जीभ कठिन—कठोर रुक्ष हो जाय, दांत काले पड़ जाय, भोजन और पानी स्वाद हीन लगे, नाक श्लेष्म की गंध दूध जैसी हो। छाती के दाहिनी ओर धड़कन चढे, हस्ततल और पगतले रक्त हो नाखून काले, शरीर की गंध मृतक शव जैसी हो। नाडी सुस्त हो। मूर्च्छा हो, क्रोध बढ़ जाय विभ्रमता आजाय। छाती पीली, जंघा श्वेत, गला नीला, कटि लाल दिखाई दे।

८ पेट। हस्तरेखाएं मन्द हो जाय।

११. एक या दोनों आंखों की पुतलियां फिर जाय और दिखाई नहीं दे तो मृत्यु को निकट ही समझे।

१२. हाथ पांव की उंगलियों के सभी नख काले पड़ जाय, हाथ पांव ठण्डे और मस्तक गरम रहे तो मृत्यु समय निकट होता है।

१३. उच्चारण शुद्ध नहीं हो— ( जीभ कतराने लगे ) आंखों में रोशनी नहीं हो। हाथ की मध्यमा उंगली को मोड़कर हथेली पृथ्वी पर जमादे और शेष उंगलियां जमीन पर जमाने के बाद अनामिका ( अंगुठे से चौथी ) उंगली को ऊपर उठावे यदि वह नहीं उठे तो आयु लम्बी है और उठ जाय तो मृत्यु निकट है।

१४. टट्टी, पेशाव, छींक और वीर्यपात एक साथ हो तो एक वर्ष मे मृत्यु हो।

१५. स्वप्न मे अपने को ऊंट या गधे पर बैठकर दक्षिण दिशा में जाता देखे तो २३ पक्ष में मृत्यु होती है।

१६. आधा शरीर ठंडा और आधा गरम लगे तो ७ दिन मे । अपने नाक का अग्र भाग नहीं दिखे तो तीन दिन मे मृत्यु होगी।

१७. शरीर के स्वाभाविक अंगो का वर्ण बदलना जैसे तालु, जीभ आदि लाल हैं—ये काले, पीले या श्वेत हो जाय। मांस, रक्त आदि नरम अंग कड़े हो जाय और अचल

सूर्य अनुक्रम से धूम्र से व्याप्त दिखाई देवे तो उसी दिन मृत्यु हो जाती है। यदि सूर्य बिंब, चन्द्रमा जैसा लगे तो १५ दिन की आयु शेष होती है।

९. ताम्र पात्र में निर्मल तेल भरकर उसमें सूर्य को देखे। सूर्य पूर्ण नजर आवे तो दीर्घायु, पूर्व में खण्डित लगे तो शेष आयु १२ मास, पश्चिम में खण्डित लगे तो १२ दिन, दक्षिण में खण्डित दिखाई दे तो ९ दिन, उत्तर में खण्डित दिखे तो तीन मास में मृत्यु होने का संकेत है और मध्य में खण्डित लगे तो १ मास एक दिन या एक घड़ी में मृत्यु हो सकती है।

१०. जिसकी आयु केवल तीन दिन ही शेष रह जाती है, उसके निम्न लिखित चिन्ह दिखाई देते हैं,—

आख सफेद हो, कपाल काला पड़ जाय, नासिका लाल हो जाय, मूंछ के बाल खिरने लगे, होठ सफेद हो, जीभ कठिन — कठोर रूक्ष हो जाय, दांत काले पड़ जाय, भोजन और पानी स्वाद हीन लगे, नाक श्लेष्म की गंध दूध जैसी हो। छाती के दाहिनी ओर धड़कन बढ़े, हस्ततल और पगतले रक्त हो नाखून काले, शरीर की गंध मृतक शव जैसी हो। नाड़ी सुस्त हो। मूर्च्छा हो, क्रोध बढ़ जाय विभ्रमना आजाय। छाती पीली, जंघा श्वेत, गला नीला, कटि लाल दिखाई दे। नाक के मन्द पड़े। हस्तरेखाएं मन्द हो जाय।

११. एक या दोनों आंखों की पुतलियां फिर जाय और दिखाई नहीं दे तो मृत्यु को निकट ही समझें।

१२. हाथ पांव की उंगलियों के सभी नख काले पड़ जाय, हाथ पांव ठण्डे और मस्तक गरम रहे तो मृत्यु समय निकट होता है।

१३. उच्चारण शुद्ध नहीं हो— (जीभ कतराने लगे) आंखों में रोशनी नहीं हो। हाथ की मध्यमा उंगली को मोड़कर हथेली पृथ्वी पर जमादे और शेष उंगलिया जमीन पर जमाने के बाद अनामिका (अंगुठे से चौथी) उंगली को ऊपर उठावे यदि वह नहीं उठे तो आयु लम्बी है और उठ जाय तो मृत्यु निकट है।

१४. टट्टी, पेशाब, छींक और वीर्यपात एक साथ हो तो एक वर्ष में मृत्यु हो।

१५. स्वप्न में अपने को ऊंट या गधे पर बैठकर दक्षिण दिशा में जाता देखे तो २३ पक्ष में मृत्यु होती है।

१६. आधा शरीर ठंडा और आधा गरम लगे तो ७ दिन में। अपने नाक का अग्र भाग नहीं दिखे तो तीन दिन मे मृत्यु होगी।

१७. शरीर के स्वाभाविक अंगो का वर्ण बदलना जैसे तालु, जीभ आदि लाल हैं—ये काले, पीले या स्वेत हो जाए। मांस, रक्त आदि नरम अंग कड़े हो जाय और अचल

अंग चल तथा चल अचल हो जाय तो मृत्यु चिन्ह हैं। आंखों का घूमना, मस्तक लटकजाना, जोड़ ढीले हो जाना, आंख या जीभ भीतर घुस जाना ये सब मौत की निशानियां हैं।

१८. जिस रोगी के मुंह में बड़ी तीन अंगुलियां . करने पर भी नहीं घुस सके तो वह एक सप्ताह महमान है।

१९. जिसका कफ पानी में नीचे बैठ आसन्न मृत्यु है।

२०. जो विना ही रोग के कम खाने लगे भस्मक रोग के अधिक खाने लगे, जिसका स्वभाव कुकर्मी-सदाचारी और सदाचारी दुराचारी व ज आयु भी थोड़ी ही है।

२१. आंखे बन्द करने पर मयूर के के समान जो तिलमिले दिखाई देते हैं, यदि दें तो वह ने वाला है।

आर्द्रा, गनमि

होता है।

# "नित्य-संथारा"

जैनदर्शन में बार बार मरण सुधारनेकी-समाधि-मरणकी बात आई है। परन्तु इसका यह मतलब नहीं है कि जैनधर्म जीवन-संस्कारकी उपेक्षा करता है। पर यह बात सही है कि जिस कार्यकी समाप्ति सफल होती है, वह सम्पूर्ण कार्य ही सफल समझा जाता है। अतः यह तथ्य निःसंदेह सही है कि कुछ अपवादों को छोड़कर, बिना पूरे जीवनकी साधना के, समाधि-मरण असंभव है। क्योंकि गंदगीसे भरे हुवे घूरे के समान असंस्कृत जीवनसे त्यागकी सुवासना नहीं उठ सकती। संस्कारों से संस्कारित जीवनमें ही त्याग की-उत्कृष्ट समाधि भावना की सुगंध महकती है। इसीलिये अनशनके दो भेद कर दिये गये हैं---सागारी और निरागारी।

सागारी अनशन नित्य और यावज्जीवन का भी हो सकता है। पर निरागारी अनशन तो आजीवन ही हो सकता है।

नित्य रात्रि में सोने से पहले नमस्कारमंत्रसूत्र, ईर्य्यापथिकीसूत्र, कायोत्सर्ग-आगारसूत्र का अर्थको ध्यानमें रखते हुए उच्चारण, कायोत्सर्गमे चार चतुर्विंशति-स्तव या 'एगोऽहं' 'एगोमे' आदि गाथाओं के आशयका चिन्तन, नमस्कारसूत्र का ध्यानमें और प्रगट व एक चतुर्विंशति स्तव का उच्चारण करके अठारह पापस्थान आदिके त्यागकी भावना की जाती है। वह भावना निम्न है—

'आहार शरीर उपधी, त्यागूँ पाप अठार
मरण होय तो वोसरूं, जीवूँ तो आगार'

फिर शक्रस्तव का पाठ कहा जाता है। बाद में शयन।

किसी मरणान्तक संकटमें भी उपर्युक्त दोहे के आशयके प्रत्याख्यान किये जाते हैं। जिसे कि सागारी अनशन भी कहा जाता हैं।

निरागारी अनशन के पादपोपगमन आदि भेद हैं। इसके भी विशिष्ट विधि-विधान तत्सम्बन्धी ग्रन्थोंमें है।

सत्त्वेषु मैत्रीं गुणिषु प्रमोदं।
क्लीष्टेषु जीवेषु कृपा-परत्त्वं॥
माध्यस्थभावं विपरीतवृत्तौ।
सदा ममात्मा विदधातु देव!

—श्री अमितगति सूरि

* समाप्त *



# 卐 हरिगीत 卐



बहु पुण्यकेरा पुंजथी शुभ देह मानवनो मल्यो.
तोये अरे ! भवचक्रनो आंटो नहीं अेके टल्यो ।
सुख प्राप्त करतां सुख टले छे लेश ए लक्षे लहो.
क्षण क्षण भयंकर भावमरणे कां अहो राची रहो ! ॥
लक्ष्मी अने अधिकार वधतां शुं वध्युं ते तो कहो. !
शुं कुटुम्ब के परिवार थी वधवापणुं ए नय ग्रहो ।
वधवापणुं संसारनुं नर देहने हारी जवो,
एनो विचार नहीं अहोहो ! एक पल तमने हवो ! ॥
निर्दोष सुख निर्दोष आनंद ल्यो गमे त्यांथी भले,
ए दिव्य शक्तिमान जेथी जंजीरे थी नीकले ।
परवस्तुमां नहि मूंझवो एनी दया मुजने रही,
ए त्यागवा सिद्धान्त के पश्चात् दुख ते सुख नहीं ॥
हुं कोण छु ! क्यांथी थयो ? शुं स्वरूप छे मारुं खरुं !
कोना सम्बन्धे वलगणा छे ? राखु के ए परिहरुं ।
एना विचार विवेक पूर्वक शान्त भावे जो कर्या,
तो सर्व आत्मिक ज्ञानना सिद्धान्त तत्त्वो अनुभव्यां ॥



## पुस्तकालय के प्रकाशन



१—उत्तराध्ययन सूत्र सार्थ । रु० १

२—मंगल-प्रभातिका । अमूल्य

३—सूयगडांग सूत्र सार्थ (छप रहा है।)



प्राप्ति स्थान—

**श्रमणोपासक जैन पुस्तकालय सैलाना**

सैलाना ( मध्य-भारत )

श्री दिलीप प्रिंटिंग प्रेस, सैलाना ( मध्य-भारत )

ॐ ह्रीं अर्हं नमः

* श्री पूज्य मङ्गलसैन गुरवे नमः *

# सम्यक्त्व-रत्न प्रकाश

अर्थात्

# सम्यक्त्व-कौमुदी

## मङ्गला चरणम्

श्लोक-ॐकार बिन्दु संयुक्तं, नित्यं ध्यायंतियोगिनः ।
कामदं मोक्षदं चैव, ॐकाराय नमो नमः ॥ ॥१॥

गाथा-चवगय जर मरण भय, सिद्धे अभिवंदिऊण तिविहेणं ।
वन्दामि जिण वरिन्दं, तेलोक गुरुं महावीरं ॥२॥

श्लोक-मोक्ष मार्गस्य नेतारं, भेतारं कर्म भू भृताम् ।
ज्ञातारं विश्व तत्वाना, वन्दे वीरं ज्ञात प्रभुं ॥३॥

सर्वारिष्ट प्रणाशाय, सर्वाभिष्टार्थ दायिने ।
सर्व लब्धो निधानाय, गौतम स्वामीने नमः ॥ ४ ॥

भव बीजांकुर जनना, रागाद्या क्षय मुपागता यस्य ।
ब्रह्मा वा विष्णुर्वाहरोवा, जिनोवा नमस्तस्मै ॥५॥
सुबालानांच वृद्धानां, विदुषां परि तुष्टये ।
मुनि कुशल चन्द्रोऽहं, कुर्वे सम्यक्त्व रत्नप्रकाशकम् ॥६॥
पुस्तकेऽस्मिन् त्रुटिकाःचेत्, करुणा वरुणा लयैः ।
सर्व सर्वं न जानाति, इति मत्वा क्षमिष्यते ॥७॥

## ❀ राजगृही में भगवान का पधारना ❀

प्यारे बन्धुओ ! इसही जम्बू द्वीप के भरत क्षेत्र मे- मगध नामक देश है, इस देश में ही देव पुरी के तुल्य 'राजगृही' नाम की बड़ी विशाल नगरी थी, यह नगरी रिद्धि सिद्धि समृद्धि मे भरपूर थी और व्यापार के लिये भारतवर्ष में अति विख्यात थी । इस नगरी में एक से एक उच्च कोटी के धनाढ्य धरमात्मा एवं जैन धर्म के पालक श्रावक रहते थे । इस नगरी के स्वामी महाराजा 'श्रेणिक' (बिम्बसार) थे, वह अपनी प्यारी प्रजा को निज संतान से भी अधिक चाहते थे और प्रजा का हित चिन्ता मे रात दिन तत्पर रहा करते थे । राजा की तरफ से प्रजा को किसी प्रकार का भय नही था । जो राजा दुराचारी कुव्य सनियों को दमन करने वाला हो और आप सदाचारी हो तो भला फिर उसकी प्रजा कैसे दुःख पासकती है । राजा

श्रेणिक की न्याय प्रियता और प्रजा हित की चरचा एक मगध देश में ही नही किन्तु समस्त भारतवर्ष में फैल रही थी, इसकी सेवा मे छोटे बड़े सैंकड़ो राजा हाथ जोड़ कर खड़े रहते थे, यह राजा बड़ा ही धर्मात्मा एवं समदृष्टी श्रावक था, भगवान श्री "महावीर" का भक्त एवं पक्का जिन धर्मानुयायि था, इनकी पट्टरानी का नाम "चेलना" देवी था

चौपाई—चेलना देवी पाटवी नार, रुप अनुपम सची अनुहार।

श्रमण उपासिका शील विख्यात पति रजन भजन मिथ्यात ॥१॥

रानी चेलनादेवी विशाला नगरी के महाराजा 'चेडा' की पुत्री और भगवान श्री "महावीर" स्वामी की सच्ची उपासिका एवं जैनधर्मके मानने वाली श्राविका थी। इसकी कृपा से ही राजा श्रेणिक को सम्यक्त्व रत्न की प्राप्ति हुई थी। महाराजा श्रेणिक के बड़े मंत्री का नाम "अभयकुँवार था यह मंत्री निरहंकारी, विनयी एवं धर्मनिष्ठ था, यह राजा का ज्येष्ठ पुत्र था।

प्यारे पाठको! राजगृही के निकट ही एक विभार गिरि नाम का पहाड़ था, उसके चारो तरफ वन था, उस वन में हर रितु में फल फूल देने वाले नाना प्रकार के वृक्ष थे। इधर वन पालक वन में इधर उधर घूम रहा था कि दूर से क्या देखता है कि परस्पर विरोधी जो जीव थे उन्हों ने

आपस में लड़ना छोड़ गया है और बड़े प्रेम के साथ एक जगह खड़े हैं। हिरनी सिंहनी के बच्चे को अपना बालक समझकर और गौ माता भेड़िया के बच्चे को अपना बच्छड़ा समझकर बड़ा प्रेम कर रही है और बड़े आनन्द के साथ उसको चाट रही है, बिल्ली हंस के बच्चे से और नागनी गरुड़ से प्रेम कर रही है, यही ही नहीं किन्तु और भी परस्पर विरोधी जीवोंने अपना स्वाभाविक वैर छोड़ दिया है। बन पालक यह देखकर बड़ा आश्चर्य में पड़ गया और सोचने लगा कि क्या ? इन परस्पर विरोधी जीवों का इस तरह आपस में प्रेम से खड़ा होना शुभ है या अशुभ।

प्यारे पाठको ! बन पालक कुछ आगे चल कर क्या देखता है कि चोबीसवें तीर्थंकर भगवान श्री महावीर स्वामी जी अपनी शिष्य मंडली सहित समव सरण में विराजमान हैं। देवता व इंद्र आदि जय २ शब्दों द्वारा आकाश को गुंजा रहे हैं, बन पालक भी भगवान के समव सरण में गया और बन्दना नमस्कार कर कहने लगा हे देवाधि देव वीतराग प्रभु मेरे लिये आज का दिन बहुत ही अच्छा था जो मेरे को आपके शुभ दर्शन का लाभ हुआ।

प्यारे पाठको ! अब बन पालक ने विचार किया कि भगवान के यहाँ पधारने के शुभ समाचार महाराजा श्रेणिक

के कानों तक भी अवश्य पहुंचाने चाहियें। यह सोचकर वन में से सब रितुओं के फल फूल लेकर राजा के पास गया। नीति मे लिखा है कि राजा के गुरु के और ज्योतिषी के पास खाली (रीते) हाथ न जावे। वन पालक उन फल फूलों को राजा के सामने रखकर बोला—हे राजेश्वर स्वदेश मे आपकी जय हो परदेश में विजय प्राप्त हो, हे स्वामिन् जिन महा पुरुषों के दर्शनों की आपको हर समय उत्कंठा लगी रहती थी वही त्रिलोकीनाथ भगवान श्री महावीरदेव आज आपके पुण्योदय से ग्राम नगरों में धर्म की जय दुन्दुभी बजाते हुये अपनी शिष्य मँडली के साथ विभारगिरी के पास वाले वन में आकर विराजमान हैं। मैं पूर्ण आशा करता हूं कि आप इस शुभ समाचार को सुनकर अवश्य ही प्रसन्न होंगे। इस शुभ समाचार से आपका कल्याण हो (वन पालक महाराय को आय वधाई दीध। श्रेणिक जिन आगम सुणी, जाने अमृत पीध)

वन पालक के मुख से भगवान के आगमन के समाचार सुनकर राजा अत्यन्त प्रसन्न हुआ और उसी समय गद्दी से नीचे उतर कर जिस दिशा में भगवान का समवसरण था उधर को मुख करके भावों द्वारा भगवान को वन्दना नमस्कार करी पश्चात् वन पालक को बड़े प्रेम के साथ अपने पास बैठाकर बधाई में खूब ही वस्त्राभूषण दिये जिससे उसका

सब दरिद्र दूर हो गया और प्रसन्न होता हुआ अपने स्थान को चला गया। राजा श्रेणिक स्नान मंजन कर नूतन वस्त्राभूषण पहन अधिकारी गणों को आज्ञा दी कि शीघ्र ही मेरे लिये सवारी सजाकर लाओ, आज्ञा होते ही सवारी सजाकर लाई गई, अब राजा महलों में रानी चेलनादेवी के पास पहुंचा और कहने लगा कि—हे देवता की प्यारी श्रमण भगवन्त श्री महावीरदेव विभार गिरि के पास वाले उद्यान में विराज रहे हैं उन भगवान ने अपने तपोबल के द्वारा केवल ज्ञान प्राप्त कर रखा है इसलिए उनके मात्र नाम और गोत्र के श्रवण से ही महापुन्य एवं महाफल की प्राप्ति होती है तो उनके दर्शन करने तथा व्याख्यान श्रवण करने के फल का तो कहना ही क्या! इसलिए अपने को चाहिये कि भगवान के पवित्र दर्शन करें और उनके मुखारविन्द से निकली हुई वाणी को श्रवण करें। रानी चेलनादेवी राजा के ऐसे शुभ वचन सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुई और उसी समय स्नान मंजनकर समवसरण योग्य वस्त्रा भूषण पहन दर्शनार्थ तैयार हो गई। अब राजा चेलनादेवी अभयकुंवार की माता "नन्दादेवी,, और अन्य रानियों तथा मंत्री अभय कुंवार आदि को साथ ले भगवान के समवसरण मे जाकर भगवान को तथा अन्य मुनिमहाराजों को वन्दना नमस्कार कर भगवान के सन्मुख बैठ गया। इधर सारी नगरी में

सब दरिद्र दूर हो गया और प्रसन्न होता हुआ अपने स्थान को चला गया। राजा श्रेणिक स्नान मंजन कर नूतन वस्त्राभूषण पहन अधिकारी गणों को आज्ञा दी कि शीघ्र ही मेरे लिये सवारी सजाकर लाओ, आज्ञा होते ही सवारी सजाकर लाई गई, अब राजा महलों में रानी चेलनादेवी के पास पहुंचा और कहने लगा कि—हे देवता को प्यारी श्रमण भगवन्त श्री महावीरदेव विभार गिरि के पास वाले उद्यान में विराज रहे हैं उन भगवान ने अपने तपोबल के द्वारा केवल ज्ञान प्राप्त कर रखा है इसलिए उनके मात्र नाम और गोत्र के श्रवण से ही महापुन्य एवँ महाफल की प्राप्ति होती है तो उनके दर्शन करने तथा व्याख्यान श्रवण करने के फल का तो कहना ही क्या! इसलिए अपने को चाहिये कि भगवान के पवित्र दर्शन करें और उनके मुखारविन्द से निकली हुई वाणी को श्रवण करें। रानी चेलनादेवी राजा के ऐसे शुभ वचन सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुई और उसी समय स्नान मंजनकर समवसरण योग्य वस्त्राभूषण पहन दर्शनार्थ तैयार हो गई। अब राजा चेलनादेवी अभयकुवॉर की माता "नन्दादेवी,, और अन्य रानियों तथा मंत्री अभय कुंवार आदि को साथ ले भगवान के समव शरण मे जाकर भगवान को तथा अन्य मुनिमहाराजों को वन्दना नमस्कार कर भगवान के सन्मुख बैठ गया। इधर सारी नगरी में

इस धर्मके आराधक ही मोक्षके अधिकार ही हो सकते हैं।

गाथा–धम्मो मंगल मुक्किट्टं, अहिंसा सँजमो तवो। देवावि तं नमँ सन्ति, जस्स धम्मेसयामणो ॥६॥ द०अ०१गा०१

भा०–अहिसा सँयम तपरुप ही धर्म सर्वोत्कृष्ट धर्म है, इस मंगल मय धर्माराधक कोमनुष्य वासुदेव चक्रवर्ती तो क्या वड़ेर देव दानवइन्द्रा दिक भी मस्तक झुकाते है और उसके गुण गाते हैं, सॅयम पालक वीतरागी साधुही सुखी है

गाथा–नाहि सुही देवता देव लोए, नाहि पुढवो पइराया। नहि सुही सेठ सेणावइये, एगन्त सुही साहु वीयरागो।६।

भा०–स्वर्ग के देवताओं को देव लोक में वह सुख नही पृथ्वी पति (राजा महाराजों) को राज्य में सुख नही सेठ सेना पतिको सुख नही जितना कि निग्रन्थ वीत रागी साधु को सम्यग् ज्ञान दर्शन चरित्र में सुख है।

काव्य–सदेव गन्धव मणुस्स पूइयं, चइत्तु देहँ मल पँक पूब्वयँ। सिद्धेवा हवइ सासए, देवेवा अप्परए महिड्ढिए।८। उ० अ० १ गा० ४८

निग्रन्थ–धर्मात्मा पुरुष देव दानव गन्धर्वों द्वारा पूजित होता हुआ पूर्व सँचित कर्म मलको धोकर अविचल मोक्ष-पद को प्राप्त करलेता है, यदि कर्म शेष रहजावे और पुन्य अधिक वढजावे तो वह उस पुन्यको भोगने के लिये देव-लोकमें जाकर महऋधिक देवता हो जाता है।

इस धर्मके आराधक ही मोक्षके अधिकार ही हो सकते हैं।

गाथा—धम्मो मंगल मुक्किट्ठं, अहिंसा सँजमो तवो। देवावि तं नमँ सन्ति, जस्स धम्मेसयामणो ॥६॥ द०अ०१गा०१

भा०—अहिसा सँयम तपरुप ही धर्म सर्वोत्कृष्ट धर्म है, इस मंगल मय धर्माराधक कोमनुष्य वासुदेव चक्रवती तो क्या बड़े२ देव दानवइन्द्रा दिक भी मस्तक झुकाते है और उसके गुण गाते हैं, सॅयम पालक वीतरागी साधुही सुखो है

गाथा—नहि सुही देवता देव लोए, नाहे पुढवो पइराया। नहि सुही सेठ सेणावइये, एगन्त सुही साहु वीयरागी ।६।

भा०—स्वर्ग के देवताओं को देव लोक में वह सुख नही पृथ्वी पति (राजा महाराजों) को राज्य में सुख नही सेठ सेना पतिको सुख नही जितना कि निग्रन्थ बीत रागी साधु को सम्यग् ज्ञान दर्शन चरित्र में सुख है।

काव्य—सदेव गन्धव्व मणुस्स पूइये, चइत्तु देहँ मल पॅक पूव्वयँ। सिद्धेवा हवइ सासए, देवेवा अप्परए महिड्ढिए ।८।

उ० अ० १ गा० ४८

निग्र न्थ—धर्मात्मा पुरुष देव दानव गन्धर्वों द्वारा पूजित होता हुआ पूर्व सँचित कर्म मलको धोकर अविचल मोक्ष—पद को प्राप्त करलेता है, यदि कर्म शेष रहजावे और पुन्य अधिक बढजावे तो वह उस पुन्यको भोगने के लिये देव—लोकमें जाकर महऋधिक देवता हो जाता है।

गाथा—दीहा उया इड्ढिमंता, समीद्धा काम रूविणो।
अहुणोव वन्ना संकासा, भुज्जोअच्चमालीप्पभा ॥९॥
उ० अ ५ गाथा २७

भावार्थ—वह देवता वहा स्वर्ग लोकमें रहकर लब्धी के धारक नाना प्रकार के सुख भोगते हैं। और ऐसे मालूम होते है कि जाने अब ही आके उत्पन्न हुए हो, उनके शरीर का प्रकाश सूर्य से भी कही अधिक होता है। वह देवता देवायु को भोगकर मनुष्य होजा है।

गाथा—भोच्चा माणुस्सए भोए, अप्पाडे रुवे अहा उयं पुव्वि विसुद्ध सद्धमे, केवलं वोहि वुज्झिया ॥१०॥ उ अ ३ गा १९

भावार्थ—मनुष्य के वह सर्वोत्कृष्ट सुखों को भोग कर केवली भाषित धर्म श्रवणकर जिन दीक्षा ले छकाया का रक्षक बन जाता है और फिर

गाथा—खवित्ता पुव्व कम्माइं, संजमेण तवेणय। सिद्धि मग्ग मणुपत्ता, तायिणो परिनिवुडे ॥११॥ द० अ० ३ गा० १५

भावार्थ—जपतप संयम से वह उन पूर्वले (पहले) कर्मोको क्षय कर इसनासमान शरीर को छोड़कर मोक्ष में जा पहुंचता है। भगवान के मुखारविन्द से निकली हुई अमृत मय वाणी को श्रवणकर राजा श्रेणिक कहने लगे। हे भगवन्

आपके पवित्र चरण कमलों के दर्शन से आज मेरे दोनों नेत्र और पीयूष मय वाणी से मेरे दोनों कान पवित्र हो गये, यह संसार सागर मेरे को चुलु भर पानी के समान मालूम होता है ।

## ❀राजा श्रेणिक का गुरु गौतम स्वामी सम्यक्त्व और मिथ्यात्व के विषय के प्रश्न पूछना ❀

प्यारे पाठको ! राजा श्रेणिक भगवान श्रीमहावीर देव को वन्दना नमस्कार कर गणधर गुरुदेव श्री गौतम स्वामी जी के पास गया और हाथ जोड़कर कहने लगा कि हे गुरु देव आप मेरे को सम्यक्त्व और मिथ्यात्व का स्वरूप सुनाओ। राजा के इस प्रश्न को सुनकर श्री गौतम स्वामी जी कहने लगे कि हे राजन् ! सम्यक्त्व का घर बहुत दूर है । (दोहा) सम्यक्त्व सम्यक्त्व सब कहें, मर्म न जाने कोय । जा घट सम्यक्त्व पाइये, वह घट विरला होय ॥१॥ सर सर कमल न निपजे, वन वन अगर न होय । घर घर सम्पत नहीं, सुखियान सब जन कोय ॥२॥ गिरवर गिरवर गज नहीं, पोल पोल प्रसाद । जन जनते पंडित नहीं, इम सम्यक्त्व का स्वाद ॥३॥ सकल पुरुप सुरा नहीं, चन्दन नहीं सब वन मांय । रत्न राशि जहां तहां नहीं, तिम सम्यक्त्व नहीं सब घट मांय ॥४॥ तीर्थंकर चक्रवर्त्यादि॰

पद्वी मोटो जान। सगलाजीव पावे नहीं, ज्युं सम्यक्त्व रत्न प्रधान ॥५॥ जा घट सम्यक्त्व ऊपजे, साधु श्रावक का पाले धर्म। शिव रमणी वेगा वरे, तोड़े आठों कर्म ॥६॥ सम्यक्त्व रत्न के विना, कितना ही पाले आचार। स्वर्ग इक्कीस तक ऊपजे, गरज न सरे लगार ॥७॥ सम्यक्त्व रत्न के विना, ज्ञान शुद्ध नही होय। सम्यक्त्व में जो दृढ रहे, मुक्ति विराजे सोय ॥८॥

संसार में एक रत्न नहीं किन्तु अनेक रत्न हैं*

सब रत्नों मे सम्यक्त्व ही प्रधान रत्न है, इस रत्न के आराधिक मोक्ष में जाते हैं अथवा विमानिक देवों में जाके

---

*पूर्वाचार्योंनेरत्नसारादि ग्रन्थों म वतलाया हैकि माणिक रत्न जोकि लाल रङ्ग का होता है उसके धारण करने से सूर्य ग्रहकी शान्ति होती है। हीरा सफेद और गुलाबी रङ्गका होता है इसमे शुक्र ग्रहकी शान्ति होती है पन्ना सब्ज और गुलाबी रङ्ग का होता है, इस से बुध ग्रह की शान्ति होती है। नीलम—यह नीले रङ्ग का होता है, इस मे शनि ग्रह की शान्ति होती है। लसनिया—यह विल्ली की आख जैसा होता है, इस मे केतु ग्रह की शान्ति होती है। मोती—यह सफेद रङ्ग का होता है और कहीं कहीं पर काला तथा गुलाबी रङ्ग का भी मिलता है इस मे चन्द्र ग्रह की शान्ति होती है मूङ्गा—इस का रङ्ग लाल होता है इस मे मङ्गल ग्रह की शान्ति होती है पुखराज—यह पीले, सफेद और नीले रङ्ग के भी होती हैं, इस से देव गुरु (बृहस्पति) ग्रह की शान्ति होती है। गोमेदक—यह लाल धुंए के समान होता है इस से राहु ग्रह की शान्ति होती।

उत्पन्न होते हैं यदि सम्यक्त्व रत्न होने मे पहले किसी दुर्गति का बन्धन बन्धा होय तो।

**गाथा--जह गिरिवराणु मेरुं, सुराणु इन्दो गहाण जह चन्दो। देवाणं जिण चन्दो, तह धम्माणं च सम्मत्तं ॥१॥**

भावार्थ—जैसे पर्वतों में मेरु और देवताओं में इन्द्र, ग्रह नक्षत्रादि में चन्द्रमा, सब देवों में जिनेश्वर देव बड़े और श्रेष्ठ हैं वैसे ही सब धर्मों में सम्यक्त्व धर्म प्रधान है। इस सम्यक्त्व रत्न के बिना मनुष्य का जीवन ही व्यर्थ है।

**गाथा—लब्भई सुर सामित्तं, लब्भई पहुत्तणं न संदेहो। इकं न वरिं न लब्भई, दुल्लह रयणं च सम्मत्तं ॥२॥**

भावार्थ—इस जीवात्मा को देवताओं का स्वामी (इन्द्र) पना होना सहज है पृथ्वी का स्वामी चक्रवर्त्यादि का होना, भी कठिन नहीं है यानी इन्द्र नरेन्द्र चक्रवर्ती बलदेव वासुदेव आदि की महा पद्वी को भी इस जीवात्मा प्राप्त कर सकता है किन्तु सम्यक्त्व रत्न प्राप्त होना तो महा कठिन है।

**श्लोक—असम सुख निधानं धाम सँविग्न ताया: भव सुख विमुखत्वोद्दीपने सद्विवेकः। नर नरक**

पशुत्वोच्छेद हेतुर्नराणां, शिव सुख तरु मूलं शुद्ध सम्यक्त्व लाभः ॥३॥

शुद्ध सम्यक्त्वरत्न की प्राप्ति सुख का अनुपम निधान है सम्वेग का घर है, संसारिक सुखों से विरक्ति वढाने के लिये सच्चा विवेक है, मनुष्य तिर्यंच और नरक गति को नष्ट करने वाला तथा मोक्ष का मूल कारण है।

श्लोक—सम्यक्त्वमेकं मनुजस्य यस्य हृदि स्थितं शिवा प्रकम्पम्। शंकादि दोषाप हृतं विशुद्धं, न तस्य तिर्यं नरके भयं स्यात् ॥४॥

जिनके हृदय में मेरु के समान अचल सम्यक्त्व रत्न शंकादि दोषा रहित है उसको नरक और तिर्यंच गति का भय नहीं रहता।

श्लोक-सम्यक्त्व यस्य जीवस्य, हस्ते चिन्तामणि र्भवेत्। कल्पवृक्षो गृहे यस्य, काम गव्यनु गामिनी ॥५॥

जिस व्यक्ति के पास सम्यक्त्व रूपी रत्न है समझोकि उसके हाथ चिन्तामणि रत्न है, और घर मे कल्प वृक्ष मौजूद है और काम धेनु गाय उसके पीछे २ फिरती है।

श्लोक—पिधानं दुर्गति द्वारे, निधानं सर्व सम्पदः।

बिधानँ मोक्ष सौख्यानां, पुण्यैः सम्यक्त्व माप्नुयात्

श्लोक-सम्यक्त्व रत्नान्नपरँहि रत्नं, सम्यक्त्व मित्रान्न परं हि मित्रं। सम्यक्त्व बन्धोर्न परोहि बन्धुः सम्यक्त्व लाभान्न परोहि लाभः ॥७॥

दुर्गति के द्वार को रोकने वाली, सर्व सम्पत्ति का खजाना स्वर्ग और मोक्ष का देनेवाला एक सम्यक्त्वही है। सम्यक्त्वरत्न सब रत्नों में श्रेष्ठ रत्न है और इससे बढकर कोई मित्रभी नहीं है, यह अबन्धु का बन्धु है, इससे बढबढ कर और कोई लाभ नहीं है।

श्लोक-विनैकक शून्य गण वृथा यथा, बिनार्क तेजो नयने वृथा यथा। बिना सु वृष्टिं च कृषिर्वृथा यथा। बिना सु दृष्टिं विपुलं तपस्तथा ॥८॥

एकादिके बिना जैसे शून्य (बिन्दी) व्यर्थ है अथवा जैसे सूर्य के प्रकाश बिना नेत्रोंका तेज या मेघके बिना जैसी खेती खेत बेकार है वैसे ही बिना सम्यक्त्व रत्न के जप तप संयम व्यर्थ है।

श्लोक-धनेन हीनोऽपि धनी मनुष्यो, यस्यास्ति सम्यक्त्व धनं प्रधानं। धनं भवेदेक भवे सुखाय, भवे भवेऽनन्त सुखी सुदृष्टिः ॥९॥

भा०-जिसके पास सम्यक्त्व रूपी धन है। वह अन्य धनादि न होने से भी धनवान है, यह दार्मिक धनतो इस लोक मे ही सुखका देने वाला होता है, किन्तु सम्यक्त्व धनतो भव २ मे सुखका देने वाला है। सम्यक्त्वी जीव देव तो अरिहन्त और गुरु निर्ग्रन्थ-धर्म केवल ज्ञानी भाषित को मानता है।

## ❀ देव गुरु धर्म का स्वरुप ❀

**देव—श्लोक—सर्वज्ञो जितरागादि—दोषस्त्रैलोक्य पूजितः।**
**यथास्थितार्थ वादीच, देवोऽर्हन् परमेश्वरः ॥ १ ॥**

भा०-अरिहन्त देव महा ईश्वर राग द्वेष से रहित त्रिलोक में पूज्यनीय सत्यवादी सर्वज्ञ प्रभु ही सच्चे देव हैं। उन अर्हन् देव को षट मत इस प्रकार मानते हैं।

**श्लोक-यंशैवाः समुपासते शिव इति ब्रह्मेति वेदान्तिनो,**
**बोद्धा बुद्ध इति प्रमाण पटवः कर्तेति नैयायिका।**
**अर्हं नित्यथ जैन शासन रताः कर्मेति मीमाँसकाः,**
**सोऽयं वोविदधातु वाँछित फलं श्री वीतरागो जिनः ॥२॥**

भा०-शिव के मानने वाले उसको "शिव" और वैदान्तिक उसको "ब्रह्म" बौद्धिक लोग "बाद्ध" नैयायिक "कर्ता" जैनी "अर्हन्" मीमासिक "कर्म" कहकर उनका ध्यान लगाते है, वही वीतराग अरिहन्त देव ही सब देवो मे श्रेष्ठ देव हैं

अलख निरंजन देव है, अथवा केवल धार।
जन्म मरण सुं रहित है, साचा देव विचार ॥ ३ ॥
जग में गूगा शीतला, देव धरावे नाम।

नास्ति श्रद्धा समं तीर्थं, संसारे प्राणिनां नृपः ॥ ५ ॥

ससार मेंदर्शन (सम्यक्त्व) के समान न कोई पून्य है और न तीर्थ हैं

श्लोक—नरत्वं दुर्लभं लोके, विद्या तत्र सु दुर्लभाः

धर्मित्वँ दुर्लभँ तत्र, श्रद्धा तत्र सु दुर्लभाः ॥ ६ ॥

भा०— ससार में मनुष्य जन्म विद्या और धर्म का मिलना कठिन है किन्तु दर्शन(शुद्ध श्रद्धा) का प्राप्त होना महा कठिन है ।

चरित्र— जिससे पाप नष्ट हों, आवत । आश्रव रुके उसे चरित्र कहते हैं।

श्लोक··चरित्ररत्नान्न परंहिरत्नं, चारित्र वित्तान्न परंहि वित्तम् । चारित्र लाभान्न परोहि लाभ चारित्र योगान्न परोहि योगः ॥ ७ ॥

भा० चारित्र रत्न से चढ बढकर कोई रत्न नहीं है, न इससे बढकर कोई धम लाभ और योग्य ही है । तप—व्रत बेला आदि करना, भूख से म खाना, शुद्ध भिक्षा लाना, लौच आदि करना, निरस भोजन जीमना इन्द्रियों को वस में करना लगे हुए दोष का प्राश्चित लेना, गुरु ज्ञानी जनों की विनय करना स्वधर्मो की व्यावच करना, सिद्धान्त पढना पढे हुए की स्वाध्याय करते रहना, धर्म ध्यान शुल्क ध्यान मे रमण रहना, आत्मा (शरीर) का मोह छोड़कर एकत्व भावना भाना ।

श्लोक·मलं स्वर्णगतँ वन्हि··हँसः क्षीरगतँ जलम् यथा पृथक्करोत्येवँ, जन्तोय कर्ममलं तपयः ॥८॥

जैसे सोने के मैल को अग्नि खोती है अथवा जैसे दूध मे हस पानी अलग करता है वैसे ही तप से जीवात्मा के पापमल दूर हो जाते हैं ।

ससार समुद्र से पार उतारने वाला अथवा या कहिये कि में दुर्गति पड़ने

हुये जीव को उठाकर स्वर्ग और मोक्ष मे पहुँचाने वाला है तो एक धर्म है, वह धर्म चार प्रकार का जोकि दान शील तप भावरूप है ।

श्लोक–दुर्गतिप्रपतत् जन्तु, धारणाद्धर्म उच्यते ।
दान शील तपो भावः, भेदात् सतु चतुर्विधः ॥१॥
दीपो यथाल्पोपि तमांसि हन्ति, लवोऽपि रोगान् हरते सुधाया । तृणं दहत्याशु कणोऽपि चाग्ने धर्मस्य लेशोऽप्य मलस्तथाहं ॥ २ ॥

भा० जैसे दीपक अन्धेरे को अमृत की बूंद रोग को, अग्नि का कण घास,को समाप्त कर देता है, ठीक इस ही तरह धर्म भी पाप मल को नष्ट कर देता है ।

श्लोक–धर्माज्जन्म कुले शरीर पटुता सौभाग्य मायुर्बलम्,
धर्मेणैव भवन्ति निर्मल यशो विद्यार्थ सम्पत्तयः।
कान्ताराच्च महा भयाच्च सततं धर्मः परित्रायते, धर्मः सम्य–
गुपासता भवतिहि स्वर्गा पवर्ग प्रदः ॥ ३ ॥

भा० धर्म से ही श्रेष्ठ कुल में जन्म होता है, शरीर से सुन्दर पना और सौभाग्यता की प्राप्ती होती है, दीर्घायु बल विद्या निर्मल यश आदि उत्तमोत्तम सम्पत्ति मिलती है, धर्म ही वन या महा भय से बचाता है धर्म करने मे स्वर्ग और मोक्ष मिलती है ।

सम्यक्त्व रत्न के धारक सद्ग्रहस्थको नित्य प्रति बत्तीस दोष टाल कर त्रिकाल शुद्ध सामायिककरनी चाहिये, एक महीना में कम से कम दो पोसे अवश्य करने चाहियें, एक व्रत से लेकर बारा व्रत करने, यदि सामायिक सम्वर व्रत

ऐसा कुछ भी न हो सके तो घर के सब काम धन्धों को छोड़ कर स्थानक में जाकर कम से कम एक माला जरूर फेरे, परवस पने में अथवा दुःख दर्द में या किसी खास कारण से या भूल से किसी दिन माला न फेरी जावे तो दूसरे दिन तेल की चीज खाने का त्याग कर दे, गाम में साधु साध्वी आये हुए हों तो उनके पास थानक में जाकर विधि युक्त वन्दना नमस्कार कर सुखसाता पूछे, मांगलीक पाठ सुने। साधु साध्वी के योग्य वस्त्र पात्र आहार पानी आदि चौदह प्रकार का दान देवे। जिस दिन किसी खास कारन से गुरु गुरुणी के दर्शन न हो सके तो दुसरे दिन किसी हरी सब्जी फल फूल के खाने का त्याग कर दे। सम्यक्त्वरत्न के पाँच लक्षण हैं। जो कि निम्न प्रकार हैं—

श्लोक-सम सँवेग निर्वेदा-नु कम्पास्तिक्य लक्षणैः ।
लक्षणैः पँचभिः सम्यक्, सम्यक्त्व मुपलक्ष्यते ॥ १ ॥

पहला "सम" है हर एक प्राणीमात्रपर समभाव रखना चाहे मित्र हो या शत्रु। दूसरा "सम्वेग", वैराग्य वान होना। तीसरा "निर्वेद–निर्वेग" संसारिक विषय वासना से पृथक रहना। चौथा "अनुकम्पा" दुखी जीव को देखकर उसपर अनुकम्पाके भाव लाना और दुख से छुडाना। पाचवा "आस्ता" जिनेन्द्रदेव के वचनों पर श्रद्धा लाना जो केवल ज्ञानी वीतराग प्रभु ने अपने अनुभव ज्ञान द्वारा देखा है और सभा के समक्ष कथन किया उस पर विश्वास लावे। इन उपरोक्त लक्षणों सहित होतो समझना कि यह सम्यक्त्व रत्न का धारक है, सम्यग्दृष्टि जीव जरूर घर के

सब काम धन्धे करते हैं लेकिन उनकी आत्मा फिर भी ससार से पृथक ही रहती है, जैसे कवल की उत्पत्ती कीचड़ से होती है और वह जल से बृद्धि को प्राप्त होता है फिर वही कवल जलके ऊपर आकर फिर जल और कीचड़ में लिपाय मान नही होता ठीक इसही प्रकार समदृष्टि जीवभी ससारिक बन्धनों में नही बन्धते "समदृष्टी जीवडा" करे कुटुम्ब प्रत्तिपाल। अन्दर घट न्यारा रहे, ज्यों धाय खिलावे बाल ॥ २ ॥

## ❀ समदृष्टी जीव का आहार विहार ❀

दोहा—समकित धारीजीव का, होवे शुद्ध आहार।
भोजन अशुद्ध करे नही, तजे प्राण निरधार ॥ १ ॥
अनखावे ते सोधके, ढँकन होवे जन्त।
दया हेतु रजनी विषय, भोजन नही भखन्त ॥ २ ॥
जल पीवे छाण के, करुणा धरे मन मांय।
जीवानी दिन रातनों, तिनही अगड़ ठवाय ॥ ३ ॥
विध्या अन्न लेवे नही अरु विध्या अन्न न संच।
विध्या ईन्धन ना ग्रहे, जैनी नाम धरन्त ॥ ४ ॥
चुल्हा नगन राखे नही, रजनी नहीं तपाय।
भोजन वर के ऊपरे' चादर देवे तणाय ॥ ५ ॥
पुद्गल जो रस चलत है, समदृष्टी नहीं खाय।
ललिय फूलण भोजन विषय, ताके निकट न जाय ॥ ६ ॥
अभक्ष आहार भखे नहीं समदृष्टी जे नर होय ॥
रतटूटे रोटी विषय, कर फर मे नहीं कोय ॥७॥

प्यारे पाठ को ! सम्यकत्व के विचार को सुनकर अब राजा श्रेणिक मिथ्यात से बचने के लिये तथा अन्य जनता को मिथ्यात्व-अन्धकार मे बचाने के लिये गुरु देव श्री गौतम स्वामी जी से मिथ्यात्व का स्वरुप पूछा, गुरु देव कहने लगे कि हे राजेश्वर इस जीवात्मा को समार रुलाने वाली है तो एक मिथ्यात है। मिथ्याती किसको मानता है—

**चौपाई—कबहूं पूजे शीतला, कबहूं गुग्गा गुण गावे।**
**कबहूं सुमरे क्षेत्र पाल को, कबहूं रुद्र चरण चित लावे।१।**

श्लोक—**नीच देव रतो जीवो, मूढः कु गुरुः सेवकः।**
**कुज्ञान तपसा युक्तः, कु धर्मात् कु गतिं व्रजेत् ॥ २ ॥**

भा०—मिथ्यात्वी जीव कु देव को सुदेव मानकर और कु गुरु को सु गुरु मानकर उनकीसेवाकरता है और कु ज्ञान द्वारा कु धर्म कुतपस्या करने खोटीगती को जाता है। मिथ्यात्व से बढकर कोई रोग नही और न मिथ्यात्व से बढकर कोई अन्धकार ही है, मिथ्यात्व से बढकर कोई शत्रु नही और न इससे बढकर कोई विषही है।

श्लोक— **पटोत्पत्ति मूलँ यथा तन्तुवृन्दं, घटोत्पत्तिमूलं तथा म्टत्समूहः। तृणोत्पत्ति मूलँयथा तस्य बीजं, तथा कर्म मूलँ च मिथ्यात्व मुक्तम् ॥ ३ ॥**

भा०—जैसे वस्त्र की उत्पत्ति तागों से घडे की मट्टी से धान्यकी बीज से होती है ठीक उसही प्रकार कर्मोंकी उत्पत्ति का मूल कारण एक मिथ्यत्व है। सर्प विष शस्त्र अग्नि व्याघ्र शेर तो एक जन्म में ही देहधारियों को दुःख देते हैं और मिथ्यात्व तो एक नही अनेक कोटी जन्मों तक दुःख देता है जैसे घोर अन्धकार में कुछ नही दीखता ठीक उसही प्रकार मिथ्या

ती को भी सम्यकत्व रूपी रत्न नही दीखता ।

श्लोक—वरं सर्प मुखे वासो, वरं च विष भक्षणम् ।
अचलाग्नि जले पातो, मिथ्यात्वान्नच जीवितम् ॥ ४ ॥

सर्प के मुख में बास करना और जहर पीजाना अच्छा है तथा पहाड़ से पड़ मरना, अग्नि में भस्म होना श्रेष्ठ है हिंसक जीवों के साथ जंगल में रहना भी ठीक है किन्तु मिथ्यात्वयुक्त जीवन बिताना अच्छा नहीं ।

श्लोक —वरं ज्वाला कुले क्षिप्तो, देहिनात्मा हुताशने ।
ननु मिथ्यात्व संयुक्तम्, जीवितव्यम् कदाचनः ॥ ५ ॥

भा०—हवा में उड़जाना वृक्ष से गिर कर मर जाना अग्नि में जलना अच्छा है किन्तु मिथ्यात्व युक्त जीवन बीताना किसी तरह भी अच्छा नहीं, मिथ्यात्वी की सगति भी बुरी होती है सज्जन पुरुषों का कर्तव्य है कि वह मिथ्यातियों (पाखंडियों) से बचें ।

दोहा—मिथ्याती की संगति किया, अशुद्ध बुद्धि मन होय ।
जन्म २ शंकट लहे, मुक्ति न पावे कोय ॥ ६ ॥

प्यारे पाठको ! राजा श्रेणिक ने गुरु देव के मुख से ,सम्यक्त्व रत्न और मिथ्यात्व अन्धकार के विचार को सुनकर फिर हाथ जोड़ चरणों में मस्तक झुकाकर प्रार्थना करी कि हे गुरुदेव ! सम्यक्त्व रत्न को उज्वल करने वाली कोई धार्मिक सम्यक्त्व रस से भरी हुई कथा सुनाओ

पाठकों को अब तो ज्ञात हो गया होगा कि राजा श्रेणिक ने वार २ सम्यक्त्व रत्न के विषय के प्रश्न किये हैं और उनके उत्तर सुनकर

भी उसको उस (सम्यक्त्व विषय) की कथा सुनने की उत्कंठा लग रही है, उसका मुख्य कारण यही था कि राजा स्वयं सम्यक्त्व रत्न का धारक था जो जैसा व्यक्ति होता है उसको वैसी ही बात अच्छी लगा करती है जैसे पापी को पाप और धर्मी को धर्म। राजा श्रेणिकके प्रश्न को सुनकर गुरु देव श्री गोतम स्वामी जी ने सम्यक्त्व रस से भरी हुई सेठ अर्हद्दास और उसकी स्त्री मित्रश्री आदि की कथायें कहनी शुरु करदी गुरु देवकहने लगे हे राजेश्वर—

## ❀ मथुरा के पद्मोदय राजा की कथा ❀

इस जम्बूद्वीपके-भरत क्षेत्र में एक सोरठ नाम का देश था, उस देश मे मथुरा नाम की नगरी थी वह श्रेष्ठ राज लक्ष्मी युक्त थी जो कि सताइस वकारों से सोभाय मान हो रही थी, सताइस वकारो के नाम।

श्लोक—वापि वप्र विहार वर्ण वनिता वाग्मि वनं वाटिका,
वैद्य ब्राह्मण वादि वेश्म विबुधा वाचंयमा वल्लकी।
विद्या वीर विवेक वित्त विनया वेश्या वणिक् वाहिनी।
वस्त्रं वारण वाजि वेसर वरं राज्यतुवे शोभते॥ १॥

भा०—बावड़ी, वप्र (किला) विहार, (मनोहर भवन) वर्ण, (चारो वर्ण-के लोग) वनिता [स्त्री] वाचाल—मनुष्य, वन, वाटिका, [पुष्पोद्यान] वैद्य ब्राह्मण, वादी वेश्म, [बहुत ऊंची २ सुन्दर हवेलियां] विबुध' [पंडित-विद्वान] वाचंयम, [साधु] वल्लकी, [वीणा] विद्या, वीर, [सुभट] विवेक [विचार वान] वित्त [धन विनय, [बड़े जनों की सेवा भक्ति करना] वेश्या वणिक, वाहिनी [सेना, वस्त्र, वारण] (हाथी) वाजी[घोड़ा] वेसर [खच्चर] मथुरा नगरी मे "पद्मोदय नाम का राजा था, वह राजा न्याय नीति

और धर्म कार्य में अति निपुण था।

परोपकार करने में तो हर समय तत्पर रहता था, प्रजा पालन में चतुर, शत्रु रूपी वृक्ष को उखाड़ फेंकने में हस्ती के समान था, राजा के गुण।

श्लोक—**सत्यं सौर्यं दया त्यागो, नृपस्यैते महा गुणाः।**
**एभिर्मुक्तो महीपालः, प्राप्नोति खलु वाच्यताम् ॥ २ ॥**

भा० — राजा में ये चार महागुण होने बहुत जरूरी हैं यदि यह गुण न हों तो वह राजा निश्चय निन्दा का पात्र होता। वे चार गुण यह हैं सत्य, शूर, वीरता, दया और त्याग।

**श्लोक—यः कुलाभिजना चारै, अति शुद्ध प्रतापवान् ।**
**धार्मिको नीति कुशलः, स स्वामी युज्यते भूवि ॥ ३ ॥**

भा०—कुलाचार और लोक चार में निपुण हो तथा महा प्रतापी, धर्म शील और नीति में कुशल हो वही पृथ्वी पति अर्थात् वही राजा राज्य के योग्य होता है।

**श्लोक—यस्य प्रसादे पद्मास्ते, विजयश्च प्राक्रमे ।**
**मृत्युश्च वसति क्रोधः, सर्व तेजो मयो हि सः ॥ ४ ॥**

भा०—जिसकी प्रसन्नता में लक्ष्मी, प्राक्रम में जय, और क्रोध मे मृत्यु रहती है वही तेजस्वी राजा राज्य के योग्य होता है।

**श्लोक—हर्ष क्रोधौ समौ यस्य, शास्त्रार्थे प्रत्ययस्तथा।**
**नित्यं भृत्यानु पेक्षाच, तस्य स्याद्धन दाँधरा ॥ ५ ॥**

भा० जिस राजा को हर्ष खुशी और क्रोध समान है, सिद्धान्त पर विश्वास है, सेवकों [illegible] रखता है, उस राजा को ही यह पृथ्वी धन धान्य देने वाली होती है।

निषेवितं बुधनुतं जैनं दया मंयुत्तम्—यो धर्मं कुरुते कला गुण निधिः सोऽती। वन्द्यो नृणाम् ॥१६॥

भा०—वेश्या धन धान्य आदि तथा सर्व सुख के हरनेवाली और धर्म कर्म को विध्वंस करने वाली है। सर्वज्ञ देव के बचन जिन को प्यारे हैं और जो दयावान चतुर पुरुष होते हैं वह वेश्या को ऐसे छोड देते हैं जैसे मनुष्य मशाण भूमि में पड़े हुए घडे को। जिन्होंने वेश्या से दिल हटाया है वही सकल गुणों की खान महा पुरुष वन्दनीय होते हैं मोक्ष के इच्छुकों को चाहिये वेश्या से प्रेम को हटालें।

सवैया—वेश्या है धूतार नार, सज सोलहसिंगार, पर घर मांडे प्यार पैसा तणी यार रे। कामी अन्यनर जेह, तिनसु लम्पट होय, नरभव देवे खोय, मूर्ख गवाँर रे। लोक में अपयश थाय, मरी ने दुर्गत जाय, ताताथंभ करीताह, चपेटें छेतिवार रे। उछल आकाशजाये त्रिशूल में पिरोवेताह, मान मान मेरी बात, तजो वेश्या नार रे ॥ २० ॥

जब तक पास में पैसा रहेगा, मिट्ठी बात बनायेगी।
कंगालों को अल्प समय में, जुत्ते मार भगावेगी।

शिकार श्लोक—वसन्त्यरण्येषु चरन्ति दूर्वाः पीवन्ति तोयान्य परिग्रहाणि नराणां, तथापि वध्या हरिणां, को लोक माराधयितुं समर्थ ॥ २१ ॥

से जाके नरक में उत्पन्न होता है और वहा यमोंद्वारा नाना प्रकार के दुःख भोगता है। किसी कारण से वह पापात्मा मनुष्य जन्म को भी प्राप्त करलेता है तो दुरभागी [भाग्यहीन] होता है नोकर दास बनता है महा दरिद्री होता है इस लिये धर्मात्मा मोक्षाभिलाषियों को चाहिये कि चोरी करना छोड़ दें किसी की बिना दी हुई वस्तु न लें।

परस्त्री त्याग श्लोक—पर स्त्री ही पर त्याज्या, परलोक विनाशिनी।
द्रव्य हानि करीज्ञेया, कीर्ति देस विनाशिका ॥३०॥

भा०—पर स्त्री धन और देह का नाश करने वाली है कीर्ति को नष्ट करने वाली है दोनों लोकों को बिगाड़ने वाली है इस लिये प्यारे बन्धुओ पर स्त्री से बचो और अपने सत्य शील में दृढ रहो

श्लोक—परपूर्णेऽपि तटाके, काकः कुम्भोदक पीवति।
अनुकुलेऽपि कलत्रे, नीचः परदार लम्पटो भवति ॥३१॥

भा०—पर स्त्री लम्पट महा नीच पुरुष अपनी धर्म पत्नी को छोड कर पराई स्त्रियों के पीछे हडखाये कुत्ते की तरह फिरते ही रहते हैं, जैसे काग मानसरोवर को छोड कर घडे के पानी में ही जाके चूंचडबोता है।

श्लोक—वासरेण क्षुधा नास्ति, निद्रा नास्ति च शरवरी।
स कामस्य हि पुरुषस्य, हृदय वसति कामिनी ॥३२॥

भा० पर स्त्री लम्पट कामी पुरुषों को न दिन में भूख लगती है और न रात्रि को नीन्द ही आती है। हर समय उनका चित बिकल बना रहता है।

सवैया—पर नारी सङ्ग जाय, शका नहीं आने काय, प्रसिद्ध होवे लोक में राजा दण्ड देवे रे। सुत तणी सुने बात, लाजे घणा माय तात, दुःख धरे दिन रात, होवे भण्ड भड रे। सदा रहे मुरझाय, मरीने कु गत जाय जम दोला फेरे आय, करे खड खड रे। मुख करे हाय हाय, कारी लागे नहीं काय, विषय दुःख दाय, विषय दूर छड रे ॥३३॥

दोहा—कूप पड मरना भला, पिना भला विष पान।
अनेक दुःख की आपदा, नहीं व्यभिचार समान ॥३४॥

के पाहुने बनते हैं और वहा घोर वेदना को भोगते हैं ।

**श्लोक—कातराणां यथा धैर्य, बन्ध्यानां संतति यथा ।**
**न विश्वा स्तथा लोके, नृणामदत्त हारिणाम् ॥२६॥**

भा०—डरपोक (कमजोर दिल वाले) को धैर्य नहीं होता, बध्या स्त्री के सन्तान नहीं होती ठीक इस ही प्रकार चोरी करने वाले का कोई विश्वास नहीं करता है, जहा भी कहीं जावे चोर वहीं धक्के खाताहै और निरादर का पात्र बनता है ।

**श्लोक—धनहानि राजदडं, कीर्तिं नाशं तथैव च ।**
**चौर्य कर्म प्रसादेन, प्राप्यन्ते दुःख कोटयः ॥२७॥**

भा०—चोर को राज्य दण्ड भुगतना पड़ता है, और धन का नाश होता है, ससार से उसकी कीर्ति (बड़ाई) उठ जाती है और चोर को नाना प्रकार के दु ख उठाने पडते हैं ।

**सवैया—चौमासे को रात जोर, दगाकरीपात जोर, गामांपुर ठोर ठोर, फिरता अकेला रे, द्रोह करी लावे दाम, करे अति भुण्डा काम, पाप उदय होय, ताम ग्रहत भूपालरे मार देवे भरपूर, कान नाकरें दूर, आमा सामा फेरे रूर चोहटे चोचालरे । माठीगत जावे मर, साता नही तिल भर चोरी पर हर नर, चोरी है चडाल रे ॥२८॥**

**श्लोक—शूलिका रोहणं केचि—च्छिर श्छेदं तथापरे ।**
**नासिका कर्णछेदादि, केचिद्वै चतुर गताम् ॥२६॥**

भा०—चोरी करनेवाले किसी चोर को तो शूली दी जाती है, किसी का गरदन से मस्तक काटा जाता है, किसी का कान नाक काटा जाता है [illegible] किसी [illegible] चार गति यातनायें भोगनी पडती है चोरी कर्म के प्रभाव

उभयकु वर सम्यक्त्वरत्न का धारक बन गया। अब उभयकु वर सत गुरु के सगर्स से धर्मात्मा बन गया, गुणवानों की सगति मे बैठने मे गुन हीन भी गुणवान हो जाया करता है। तेल फुलेल अत्तर की थोड़ी सुगध से भी मकान सुगन्धित हो जाया करता है। गुरु की सेवा मे रहकर सामायिक सम्वर प्रतिक्रमण व्रत पोषा करने लग गया, जिनदत्ता ने सुना कि कि उभय व्यसनों को छोड़ अब धर्म में लग गया है और सदाचारी बन गया है अपने मन मे कहने लगी कि पीछे भी मेघ बर जावे तब भी खेती पैदा हो ही जाया करती है अथवा यों कहिये कि सुबह का भूला भटका भी साज को घर आ जावे तो समझदार लोग उसको भूला नहीं कहा करते ऐसे ही मेरा भाई भी अब सुधर गया तो अच्छा ही हुआ अब भी कुछ नहीं बिगड़ा ये सब गुरु देव का ही प्रताप है गुरुदेव की कृपा से बकचूल और दृट प्रहारी जैसा चोर परदेशी राजा जैसा नास्तिक मति घोर हिंसा का करने वाला सयति राजा श्रेणिक राजा जैसा मिथ्याति पाप छोड़ धर्म में लग गये।

श्लोक—तारणाय मनुष्याणा, सहारे परि वर्तताम्। नास्ति तीर्थं गुरु सम बन्धच्छेद कर द्विजः ।४०।

भा०—इस परिवर्तन शील ससार में ससार समुद्र से पार उतारने वाले कर्मों का बन्धन काटने वाले सब तीर्थों से उत्तम तीर्थ गुरु ही होते हैं

श्लोक—स्थल जाचोदकात् सर्व, वाह्य मल प्रणश्यति। जन न्तर कृतान् पापान्, गुरु तीर्थं प्रणशयेत्। समारे तारणायैव, जगम तीर्थ मुत्तम ।४१।

भा०—पृथ्वी पर पड़े हुए जल में नहाने से तो शरीर के मल की ही शुद्धि होती है किन्तु गुरु सेवा मे जन्म जन्मातर के पाप मल नष्ट होते हैं गुरु रूपी जगम तीर्थ ऐसा है कि जो गुरु की तन मन से सेवा करेगा वह ससार सागर से पार हो जाता है। बहन जिनदत्ता भाई उभयकु वार के पास गई और शुभाशिर्वाद दे बड़े प्रेम के साथ अपने घर ले आई भोजन जीमाया और पहरने को सुन्दर वस्त्र दिये और व्यापार के लिये धन माल

दोहा—नाम बिगाड़े बाप का, कुल मे धरे कलक ।
टले कभी-नहीं टलता, ये लाछन नो अङ्क ।३५।
मनुष्यों मे उज्वल मुखे, बोल सके नही बोल ।
व्यभिचारी का जगत में, तृण तुल्य है मोल ।३६।
श्लो—दिवा पश्यति नो लूकः, काको नक्तं न पश्पति ।
अपूर्वः कोऽपि कामाधो, दिवानक्त न पश्यति ।३७।
भा०—उल्लू को दिन में और काग को रात्रि में नहीं दिखता किन्तु कामी तो रात्रि दिन दोनों का ही अन्धा होता है कामी को भली बुरी किसी भी बात का ज्ञान नही होता ।
श्लोक—लिङ्गच्छेद खरा रोंध, कुलाल कुसुमार्चनम् ।
जन निन्दा मभोगत्व, लभते पार दारिकः ।३८।
भा०—कामी पुरुष की इन्द्रि का छेदन किया जाता है मस्तक पर पांच चोटी रख टूटी फूटी जुतितों का सुहावना हार गले मे पहना आगे फूटा ढोल बजा देश निकाला कर देते हैं या शूली और फासीकी हवा खिलाते हैं कामी का तन धन कुल सब क्षय हो जाता है ।
श्लोक—सन्तोषः स्वेषु-दारेषु, पर दारा परा मुखः ।
प्रथयन्ति गृहस्थाना, चतुर्थं तदणु व्रतम् ।३९।
भा०—मोक्षाभिलाषी का कर्तव्य है कि वह अपनी धर्म पत्नी मे ही सतोष रख पर स्त्री का त्यागन करदे पर स्त्री को माता बहन पुत्री की दृष्टि से देखे । एक २ व्यशन के वस पडकर प्राणी कितना दुःख उठाता है और जोसातों के वस मे पड जाते हैं तो उनके दु.ख का तोकहना ही क्या है सद्गति इच्छुक सजनों को चाहिये कि सातों व्यसनों को छोड भगवत भक्ति मे चित लगावे जिस मे कि सद्गति की भागी होके सदके अमृतमय

मयी माता, सर्व देव मय पिता। मातर पितर तस्मात्, सर्व यत्नेन पूजयेत् ।४४।

भा०-जिसने माता पिता की सेवा करली कि बस समझो कि उसने सब कुछ कर लिया माता पिता की सेवा कोई भाग्यशाली पुत्र ही किया करते हैं, हर एक से तो माता पिता की सेवा हो भी नहीं सकती है। कु वर बहन बहनोई की आज्ञा ले माल के गड्डे भर उज्जैन जाने के लिये तैयार हो गया। बहनोई ने उसको बहुत कुछ माल दिया, उज्जैन जाने के लिये व्यापारी भी उसके पास आ गये अब वह उन सबों को साथ ले घर को चल दिया बहन बहनोई दूर तक पहुँचाने के लिये गये। मार्ग में कु वार के दिल मे माता पिता के दर्शनों की बड़ी भारी इच्छा हो गई और मन में कहने लगा कि यदि मेरे पाख होती तो बस अब ही क्षण भर में उड़ कर माता पिता के दर्शन कर लेता। ये विचार कर साथ वालों से कहा तो उनमे जो अधिक चलने वाले थे वह बोले लो भाई हम साथ को छोड़ कर तुम्हारे साथ चलते हैं और ये साथी सब पीछे आते रहेंगे। अब उमयकु वर शीघ्रगति से चलने वालों को साथ ले चल दिया मार्ग में एक बड़ा भारी बन आया उस भयङ्कर बन मे परवेश करते ही रास्ता भूल गये दिन छिप गया सारी रात्रि बन में रहकर बिताई प्रात.काल होते ही कुव र को और उसके साथियों को बड़े जोर की भूख लगी। अब उमय के साथी बन के फल फूल तोड़ने के लिये आगे बन मे बढे तो क्या देखते हैं किएक वृक्षके बड़े सुन्दर सुहावने मनमोहक सुगन्धदार फल लग रहें हैं उन्होंने उन फलों को तोड़ा और झोला भर २ उमय के पास लाये और बोले आप इन फलों को खाओ।

उमय बोला-इन फलों का क्या नाम है ? साथियों ने उत्तर दिया कि नाम तो हम इन फलों का नहीं जानते और आप को भी इन फलों के नाम को पूछने की आवश्यकता क्या है ? इनमे जो आप को कड़वा और नि:सार [रस रहित] मालूम होवे तो उसको मत खाना और जो मिष्टे रस वाले स्वादिष्ट हों उनको खा लेना जिस से भूख मिट जावे

नहीं खाऊगा, कल मरता चाहे आज ही मरजाऊ, मरने का मेरे को डर नहीं, किन्तु अपने लिये हुए नियमको प्राणोंके लिये नहीं तोडूगा। उमय कुवर की दृढ प्रतिज्ञा और धैर्यता को देखकर वनदेवी वडी प्रसन्न हुई और बोली–उमय ? तुम वड़े धर्मात्मा हो निमय के वड़े पक्के हो, मैं तुहारी दृढ प्रतिज्ञा से अति प्रसन्न हूँ। भाई ? मैं इस वन की देवी हू–जो मागना हो मागो ? मै वही दूगी। उमय बोला– बहन जी यदि आप मेरे ऊपर प्रसन्न हैं तो इन अचेत पड़े हुए सारे साथियों को सचेत करदे और उज्जैन का रास्ता वतलादे। तथास्तु कह देवी ने सबको सचेत कर दिये साथी सब खड़े हो गये और बोले–भाई उमय आप वडे उपकारी हो आज आपकी कृपा से ही हमे पुनः जीवन प्राप्त हुआ [जीवित हो गये हैं] हमने आपके लिये हुए नियम का प्रभाव आखों से देख लिया है।

उमय कुमर साथियों को ले वहा से चल दिया, देवी रास्ता-वतलाने के लिये दूर तक साथ आई और रास्ता वतलाके वापिस अपने स्थान को चली गई। अब उमय साथियों के साथ उज्जयिनी के निकट आयातो नगर रक्षक देवता का आसन कम्पायमान हुआ और अवधि ज्ञान द्वारा देखा कि उमय कुवर अपने घर आने लग रहा और समस्त नगरी में उसकी बुराई की डुडी पिटरही है और यह प्रजा की निगाह (दृष्टी) से गिरा हुआ है जब तक इसका अपयश दूर न हो तब तक इसका नगरी मे प्रवेश होना ठीक नहीं है। इसलिये इसके फैले अपयश को मैं ही दूर करूगा।

देवता ने शहर के बाहिर एक बहुत बढिया सुन्दर मडप बनाया उसके बीच एक रत्न जडित सिंहासण बनाया औरआते हुए उमयकुंवर से मिला और उसके पैरों मे पड़ा हाथ जोड प्रेक्षक मडप में ले गया और सिंहासन पर बैठा देव दुदभी बजाई पच दिव्य प्रकट किये चरण पूजे फूलों की बारिस की। देव दुदभी के शब्द को सुनकर राजा मंत्री सेठ सेटानी और नगरी के समस्त नर नारी भागे हुये जगल की तरफ आये कि देखें कि यह देव दुंदभी किसके ऊपर बज रही है, पास में आ

उमय ने कहा—भाई जी जो तुमने कहा सो ठीक है किन्तु मेरे साथियों ने अन
जाने [अजान] फल को खाने का नतीजा देख लिया है मैं तो इन फलों को
नहीं खाऊंगा। कुमार के सब साथियों ने उन फलों को खा लिये उन के साथ
खाया वह किंपाक [जहर] फल थे ये फल देखने में बड़े सुन्दर
मालूम होते हैं सूंघने में बड़ी भीनी सुहानी सुगन्ध आती और खाने में
बड़े स्वादिष्ट लगते हैं किन्तु गले के नीचे उतरते ही ये प्राण हरण कर
लेते हैं! उमय के मित्रों ने यह फल खाये फल खाते ही जहर चढ़ गया
और मुंह में झाग आ गये, वे बेहोश होकर भूमि पर गिर पड़े यह दृश्य
देख कर उमय को बड़ा दुःख हुआ और सोचने लगा कि भला यह
कौन जानता था कि यह जहर फल हैं और इन के खाने से मर जायेंगे
अब यह कैसे जीवित हों वह तो इस विचार में बैठा ही था कि उस की
परीक्षा के लिये वनदेवी स्त्री का रूप बना सामने आकर खड़ी हो गई
और बोली भाई जी? यह जो सामने कल्प वृक्ष खड़ा है तैंने इसके फल
क्यों नहीं खाये। क्यो भूख की महा वेदना को सहन करने लग रहा है
तेरे साथियों ने जो फल खाये थे वह जहर फल थे और यह अमृत फल
है। ये अमृत फल किसी भाग्यशाली को ही प्राप्त होते हैं हर एक को
नहीं. इनके एक वार के खाने से शरीर के सब रोग दूर हो जाते हैं और
जो इनको कई बार खाले तो बस समझो कि वह अमर हो जाता है कोई
किसी प्रकार का दुख उस के पास फटकने नहीं पाता इन फलों का
खाने वाला चराचर सब वस्तुओं का जानने वाला बड़ा ज्ञानी होता है मैं
पहिले बहुत बुढिया थी और वृद्धावस्था के कारण मैं महा दुख पा रही
थी. दया कर इन्द्र महाराज मेरे लिये यह कल्प वृक्ष यहां रख गया है
इसके फलों को खाकर मैं जवान हो गई हूं। इस लिये भाई तू मेरा कहा
मान और इसके अमृत फलों को खाकर भूख को मिटा ले।

उमयकुमार बोला—बहन जी? जो तुमने कहा सो ठीक है किन्तु
मैंने तो कभी इन फलों को देखा ही नही और न मैं इन फलों को जानता
हूं और न मैंने पहले इनका नाम ही सुना इसलिये मैं तो इन फलों को

अपूर्व चमत्कार मैंने स्वय अपने नेत्रों से देखा जिस को देख कर मैं सम्यक्त्व रत्न मे खूब ही दृढ हो गई हूँ। अर्हदास बोला भद्रे ! जो तुम ने आखों से देखा है मैं उस में श्रद्धान करता हू चाहता हूं और उसमें रुचि करता हूँ। सेठ की अन्य स्त्रियों ने भी कहा धन्य है उमय कुंमार को जो अपने लिये नियम में दृढ रहा, बहन जी जो तुमने कहा वह बिल्कुल सत्य है। कुन्दलता बोली—बहन ! ऐसी झूठी बात के कहने और सुनाने में क्या धरा हैं तू क्यों ऐसी झूठी बातें बनाकर इन को बह का रही है। बड वृक्ष पर बैठे हुए राजा और मत्री मन में जल उठे और कहने लगे हम इस दुष्टा को इसके किये का फल चखावेंगे। चोर सोचने लगा दुष्ट जो होते हैं वह अच्छे को बुरा कहा ही करते हैं। सेठ अर्हदास जी विद्युतलता से बोला भद्रे ? तुम भी अपने दृढ सम्यक्त्व रत्न प्राप्त होने की कथा सुन ओ। विद्युतलता बोली स्वामी नाथ जी सुनिये।

## ❀ ८ विद्युतलता का—कथा कहना ❀

कच्छ देश के कौशम्बी नगरी में मेरा जन्म हुआ था, वहा उस कौसम्बी-नगरी में सुदण्ड नाम का राजा था वह न्याय नीति में में अति निपुण था, उस की रान का नाम 'विजयासुन्दरी' था। मत्री का नाम 'सुमतिदेव' और उसकी स्त्री का नाम 'गुणश्री' था। नगर सेठ का नाम 'सुरदेव' था और सेठानी का नाम 'गुणवती' था। एक बार नगर सेठ सुरदेव व्यापार के लिये मङ्गलदेश में चला गया वहा उसने बहुत माल कमाया। चलने समय सेठ ने मङ्गल देशका एक बहुत अच्छा सुलक्षण घोडा खरीदा और देश में आया घर वालों से मिला और वह घोड़ा राजा की भेट किया राजा घोड़े को देख के बड़ा प्रसन्न हुआ और सेठ को बड़ी इनाम दीं और बहुत प्रशसा की सेठ अपने घर आया और आनन्द से रहने लगा।

एक दिन उस सेठ के घर पर घोर तपस्या के करने वाले एक मुनि अहार लेने के लिये आ गये सेठ ने शुद्ध भावों से आहार दान

श्री था अशोक घोडों की रक्षा के लिये नोकर की तलाश मे था कि इतने में समुद्रदत्त अशोकके धर पहुँचा और जय जिनेन्द्र देव की कहके सामने खडा होगया अशोक बोला–भाई क्या चाहता है–समुद्रदत्त बोला श्रीमान् जी में नोकर रहना चाहता हूं। अशोक बोला –मेरे सात सो घोडे हैं, तू इनकी से मे रहना। समुद्रदत्त बाला आप नोकरी क्या दोगे । अशोक बोला–भाई? मैं तेरे को छठे महिने एक सिर पर बान्धने को साफा ओढने को कम्बल और पैरों में पहन ने को जुत्तो का जोडा दिया करूगा। और तीन वर्ष के बाद मेरे सात सो घोडो में से दो घोड़े जो तेरे पसन्द आवे वह ले लेना। समुद्रदत ने अशोक की बात मानली और घोड़ों की सेवा करने लगा। समुद्रत्त अशोक की पुत्री कमलश्री के लिये जगल में से बड़े स्वाद्दि (मिठे–मन मोहक) फल फूल खाने के लिये लाकर देने लगा और प्रति दिन अच्छा गाना सुनाने लगा उसके दिये हुए मधुर फल फूलों को खा २ कर और अच्छे राग रागियों सुनकर कमलश्री समुद्रदत्त की सेविका वन गई और दिल में प्रण कर लिया कि मैं अपना पति देव समुद्रदत्त को ही बनाऊगी। ऐसे रहत २ समुद्रदत्तको वहा तीन वर्ष पूर्ण होने को हो गये तो एक दिन कमलश्री से बोला–कमले ? तेरी कृपा से मेरे तीन वर्ष वड़े आनन्द से बीते अब यहा मेरे साथी आने वाले हैं म उनके साथ अपने घर क जाऊगा में किसी समय भूल बस तुमको कुछ कह दिया होतो क्षमा कर देना यह सुन कर कम श्री एक दय उदास हो गई और बोली–आप तो अपने घर चले जाओगे, बतलाओ मैं किसके सहारे अपना जीवन बिताऊंगी आपके बिना अब मेरा जीना कठिन है, मैं तो अपना विवाह सब की साक्षी से आपके साथ करूगी और आपके साथ देशको चलूखी। समुद्रदत्त बोला–तू एक बडे धनवान सेठ की बेटी है, और मे एक गरीब का लडका हूँ मेरे साथ चलने मे तेरे को सुख नहीं मिलेगा दारिद्रि तो सदा दुखी रहा करते हैं और जो दरिद्रि के पास मे रहनेवालेहोते हैं वह उससे भी अधिक दुख पाया करते हैं ।

कमलश्री बोली–आप इस बात की चिन्ता न करे कि मे गरीब

दिया आहार दान के प्रभाव से देवताओं ने अचित फूल बरसाये देव दुन्द भी बजाई पच दिव्य प्रकट किये कौशम्बी नगरी मे ही एक दरिद्री वणिक रहता था उसका नाम 'सागरदत्त' था उसकी स्त्री का नाम 'श्रीदत्ता' था उसके अङ्ग से उत्पन्न हुआ एक पुत्र था जिस का नाम समुद्रदत्त था उसने भी सुरादेव के दान के फल को देखा और मन मे विचारने लगा कि मै तो बिलकुल निर्धन हु दरिद्रावस्था मे भला म कैसे आहार दान दे सकता हूं जिसके पास रुपया होता है उसकी माता पिता-

थी था अशोक घोड़ों की रक्षा के लिये नोकर की तलाश मे था कि इतने में समुद्रदत्त अशोकके घर पहुँचा और जय जिनेन्द्र देव की कहके सामने खड़ा होगया अशोक बोला-भाई क्या चाहता है-समुद्रदत्त बोला श्रीमान जी मे नोकर रहना चाहता हू। अशोक बोला -मेरे सात सो घोडे है, तू इनकी सेवा मे रहना। समुद्रदत्त बोला आप नोकरी क्या देंगे। अशोक बोला-भाई? मैं तेरे को छठे महिने एक सिर पर बान्धने को साफा ओढ़ने को कम्बल और पैरों मे पहन ने को जुत्तो का जोडा दिया करू गा। और तीन वर्ष के बाद मेरे सात सो घोडो में से दो घोड़े जो तेरे पसन्द आवे वह ले लेना। समुद्रदत ने अशोक की बात मानली और घोडो की सेवा करने लगा। समुद्रत्त अशोक की पुत्री कमलश्री के लिये जगल मे से बड़े स्वादिष्ट (मिठे-मन मोहक) फल फूल खाने के लिये लाकर देने लगा। और प्रति दिन अच्छा गाना सुनाने लगा उसके दिये हुए मधुर फल फूलो को खा २ कर और अच्छे राग रागियों सुनकर कमलश्री समुद्रदत्त की सेविका बन गई और दिल मे प्रण कर लिया कि मे अपना पति देव समुद्रदत्त को ही बनाऊंगी। ऐसे रहन २ समुद्रदत्तको वहा तीन वर्ष पूर्ण होने को हो गये तो एक दिन कमलश्री से बोला-कमले ? तेरी कृपा से मेरे तीन वर्ष बड़े आनन्द मे बीते अब यहा मेरे साथी आने वाले हैं मे उनके साथ अपने घर को जाऊगा मे किसी समय भूल बस तुमको कुछ कह दिया होतो क्षमा कर देना यह सुन कर कमलश्री एक दम उदास हो गई और बोली-आप तो अपने घर चले जाओगे, वनलाओ मे किसके सहारे अपना जीवन बिताऊ गी आपके बिना अब मेरा जीना कठिन है, मे तो अपना विवाह सब की साक्षी से आपके साथ करू गी और आपके साथ देशको चलू गी। समुद्रदत्त बोला-तू एक बड़े धनवान सेठ की बेटी है, और मे एक गरीब का लडका हूं मेरे साथ चलने मे तेरे को सुख नही मिलेगा दारिद्रि तो सदा दुखी रहा करते हैं और जो दरिद्रि के पास मे रहनेवालेहोते हैं वह उससे भी अधिक दुःख पाया करते हैं।

कमलश्री बोली-आप इस बात की चिन्ता न करें कि मे गरीब

दिया आहार दान के प्रभाव से देवताओं ने अचित फूल बरसाये देव दुन्द भी बजाई पञ्च दिव्य प्रकट किये कौशम्बी नगरी में ही एक दरिद्री वणिक रहता था उसका नाम 'सागरदत्त' था उसकी स्त्री का नाम 'श्रीदत्ता' था उसके अङ्ग से उत्पन्न हुआ एक पुत्र था जिस का नाम समुद्रदत्त था उसने भी सुरादेव के दान के फल को देखा और मन में विचारने लगा कि मैं तो बिलकुल निर्धन हूँ दरिद्रावस्था में भला मैं कैसे आहार दान दे सकता हूं जिसके पास रुपया होता है उसकी माता पिता भाई बन्धु स्त्री पुत्र आदि सब इज्जत करते हैं।

**कवित—माता कहे मेरो पूत सपूत है, बहन कहे मेरो सुन्दर भैया। तात कहे मेरा है कुल दीपक, लोक मे लाज अधिक बधैया। नारी कहे मेरा प्राण पति ओ, जिन को जाके मै लेऊं बलैया। कवि गङ्ग कहे सुन शाह अकबर, जग में सोइ बड़ो जाके गांठ रुपया ॥१॥**

मै भी परदेश जाकर धन कमा कर लाऊंगा और फिर अपने हाथोंसे मुनि महाराजों को आहारदान देऊंगा, ये विचार कर अपने चारों मित्रों को लाबुकर बोला—भाइयों चलों परदेश मे चलें और वहा से धन माल कमाकर लावें मित्रों को साथ ले समुद्रदत्त मगल देश मे पहुंचा वहा पालाश नामक गाम में जाकर अपने चारों साथियो से बोला भाइयो अब अपन सब को बिछुड़ना पड़ेगा और खाय कुमाकर तीसरे वर्ष अपने क दमही गाम में मिलना होगा और फिर आपा सब मिलकर घर को चलेंगे। आपस मे इकरार करके सब अलग २ गामों में चले गये और समुद्रदत्त पालाश गाम मे प्रवेश कर गया। गाम मे एक "अशोक" नाम का बोहरा का व्यापारी महाजन रहता था उसकी स्त्री का नाम "वितशोका' था उनके एक प्राणों से भी अधिक पियारी पुत्री थी उसका नाम कमल

के कथन को सुनकर पास मे रहने वाले बोले–सेठ जी आप मिक मूर्ख को समझाय रहे हो यह तो बड़ा जिदी और हठी है। सेठ बोला– भाइयो यह मूर्ख क्या है कोरा भाग्यहीन है इसको बुरी वस्तु तो अच्छी लगती है और अच्छी बुरी लगती है।

समुद्रदत्त बोला–सेठ जी तीन वर्ष की सेवाका फल जो आप मेरे को देना चाहते हो और अपने दिये हुये वचनका आपको कुछ ख्याल हो तो बस मेरे को येह दोनों घोडे दे दो। सेठ भागा हुआ अपने घर गया और घर वालों को इकट्ठा कर पूछा कि बतलाओ मेरे इन दोनों कीमती घोडो का भेद समुद्रदत्त को किसने बतलाया जिससे वह दोनों घोड़ों के लिये ही इतना आग्रह कर रहा है। सबने सपन्थ पूर्वक (सोगन्द खाकर) कहा–सेठ जी ? हमे पता नही कि किसने भेद दिया–बीच में एक नोकर बोला–सेठजी आपकी पुत्री कमलश्री ने एक दिन समुद्रदत्त के सामने इन दोनों घोड़ों के गुण बतलाये थे। ये सुनकर सेठ को गुस्सा आया और मन में कहने लगा कि–कमलश्री बडी दुष्टा है कि जिसने घर का सारा भेद समुद्रदत्त को दे दिया–स्त्री जाति जो कुछ न करले वही थोड़ा है, ये बहुत ोड़े दिल की होती हैं कहा भी है कि–

**श्लोक–अपक्वे तु घटे नीरं, चालिन्या सुक्ष्म पिष्टकम् ।**
**स्त्रीणाँच हृदय वार्ता, न तिष्ठति कदापि हि ॥ २ ॥**

भा०–जैसे कच्चे घडे में पानी और छलनी मे बहुत बारिक [सुक्ष्म] चून नही रह सकता ठीक इसही प्रकार स्त्री भी कही सुनी देखी हुई बात को को हृदय मे नही रख सकती, स्त्री घर की बात को तिलभर भी नही पचा सकती बातों से मालूम होता है कि कमलश्री इस पर मोहित हो रही है इस लिये इसने इसका सारा भेद बतलादिया है, यदि मैं इसको कुछ कहा सुनी करू गा तो वह भी ठीक नहीं है क्यों कि यह बालक पन से मेरे सारे घर की भेदु है और घर का कुछ भेद न देदे के मे दो घोड़े

हू ? मेरे पिता के पास सातसे घोड़े हैं जिन में दो घोड़े ऐसे हैं कि जिस के पास वह होते हैं वह धनाढ्य बन जाता है। आप जाते समय वह दोनों घोडे मेरे पिता जी से माग लेना एक घोडा तो आकाश में चलने वाला है जिस का रङ्ग सफेद है दूसरा जल पथा है उसको जल मे छोड़ दो वह मुरगाई की तरह तिर के पार हो जाता है। वे दोनों घोडे बडे सुलक्षणे हैं चार अगुल के उनके कान हैं वह बडे दुबले पतले हैं उसका आप कोई ख्याल मत करना, कमलश्री के कहने से समुद्रदत्त ने उन ही दोनों घोडों के लेने का निश्चय कर लिया एक दिन समुद्रदत्त के चारों साथी धन माल कमाकर समुद्रदत्त के पास आ गये वही सबने खाना पीना किया दूसरे दिन समुद्रदत्त अशोक के पास गया और बोला—सेठ जी मेरे सब साथ आ गये हैं और आपकी सेवा मे रहते मेरे को भी तीन वर्ष हो गये हैं अब मैं अपने घर जाना चाहता हू जो कुछ इनाम देना चाहते हो वह मेरे को देकर विदा करो।

अशोक बोला—भाई तू क्यों जाना चाहता है जो नोकरी कम मिलती हो तो वैसी कह तेरी नोकरी बढा दू गा तू यहीं रहा कर—मैं अपनी कमलश्री का विवाह भी तेरे से कर दू गा। समुद्रदत्त बोला सेठ जी आपने कहा ठीक है किन्तु इस समय लौं मैं और कुछ न चाह कर केवल इनाम ले घर जाना चाहता हूँ आप जल्दी ही मेरे को घर जाने की आज्ञा दें। अशोक ने समुद्रदत्त को बहुत कुछ इनाम किनाम दे बोला भाई मेरे सातसे घोडों मे से जो तेरे पसन्द आवे वह लेले, आज्ञा पाते पर समुद्रदत्त घोडों के पास गया और वह आकाश पन्था और जलपन्था घोडे [illegible] सेठ जी आप मेरे को यह दोनों घोडे देदें यह देख कर सेठ को बड़ी चिन्ता हुई और बोला समुद्रदत्त [illegible] तू ने [illegible] इतने दुबले पतले घोड़ों को पसन्द करता है, जो तेरे [illegible] सातसे घोडे नाना प्रकार रङ्ग के हैं इनमें जो अच्छे से अच्छे हों वह लेले। समुद्रदत्त बोला—सेठ जी चाहे यह कैसे भी क्यों न हों देने हों तो आप मेरे को यही देदें, दूसरे घोड़े मैं नहीं लूगा, समुद्रदत्त

दिन समुद्रदत्त आकाश गामी घोडे को ले 'सुदण्ड' राजा के पास गए हाथ जोड भेट सामने रख अपना आद्योपान्त सब वृतान्त कह सुना ।। और वह घोडा भी भेट मे दे दिया । राजा ने भेंट स्वीकार कर अपनी पुत्री 'अनङ्गसेना' का विवाह समुद्रदत्त के साथ कर दिया और आधा राज्य दिया और बहुत कुछ माल दे विदा किया अब समुद्रदत्त दोनों स्त्रियों के साथ आनन्द पूर्वक रहने लगा साधु मुनि महाराजो को चोद प्रकार का दान देने लगा, अपने पवित्र धन को दान पुण्य में लगाने लगा । शहर भर में समुद्रदत्त की महिमा सुरदेव से भी अधिक फैल गई उस ही नगरी में एक 'ऋषभदत्त' सेठ रहता था वह राजा का परम मित्र था राजा ने ऋषभदत्त को बुलाकर वह गगन गन्धी घोडा रक्षा के लिए सौंप दिया अब सेठ रात दिन घोडे की रक्षा मे रहने लगा, घोडे पर हाथ फेर २ कर सेठ ने घोडे को अपने वस मे कर लिया ।

एक दिन सेठ ने विचार किया कि क्यों न इस घोडे पर चढकर साधु साध्वियों के दर्शन करू, यह विचार कर सेठ दूज पञ्चमी अष्टमी एकादशी चतुर्दशी अमावस्या पूर्णमा को वैताढ्य पर्वत पर जाकर साधु साध्वियों के दर्शन कर उपदेश सुन घर आ जाया करता था, पापियो का समय लडाई झगड़े या सोने में बींता करता है और धर्मात्माओं का समय धर्म कार्य में बीता करता है सारे शहर में सेठ ऋषभदत्त की महिमा फैल गई । एक दिन का जिकर है कि सेठ घोडे पर बैठा हुआ आकाश मार्ग से वैताढ्य पर्वत पर जा रहा था कि रास्ते में पल्लीपुर (कनकपुर) नाम का नगर आया वहा का राजा जितशत्रु था वह बडा अन्यायी और पापी था उसके राज्य में चोर जुवारी परस्त्री लम्पट ठग कपटी बहुत रहते थे । एक राज्य कर्मचारी ने आकाश मार्ग से घोड़े पर बैठ कर जाते हुये सेठ को देखा वह भागा हुआ राजा के पास गया और कहने लगा श्री महाराज देखिये यह आकाश में घोड़े पर बैठा हुआ जो जा रहा है यह कौशम्बी नगरी का ऋषभदत्त सेठ है । जिसके पास यह घोड़ा होगा वह ससार मे लक्ष्मी पात्र समझा जावेगा ।

देने की प्रतिज्ञा कर चुका हूँ न दूंगा तो वचन झूठा जावेगा । सेठ ने सोच समझकर समुद्रदत्त को वह दोनों घोड़े दे दिये और अच्छा सा दिन देखकर कमलश्री का विवाह भी समुद्रदत्त के साथ कर दिया और माल भी दिया। अब समुद्रदत्त कमलश्री को और दोनों घोड़ों और माल ताल को ले अपने साथियों के साथ देशको चल दिया, इनके चलने से पहिले ही लोभ बस हो सेठ समुद्रपर जाकर मल्लाहों को लोभ लालच दे बोला-मेरी बेटी और जमाई यहा आवेंगे उनके पास दो घोड़े हैं पार उतार्ई पार उतराई की एवज] मे और कुछ न मांगकर उन से वह दोनों घोड़े मांगलेना । सेठ पुत्री और जमाई को दूर तक छोड अपने घर को चला आया और वह समुद्रपर आये ।

समुद्रदत्त मल्लाहों से बोला-तुम हमको पार उतार दो और जो कुछ उतराई का लेना हो वह खोल दो । मल्लाह बोले-हमारे कोई खेती नही बाड़ी नहीं, हमारे तो काम यही है कि आये गयों को पार उतारना यदिआपको पार उतरना हो तो जो आप के पास ये दुबले पतले घोड़े हैं ये देदीजिये यदि आप उतराई की ऐवज में घोडे नदोगे तो हम आप को पार नहीं उतारेंगे और न जहाज में आपका माल ही चढने देंगे । समुद्रदत्त बोला भाई घोडे तो मै नहीं दूंगा और जो उचित हो वह उतराई लेवें । मल्लाहबोले-हम घोड़ों के सिवाय और कुछ नही लेंगे । समुद्रदत्त के साथियों ने भी कहा कि तू क्यों हट करता है क्यों नहीं घोडे देकर पहले पार हो जाता । कमलश्री बोली नाथ आप और किसी प्रकार के विचार मे न पड़े आप दोनों गगन पन्थी घोडे पर बैठ लेंगे और जो कुछ माल ताल है वह जल पन्थी घोड़े पर भर कर पार हो जायेंगे अब समुद्रदत्त ने सब सामान जल पन्थी घोड़े पर लाद दिया और एक [illegible] उसके गले मे बान्ध हाथ मे पकड आकाश मे उडकर चलने वाले घोड़े पर बैठ समुद्र से परले पार हो गये मल्लाह और उसके [illegible] देखते रह गये और वह कुशलता पूर्वक अपने घर [illegible] और [illegible] ने मिल आनन्द के साथ घर रहने लगा एक

जय चन्द जैन प्रति

बोलो आचार्य पूज्य श्री रघुनाथ जी महाराजकी जय

# श्री पद्म श्री हित जैन

# भजन माला

लेखिका :—

आचार्य गुरुदेव १००८ पूज्य श्री रघुनाथ जी महाराज की आज्ञानुवर्तीनी गुरनी श्री पद्मश्री जी महाराज की सुशिष्या श्री हितश्री जी महाराज की शिष्या श्री फूलश्री जी महाराज छपरोली।

प्रकाशिका

श्राविका संघ छपरोली, कुरडी, नांगला (मेरठ)
जैन श्राविका संघ स्यामडी पो० सुहाना, (रोहतक)
लक्ष्मी देवी

आचार्य पूज्य श्री मंगलसैन जी महाराज [illegible] चौमासा सं० [illegible]
विक्रम सं० १९९९

वीर निर्वाण सं० २४६९
सन् १९४२ ई०

श्री पूज्य मंगल सेन गुरवे नमः

# श्री पद्म श्री हित जैन भजन माला

लेखिका :-

तपो निधि श्री मज्जैनाचार्य १००८ पूज्य श्री मनोहरदास जी महाराज की सम्प्रदाय के प्रसिद्धाचार्य गुरुदेव १००८ पूज्य श्री रघुनाथ जी महाराज की आज्ञानुवर्तिनी जैनार्या परम विदुषी गुरनी जी श्री पद्म श्रीजी महाराज की सुशिष्या श्री हितश्री जी तच्छिष्यनी श्री फूलश्री ।

---

प्रकाशिका

जैन श्राविका संघ मु: पो० छपरोली जिला मेरठ यू० पी०

वैरागनबाई लक्ष्मी देवी जैन व श्राविका संघ कुरडी नांगल ।

वीर निर्वाण सं० २४७३<br>पूज्य श्री मंगल सेन जी<br>मा० स्वर्गवास सं० २७

विक्रम सम्वत् २००३ सन् १९४६<br>अक्तूबर

श्री पूज्य मंगलसेन गुरवे नमः

# श्री प्रद्म श्रीहित जैन भजन माला

## १ भजन—भगवान श्री महावीर जी का

सब मिलके आज जय कहो श्री महावीर प्रभु की।
मस्तक झुकाकर जय कहो श्री महावीर प्रभु की ॥टेक॥
विघ्नों का नाश होता है लेने से नामके।
माला सदा जपते रहो श्री महावीर प्रभु की ।स०१।
ज्ञानी बनो दानी बनो, बलवान भी बनो।
अकलंक सम बनकर, करो जय श्री वीरप्रभुकी ।स०२।
होकर स्वतंत्र धर्म की, रक्षा सदा करो।
निरभय बनो और जय कहो, श्री महावीर प्रभु की ।स०३।
तुझ को भी अगर मोक्ष की, इच्छा हुई ये दास।
उस वानी पर श्रद्धा करो, श्री महावीर प्रभु की ।स०४।
सब मिल के आज जय कहो महावीर प्रभु की । इति।

---

## २ भजन-ईश्वर भक्ति में मन लगाना

(तर्ज तरकारी लेलो मालन तो आई विकानेर की।)

सुन मनवा मेरा, ध्यान लगाओ ऐसे ईश में ।टेक।
ज्यूं पनिहारी सर जल लावे, करे वात हुलसाई।
ताली [illegible]वे दोनों करसे ध्यान गगरिया माहिंरे ।सु०१।

# छपरोली शहर में धर्म का उद्योत

इस वर्ष छपरोली में छपरोली श्री संघ अत्याग्रह से तपोनिधी आचार्य १००८ पूज्य श्री मनोहरदास जी महाराज की सम्प्रदायके वयोवृद्ध विशुद्ध संयमी वर्तमान आचार्य गुरुदेव १००८ पूज्य श्री रघुनाथ जी महाराज की आज्ञा से स्वर्गीया बाल ब्रह्मचारिणी महासती श्री गोराँ देवी जी महाराज की सुशिष्या वैराग्यवती त्यागमूर्ती गुरनीजी श्री पद्मश्री जी महाराज श्री हितश्री जी महाराज श्री फूलश्री जी हमाराज श्री आनन्दश्री जी महाराज ठाणे ४ का चौमासा हुआ गुरनी जी यहां पधारने से धर्म का खूब ही प्रचार हुआ। गुरनीजी के प्रभावशाली व्याख्यानों से जनता काफी लाभ उठा रही है।

गुरनीजी के चौमासे की यादगार में यह छोटी सी (श्री पद्मश्री हित जैन भजन माला) नामक पुस्तक छपरोली कुरड़ी नांगल की श्राविका संघ ने छपवाई है आशा है कि धर्म प्रेमी भाई बहनें इसको पढ़कर अवश्य धर्म लाभ उठायेंगे और लेखिका श्री हितश्री जी म० श्री फूलश्री जी के परिश्रम को सफल बनायेंगे।

विक्रम सं० २००३
कार्तिक शुक्ला ५
ज्ञान पंचमी

श्राविका संघ, छपरोली (मेरठ)
कुरड़ी नांगल,

पटिया पाडे वाल समारे, करे सैर हरियाली ।
एक दिन फोड़ी जायगी, मरघट वीच कपाली ।क्या४।
मंन भी काचा तन भी काचा, काचा घर दरवाजा ।
सौ वर्ष जीवन का भी, फिर अन्त खाक में वासा ।क्या५।
दस भी जीणा वीस भी जीणा, जीणा वर्ष पचासा ।
वर्ष पचासी होय जीवे, फिर मरण की आशा ।क्या६।
धन भी जायगा तनभी जायगा, जायगा मलमल खासा ।
लाख टके की सूरत जायगी, जंगल होयगा वासा ।क्या७।
दस भी जोड़ा वीस भी जोड़ा, जोड़ा लाख पचासा ।
अरव खरव वहुतेरा जोड़ा, संग चले नहीं मासा ।क्या८।
दमड़ी सेती महल वनाया, तू जाने घर मेरा ।
पकड़ काल झपटा देयगा, होयगा वन में डेरा ।क्या९।
कंठी डेरा मोती पहना, पहना रेशम चोली ।
कन्दोरा सोने का पहर्या, लेगा अन्त में खोली ।क्या१०।
चोसी पहरे फैंसी पहरे, जरी वादला खासा ।
सिर साफा चोसी का पहरे, अन्त खाक में वासा ।क्या११।
माटी माहीं जीव लुभाया, ज्यु दीवा में वाती ।
वसती नगरी छोड चलेगा, कोई न होगा साथी ।क्या१२।
एक मिलट का नहीं भरोसा, क्यों करता अभिमान ।
छिनमें हँसता छिनमें रोता छिनमें है श्मशान ।क्या१३।
अव भी समझ अरे तु चेतन, नहीं भरोसा तन का ।
वारवार सतगुरु समझावें मैल दूर कर मनका ।क्या१४।इति।।

जैसे गैया चरे विपिन में, सूरत बछरिया माहीं।
पतिव्रता का चित पति में, कभी बिसरती नाहींरे।सु०२।
ज्ञानो का चित रहे ज्ञान में, रोगी चित निरोग।
लोभी के मन धन धान्य ज्यूं, भोगी के मन भोगरे।सु०३।
कंपित कांच, बीच में देखो, सूरत नजर नहीं आवे।
ऐसे मन चंचल भोगों में प्रभु नजर नहीं आवेरे।सु०४।
पद्मासन कर हाथ मिला, नासाग्र दृष्टि लगावे।
होठ बन्द कर मन में बोले, निजानन्द मिल जावेरे।सु०५।
मारवाड़ में शहर सादड़ी, साल इकयासी आवे।
गुरु प्रसादे चौथमल कहे, ज्योति में ज्योति समावेरे।सु०६।इति।

---

## ३ भजन-शिक्षाप्रद

क्या तन माँजनारे, एक दिन मिट्टी में मिलजाना।टेक।
मिट्टी ओढन मिट्टी पहरन, मिट्टी का बिछोना।
मिट्टी का कलबूत बनाया, जामें भँवर लुभाना।क्या१।
चुनचुन लकड़ी महल बनाया, चेतन कहे घर मेरा।
ना घर मेरा ना घर तेरा, चिड़िया रैन बसेरा।क्या२।
अतर लगावे आभूषण पहिले, हुआ मगन बहुतेरा।
एक दिन ऐसा आयगा, होगा मरघट में डेरा।क्या३।

विद्या हीन भये नर नारी, बन गये सारे पापाचारी।
कौनकरे भाई रखवाली, खेत को चिड़िया चुग गई हो।पछ०३।
न्यामत दया धर्म नहीं जाने, बाप वचन बेटा नहीं माने।
ना कोई पंडित ना कोई स्याने, भाँग कूए में पड़गई हो।पछ०४।
॥पछवा फिर गई देख जगत में ॥इति॥

---

## ६ भजन-तर्ज-मेरे प्रभु मुक्ति में बुलाले मुझे

प्यारे प्रभु से ध्यान लगा तो सही,
इन पापों को दूर भगातो सही। टेक।
सो रहा किसनीन्द में जिसका न तुझ को ज्ञान है,
आया था यहां पर किसलिये क्या कर रहा नादान है।
ऐसी नीन्द को वेग उड़ातो सही।प्यारे०१।
चार दिन की चाँदनी, फिर अंधेरी आयगी।
साथ कुछ चलता नहीं, दौलत पड़ी रह जायगी।
ऐसी ममता को दूर हटातो सही।प्यारे० २।
मतलब के साथी हैं सभी, नहीं साथ तेरे जायेंगे।
जब मोत तेरी आयगी, जंगल में घर कर आयेंगे।
जिन धर्म से प्रेम बढा तो सही।प्यारे० ३।
फिकर को अब त्यागदे, दिल को लगाले ज्ञान में,
आनन्द चित हो जायगा, ऐसा मजा है ध्यान में।
शिव रमनी से नेह लगातो सही।प्यारे० ४।

## ४ भजन-धर्म की ठंडाई-सरदाई-भंग का

बूंटी जिन जी के नाम की, नर पीकर हो मस्ताना ।टेक।
शुभ करनी की कूंडी भालो, समता की सरदाई डालो।
भंग भ्रम की खुशकी टालो, आवेतार आराम की॥
हिमत्त का रगड़ा लाना ॥ न० १ ॥
दान शीलतप भावना भाश्रो, चारु विषयह मगज मिलाश्रो।
संग क्षमा की खसखस पावो, समकित गिरी बादाम की।
दर्शन का इलायचीदाना ॥ न०२ ॥
दया का दूध प्रेम का पानी, सत संगत की खांड रलानी।
समदृष्टि शाफा से छानी, वात्सल्य और ज्ञान की,
गुन अवगुन सकल पिछाना ॥ न०३ ॥
ऐसी बूंटी जो जन पीवे, जीवन मुक्त मस्त हो जीवे।
मोहनलाल अमीरस पीवे, राहबाई शिवधाम की।
यह है जिनजी का फरमाना ॥ न०४ ॥इति॥

---

## ५ भजन-कलियुग का

फिर गई फिर गई हो, पछवा फिर गई देख जगत में ।टेक।
द्वेष करें भाई से भाई, बात बात में करें लड़ाई।
झूठ कपट जाने चतुराई, फूट अटरिया चढगई हो ।पछ १।
कलयुग खोटा पहरा आया, क्रोधलोभ हृदय में छाया।
हिंसा कर्म सभी मन भाया, नाँव समंदिया पड़गई हो ।पछ२।

नरक निगोद तिर्यंच में, पावेगा संताप।
पकड कर जम कुंभी में गेरा। करे० ३।
अन्त जब चेतन तज जावे, पलक घर रहन नही पावे।
काढो काढो करते, देखत नूर तेनु डरते॥
जंगल बीच ले जायके, लगादे बदन के आग।
गुमटी महल हवेलियाँ, सब जावेगा त्याग।
अन्त मशाण में डेरा। करे० ४।
अजुं भी चेत चतुर प्राणी, चन्द दिन की है जिन्दगानी।
लेलो श्री जिन जी का शरणा, चाहो जो भवसागर तिरना॥
दोहा- सोहनलाल संसार में, धर्म चीज है सार।
धर्म जिनेश्वर देव का, भव दुःख भंजन हार।
मुख यह सत्यबचन तेरा करे नर क्यों मेरा मेरा (५।इति)

---

## ८ भजन—दया माता का उपदेशी

दया धर्म को पालो, जो होना भव से पार।टेक।
दया धर्म जगत में प्यारा, इस से होवे निस्तारा।
जिसने दिल अन्दर धारा, वह होगये भव से पारा।
आवे नहीं बीच संसार। दया० १।
हुए नेमनाथ महाराये, राजुल को परने आये।
पशुओं की करूणा लाये, जीवों के बन्ध छुडाये।
तजी है झट राजुल नार। दया० २।

हंस का कहना यही, नित्य पाप से डरते रहो।
फिरते रहो शुभ काम में, उपकार भी करते रहो।
ऐसी बातों को दिल में जमातो सही,
प्यारे प्रभु से ध्यान लगातो सही ।५।इति।

---

## ७ भजन–उपदेशी

करे नर क्यों मेरा मेरा जगत में कोई नहीं तेरा ।।टेक।।
मित्र हैं स्वार्थ के सारे, जिनको तू जाने प्यारे।
मात सुत बन्धु और भाई, प्रित जिन से तुमने लाई ।।
दोहा-झूठी ममता गृहस्थ की, कर मन सोच विचार।
अन्त समय तेरा कोई नहीं, यह नर आखिर कार।
काल जब आनके पावेगा घेरा । करे० १।
पुन्य से मनुष्य देहपाई, मास नो रहा गरभ माहीं।
निकस कर बाहिर जब आया, गृहस्थ का धन्धा गलपाया ।।
दोहा-जोबन पन बीच में, परनी सुन्दर नार।
लगा विषय विकार में, फैल गया परिवार,
मोह का छाया अन्धयार । करे० २।
कपट से माया उपजाई, पाप की गठड़ी सिरपर ठाई।
माल को सब मिल कर खावन, कामतेरे कोई नहीं आवन ।।
दोहा-सुख देखन परिवार को, दुख भोगेगा आप।

दान में अभय है मोटा, सुपात्र दान तो दीजे।
तुम करो जीव की रक्षा, प्रानी को क्यों सताते हो।गु० ४।
सुपात्र दान तो दीजे, बीच अमृत का बोनाजी।
लगे बम्बूल के काँटे, इन को क्यों न मिटाते हो।गु० ५।
शील है व्रतों में मोटा, पालकर कोई मोक्ष पद पाया।
तजो कुकर्म को प्यारे, ज्योति ज्योत समाते हो।गु० ६।
तपस्या करलो निरपक्ष, छोडो फल फूल का खाना।
अनन्त सुखों में विराजोगे, अमल में क्यों न लाते हो।गु० ७।
भावना भाके तिरया, ज्ञान केवल भरत पाया।
दिलो तन जान से ध्याओ, गरभ में फिर न आतेहो।गु० ८।
धर्म चारो तरह गाया, करो दिल से सभी प्यारे।
छोड मिथ्यात को जल्दी, भली समकित कोपाते हो।गु० ९।
शभा में नन्दराम गाया, सुना गुरुदेव के मुख से।
लियाकत मुझ में है नाहीं, भरोसा उन पै लाते हो।गु० १०।इति।

---

## १० भजन—काल बली का

जोड़ जोड़ भर लिये खजाने, अब भी त्रिष्णा अडी रहे।
पड़े रहे सब रंगले बंगले, खाली बारादरी धरी रही।टेक।
ऐक पंडित की सुनो कहानी, पूजा करने आया था।
नहाय धोय गंगा किनारे, आसन खूब जमाया था।
आगया जम का परवाना, हाथ में माला पड़ी रही।जो० १।

हुए गज सुखमाल मुरारी, लगी दिल को दया जो प्यारी।
सिर ऊपर अंगिठी धारी, मन में यों करत विचारी।
लिया है तन मन को मार। दया० ३।
हुए हैं खंधक मुनीश्वर भारी, जिन देह की खाल उतारी।
पर जीवों के उपकारी, दिल बीच दया विचारी।
लिया जिन कारज सार। दया० ४।
हुए मेघ कुंवार भूपाली, दया एक सुसे की पाली।
राजा की ऋद्धि संभाली, गये दया विना सब खाली।
हुए आई मेघ कुँवार। दया० ५।
ये अरजी दास गुजारी, तुम सुनयों सब नर नारी।
कर्मों की गति है न्यारी, नही टरे किसी से टारी।
दाय का करो परचार ॥दया० ६॥ इति ॥

---

## ९ भजन—दान शील तप भावना का

गुरु निग्रन्थ की वानी, हिया में क्यों न लाते हो।
पड़े कुमती की संगत में, जन्म योंही गमाते हो।टेक।
हुए अज्ञान में अन्धे, देखलो ज्ञान का दर्पन।
पड़ेगा जो तुम्हें मालूम, निकट रखते क्यों डरते हो।गु० १।
मिला मुश्किल से ये नर भव, रखो उमेद तिरने की।
न खोना व्यर्थ ये खाली, वक्त योंही गमाते हो।गु० २।
धर्म का भेद है चारों, कहा जिनराज ने ऐसे।
दान शील तप [illegible] कर, भावना क्यों नहीं भाते हो।गु० ३।

मात पिता का कहा न माने, गुरु के नहीं वचन में ।
पर त्रिया से नेह लगावे, राजी नहीं भजन में । उ० ३ ।
मन मैला तन उज्वल कहिये, बुगले कैसा भेष ।
उस से तो कागा भलाजी, बाहिर भीतर एक । उ० ४ ।
मुख के मीठे जबान के सिरी, ये कलयुग के यारा ।
मुख पर बातां करें मिठियां, पीछे करें बिचारा । उ० ५ ।
पर त्रिया तुम ऐसी जानो, जैसी अपनी बहन ।
तिसपर खोटी नज़र लखावे, फूटे उनके नैन । उ० ६ ।
कच्ची कलिया कूंपल तोडे, बाले मृषा बाद ।
साधु सन्त की निन्द्रा करी ने, गया जमारा बाद । उ० ७ ।
गंगा नहावे जमना नहावे, नहावे पुष्कर काँशी ।
शुभ कर्म का बीज न बोया, पड़ी जमां की फाँसी । उ० ८ ।
बुगला तो मच्छी ने ताके, एक चरन और ध्यान ।
मैं जाना कोई सन्त पियारा, निपट कपट की खान । उ० ९ ।
हांजी हांजी मुख से कहते, अन्दर राखे खोट ।
उस नर के संग न चालिये, निरी पाप की पोट । उ० १० ।
परमार्थ की बात न जाने, अपनी स्वार्थ आड़े ।
चढ़ी जो फोड़े और की जी, अपनी चढावन दौड़े । उ० ११ ।
सत गुरु को मैं शीश नमाऊं, उन का हूँ मैं नोकर ।
और किसी की सीख न मानूँ, खाऊं गुरों की ठोकर । उ० १२ ।
कपटी लपटी धूरत माणस, इन से कैसी मितराई ।
सतगुरु कहें सुनो नर नारी, भगवन्तो फरमाई । उ० १३ ।

ऊंचे मकान में एक स्त्री, लगी शिंगार बनाने को।
धरी शलाई सुरमा दानी, आँखे अंजन पाने को।
काल गुलेल छुटी पीछे से, सुरमादानी धरी रही।जो० २।
पहन पोशाक बाँध के चीरा, दुकान के ऊपर सेठ गया।
जाते ही एक चक्कर आया, पैर फैला कर लेट गया।
कूँच करगया लिखने वाला, कलम कान में अड़ी रही।जो० ३।
सैर करने को एक बाबूजी, गाड़ी पर सवार हुए।
गाडी अभी चलने न पाई, बाबूजी ठंडे ठार हुए।
लगा तमाचा एक अजल का, सड़क पर टमटम खडीरही।जो० ४।
गोरी शंकर चेतो प्रानी, झगड़े और फिसाद तजो।
क्या लेना इन रगड़े झगड़ों से, मस्त रहो भगवान भजो।
खिल खिल मिल गये फूल धूल में सदा नहीं फूल झडी रही।
जोड़ जोड़ भर लिये० ।।५।।इति।।

---

## ११ भजन—उपदेशी

उन घर कदे ना जाइयोजी, जिन के पेटे पाप।।टेक।।
मिलना सेती मिलता रहिये, जो कोई होवे नेमी।
कूड़ कपट के संग न जाइये, दगाबाज और भैमी।उ० १।
मित्र पासे मित्र आवे, करके नजर भलेरी।
ऊपर बातां करें मिठियां, अन्दर कात्ती फेरी।उ० २।

ज्युं कपड़े नु रंग मजिठी, चढ जाय रंग करारा ॥मे० २॥
दर्शन रंग ज्ञान दा पानी, ला मावा ॐकारा ॥मे० ३॥
लाखों सेवक पार उतारे, मैं फंसा मझधारा ॥मे० ४॥
जान फँसी विच गोरख धन्धे, हो कैसे छुटकारा ॥मे० ५॥
ऐसा उत्तम ज्ञान सुनादे, मिल जावे मुक्ति दिदार ॥मे० ६॥
तुम बिन नाथ शाद जीवों को, देवे कौन सहारा ॥मे० ७॥

---

## १४ भजन-पंजाबी

जय बोलो जय बोलो, मेरे भाइयो जैन की जय बोलो। टेक।
जैन धर्म विच हुए तीर्थंकर, पा गये मुक्ति करनी कर कर।
आठों जी आठों कर्म खपाई, जैनकी जय बोलो ॥ज० १॥
गोतम गणधर कर्म खपाये, वीर प्रभु चरण चित लाये।
मुक्तिजी मुक्ति पाई, जैन की जय बोलो ॥ ज० २ ॥
गजसुखमाल ने ध्यन लगाया, विच जंगलादे मनको टिकया।
सिर पर जी सिर पर अगन धराई, जैन की जय बोलो ॥३॥
नेमनाथ जी ब्याहन आये, पशु पुकार सुनी घबराये।
ऐसीजी ऐसी दया मन आई, जैन की जय बोलो ॥ज०४॥
वीर प्रभु शाशन पति राया, दुखी भारत का कष्ट मिटाया।
दीनाजी दीना पार लंघाई, जैन की जय बोलो ॥ज० ५॥
मेघकँवार एक हुआ नगीना; युवा अवस्था जिन संजमलीना।
सम्पत जी सम्पत सभी लुटाई, जैन कीजय बोलो ॥ज०६॥

मोज मुनि सतगुरु कहिये, भव सागर से तिरया ।
मोती तो सदा उजला, ध्यान धनी का धरिया ।उ० १४। इति।

---

## १२ भजन

मुशाफिर क्यों पड़ा सोता, भरोसा है नहीं पलका ।
दमा दम बज रहा डंका, तमाशा है चला चलका ।टेक।
सुवह जो तख्त शाही पर, बड़े सज धज से बैठे थे ।
दुपहरे वख्त में उन का, हुआ है वास जंगल का ।मु० १।
कहां है राम और लछमन, कहां रावण से वल धारी ।
कहाँ हनुमान से जोधा, पता जिनके न था वल का ।मु० २।
उन्हों को काल ने खाया, तुझे भी काल खायेगा,
सफ़र सामान उठ कर तू, बनाले बोझ को हलका ।मु० ३।
जरासी जिन्दगानी पर, न इतना मान कर मूर्ख ।
बीतेगी यह जिन्दगी पल में, कि जैसे बुलबुला जलका ।मु० ४।
नशिहत मानले ज्योति, उमर पल पल में कम होती ।
जपन कर आज जिनवर का, भोरसा कुछ न कर कलका ।मु० ५।

---

## १३ भजन पंजाबी

रंगदे ज्ञान बिच सारा, मेनु रंग दे बिच सारा ।।टेक।।
ऐसा रंग रंगदे मेनु, हो जावे निस्तारा ।। मे० १ ।।

एक तई ओढी दो तई ओढी, ओढा मलमल खासा।
शाल दुशाले निश दिन ओढ़े, अन्त खाक में वासा।तु० ३।
कोडी कोडी माया जोड़ी, जोड़ा लाख पचासा।
कहत कबीर सुनो भाई साधो, संग चले नहीं मासा।तु० ४।इति।

---

## १८ भजन—उपदेशी

धर्म विना बावरे, तैंने हीरा सा जन्म गमाया॥ टेक॥
कभी न जिनवर भजा, कभी न गुरू पद ध्याया।
फंसा रहा तू मोह जाल में, नाना कष्ट उठाया।ध० १।
कभी न आतम चरचा कीनी, धर्म कथन न सुनाया।
पर निन्दा बकवाद वृथा में, सारा दिवस विताया।ध० २।
पाँचों इन्द्रि के बस होकर, मन विषयन में धाया।
षट काया की नहीं रक्षा कीनी, संजम चित नहीं लाया।ध० ३।
शक्ति समाना नहीं तप कीना, योंही तोन्द बढाया।
चहुं बिध दान दिया नहीं कबहूँ धन को व्यर्थ लुटाया।ध० ४।
पुन्य किया नहीं किंचित तूने, मोटा पाप कमाया।
भज शिवराम जिनेश्वर अजहूँ,
काल तो सिर पर आया।ध० ५। इति।

---

## १९ भजन—श्री महावीर देव का

बोलो, श्री वीर प्रभु की जय बोलो।टेक।

शालभद्र धन्ना ब्रह्मचारी, शाद छोड़ी सम्पदा सारी।
पहुंचेजी पहूँचे शिवपुर जाय, जैन की जय बोलो ॥ज० ७॥
मेरे भाईयो जैन की जय बोलो ॥इति॥

---

## १५ भजन—जीव रूपी तोते का

करले जतन हजार, तोता उडजाना, करले जतन हजार ॥टेक॥
यह तोता बड़ा अनोखा, एक दिन देगा जरूरी धोखा।
इस का नहीं इतबार ॥ तो० १ ॥
इस तोते का नहीं ठिकाना, इसने निकल जरूरी जाना।
चाहे लाख ताकियाँ मार ॥ तो० २॥
सेवा इसकी करियो पूरी, कुट कुट रोज खिलाइयों चूरी।
फिरना बनता यार ॥ तो० ३ ॥
जब पिंजरे से बाहिर जावे, फडियाँ फेर कदे ना आवे।
लम्बी लेवे उडार ॥ तो० ४ ॥
चाहे कितने ही यहाँ साल बितावे, फिर जब यह उडने पर आवे।
मिलटन लगान्दा बार ॥तो० ५॥
जबसी तोता तबसी लाख, नहीं पिंजरे का मोल रहा अब खाक।
काढो इसे बहार ॥ तो० ६ ॥
मृत्यु बनकर आगई बिल्ली, पिंजरे की कलकस कर गई ढिली।
मच गया हा हा कार ॥तो० ७॥
जोगी जनों ने भी बहु जोर लगाया,
जब इनके भी काबु नहीं आया।

(जालिम) तुझे मारकर रौनक होवे,

मेरी इस दुकान पर। जा० २।

(गौ) मैं देख छुरी घबराई, (जालिम) बकवास न कर।

(गौ) आज रो रो देऊं दुहाई, (जालिम) कुछ आस न कर।

(गौ) गला फाड़ चिल्लावां,

तेरे जूंन रेंगे कान पर। जा० ३।

(जालिम) तुझे आजही कतल करुंगा (गौ) क्या इस से बने।

(जालिम) बच्चों का पेट भरुंगा, (गौ) नहीं धर्म रहे।

(जालिम) धर्म कर्म से मैं क्या लेना,

निगाह फ़क़त गुजरान पर। जा० ४।

(गौ) अब आ तू कृष्ण मुरारी [जालिम] फरियाद न कर।

[गौ] जालिम की फूँक कटारी [जालिम] बरबाद न कर।

[गौ] भूला हुआ है खुदी में ऐसा,

लानत हिन्दुस्तान पर। ज०-५।

[जालिम] मैं चरण पडूं माँ तेरे, [गौ] आबाद रहो।

[जालिम] अब दोष नहीं चित्त मेरे, [गौ] तब शाद रहो।

[जालिम] अइन्दा करे काम जो ऐसा,

लानत उस शैतान पर। ज० ६।

---

## भजन—द्रोपती का ड्रामा

द्रोपती] गिरधारी शंकट हरी शुद्ध लीजिये लीजिये।

जब दुनियाँ में जुल्म बढाया, हिंसा का यहाँ जोर चढ़ा था।
आप लिया अवतार। ज० १।
पुन्य उदय भारत का आया, कुन्दनपुर में आनन्द आया।
हो रहा जय जय कार। ज० २।
राजा सिद्धार्थ के राज दुलारे, त्रिशला की आँखों के तारे।
तीन लोक मनुहार। ज० ३।
भर यौवन में दीक्षा धारी, राज पाट के ठोकर मारी।
करी तपस्या सार। ज० ४।
तप कर केवल ज्ञान उपाया, जग का सब अंधेर मिटाया।
कीना धर्म प्रचार। ज० ५।
पशु हिंसा को दूर हटाया, सबको शिवमार्ग दरशाया।
किया जगत उद्धार, प्रभु की जय बोलो।६।इति।

---

## २० भजन-गौ माता का शिक्षा प्रद ड्रामा

(गौ) जालिम गौ घाती, लानत तेरे ईमान पर।
अभिमान पर, इस शान पर, जालिम गौ घाती।टेक।
(गौ) मैं दूध दही हूँ देती, (जालिम) चल आगे चल।
(गौ) मेरे बैल कमावें खेती, (जालिम) हाँ हाँ बिलकुल।
(गौ) छुरा चला क्या बनेगा सितम,
इस नन्हीसी जान पर। जा०।१।
(जालिम) जर देके तुझे मैं लाया, (गौ) बे शरम न बन।
(जालिम) इक पल में मार मुकावां, (गौ) बे रहम न बन।

(द्रोपती)मेरी आह शोला भड़कायगी,

कुल कौरो भस्म हो जायगी।

(दुर्योधन)इसमें भला क्या? तुजत करती हूँ तेरे, हूँ तेरी।

गौ सिंह ने घेरी गिरधारी शंकट हारी,

शुद्ध लीजिये लीजिये गौ सिंह० ३ ॥ इति ॥

---

## २२ भजन पंजाबी

हुण शरण लई प्रभु तेरी, हुण शरण लई प्रभु तेरी ॥टेक॥
नाव पड़ी जल डूंगे दे विच, वसदी घुम्मन घेरी ॥ हु० १ ॥
तुम बिन नाथ दयालु भगवन्, कौन सुनेगा मेरी ॥हु० २॥
भव सागर से पार लंघादो, करो नाथ ना देरी ॥ हु० ३ ॥
गई जवानी आया बुढापा, कदे ना माला फेरी ॥ हु० ४ ॥
आवागमन मिटादो मेरी, जिन्द जमानें घेरी ॥ हु० ५ ॥
शाद भरोसे सिर्फ आपके, 'अर्ज सुनो प्रभु मेरी ॥ हु० ६ ॥
हुण शरण लई प्रभु तेरी, हुण शरण लई प्रभु तेरी ॥इति॥

---

## २३ भजन—स्त्री शिक्षा

इस मिट्टी की दीवार को, तुम माता बतलाती हो ॥टेक॥
आप घड़ी और आप बनाई, चूना मिट्टी आप लगाई।
कहाँ से इस में माता आई, लेकर कुल परिवार को,
जिसको पूजन जाती हो ॥इ० १॥

गौ सिंहने घेरी ।

(दुर्योधन) जल अग्नि पवन सुर नर की, क्या मजाल है ।

मजाल है, करे सहायता तेरी ।। गिरधारी श० १ ।।

(द्रोपती) कृष्ण मेरे स्वामी हैं, अन्तर यामी हैं।

स्वामी हैं सब के सदा ।

(दुर्योधन) नन्द का लाला, गौवन वाला।

गौकुल वाला, करेगा क्या?

(द्रोपती) कंस को जिसने केस से पकड़ा था, रन पटका दिया,

वो कृष्ण जिसने जरासिन्धु को था रन में नीचा दिखा दिया।

(दुर्योधन) वो कहाँ का चक्रधारी है,

निर्बल वो कृष्ण भिख्यारी है।

( द्रोपती ) राधे कृष्ण महाराज? चरण की हूँ चेरी

।। गौ सिंहने घेरी० २ ।।

चलत (दुर्योधन) जल्द बुलाओ, न देर लगाओ,

ये जोबन दिखावे, शभा में खड़ी।

(द्रोपती) अभी आजायेंगे, चीर बढायेंगे,

लाज रखायेंगे, कृष्ण मेरी ।

(दुर्योधन) शेर-अय दुशाशन जल्द करदे, इस का तू नंगा बदन।

(द्रोपती) मैं जल उठूंगी उस वक्त, छुए कोई मेरा बदन।

(दुर्योधन) तू कबतक शोर मचायगी,

तेरी एक सुनी नहीं जायगी।

तुझ सरीखा देव न दूजा, त्रिभुवन में उपराम ॥ ज० ३ ॥
गुरु निग्रन्थों ने समझाया, सच्चे प्रभु का पथ दर्शाया।
अब तुझ में ही मिल जाऊं मैं, ऐसा दो वरदान ॥ ज० ४॥
सूर्य्य भानु है शरण तिहारी, प्रभु करना मोरी रखवारी।
तुझ में मुझ में भेद ना पाऊँ, जय जय कृपा निधान ।ज० ५।इति।

---

## २५ भजन—पवित्र भावना

भावना दिन रात मेरी, सब सुखी संसार हो।
सत्य संयम शील का, व्यवहार हर घर द्वार हो।
धर्म का प्रचार हो, अरू देश का उद्धार हो।
फिर से यह उजड़ा हुआ, भारत चमन गुलजार हो।
रोशनी से ज्ञान की, संसार में प्रकाश हो।
धर्म की तलवार से, हिंसा का सत्यानाश हो।
शान्ति अरू आनन्द का, हर एक घर में वास हो।
जैन बानी पर सभी, संसार का विश्वास हो।
रोग भय और शोक हों; सब दूर अये परमात्मा।
कर सके कल्याण ज्योति, सब जगत की आत्मा ॥

---

## २६ भजन—गुरनी श्री गोरांजी म० का

गुरनी गोरांजी महाराज, तुम को लाखों प्रणाम,
दयालु गुरनी तुमको लाखों प्रणाम ॥ टेक ॥

जिस माता ने जन्म दिया है, कष्ट सहे सुख तुम्हें दिया है।
उसका कभी न नाम लिया है, भूल के उस उपकार को।
मूर्खी क्यों कह लाती हो ॥इ०२॥

पति पड़ा बिन पानी तरसे, तुम जाती हो निकल घर से।
ईंटे नहलाती हो आदर से, पूजो चूहड़े चमार को।
बेटे उन से चाहती हो ॥इ०३॥

कहीं पूजो साधु मुशटंडे, कहीं कन्याओं पीर के गंडे।
देख के तुम उन के हथ कंडे, लुटा दिया घर बार को।
फिर पीछे से पछताती हो ॥इ०४॥

पति की टहल करो चित लाई, दोनों लोक में है सुख दाई।
शिक्षा यही जसवन्त ने गाई, तज अपने सिंगार को।
तुम क्यों धक्के खाती हो ॥इ०५॥इति॥

---

## २४ भजन—सिद्ध (ईश्वर) प्रार्थना

जय जय जय भगवान, अजर अमर अखिलेश निरंजन,
जयति सिद्ध भगवान ॥टेक॥

अगम अगोचर तू अविनाशी, निराकार निरभय सुख राशि।
निकल निर्लेप निरामय, निष्कलंक निष्काम ॥ ज० १ ॥
कर्म न काया, मोह न माया। भूख न तृपा, रंक न राया।
एक स्वरूप, अनूप अगरु। लघु निर्मल, ज्योति महान ।ज०२।
हे अनन्त, हे अन्तर्यामी। अष्ट गुणों के धारक स्वामी।

पिता वलदेव दीपते भारी, माता केसरा है तुम्हारी।
जिन की कूख विराजी आन। तु० १।
सम्वत् उन्नीसो छवीस आया, भादो मास में जन्म जो पाया।
घर घर हर्ष हुआ महान। तु० २।
शुभ घड़ी में जन्म जो लीना, मात हृदय तोषित कर दीना।
पालन किया मन चित आन। तु० ३।
वर्ष सात में जब तुम आई, संजम लेवा मन हुलसाई।
श्री सोनाजी गुरनी पाई, ताकी भई शिष्यनी आन। तु० ४।
सम्वत् उन्नीसो चालीस आया, पोष वदि तीज शनि सुखदाया।
हो रहा जय जय कार। तु० ५।
शहर खेतड़ी है भारी, दीक्षा की जहाँ हुई तय्यारी।
संजम लीना मन हित आन। तु० ६।
तुमने पंच महाव्रत धारे, क्रोध मान माया को टारे।
मानव जन अनेक ही तारे दिया उपदेश मन हित आन। तु० ७।
सम्वत् दो हजार तीन के माहीं, किया चौमास छपरोली आई।
फूलश्री ने जोड़ वनाई, मेरा करो कल्यान। तु० ८।

---

## २७ भजन–गुरनीजी श्री गोरांजी म० का तर्ज लावनी

है गुन अपार संसार समुद्र तरनी,
श्रीगोरांजी महाराज, सती अघ हरनी। टेक।

"रतन" बेकसों का बनूं मैं सहारा,

और इनके लिये लाख मुश्किल सहूं मैं ।।७।।इति।।

## ३२ भजन—आत्मा को शुद्ध करना

विवेकी आत्मारे, तू अबतो निर्मल होजा ।। टेक ।।

गुरु सेवा की गंगा इन में, पाप मैल को धोजा ।

भारी हो रहा बहुत दिनो से, हलका करले बोजा ।वि० १।

ज्ञान रूप दर्पन के अन्दर, निज आत्म को जोजा ।

बार बार सत गुरु समझायें, ऐब दोष सब धोजा ।वि० २।

मुक्ति का मेवा चखेतो, ममता मही बिलोजा ।

खुले नरक में रोजा । वि ३० ।

अमृत फल की इच्छा होयतो, बीज धर्म का बोजा ।

कर नेकी का काम, बदी से अब तो दूर होजा ।वि० ४।

सत्य धर्म की सेज बिछी है, सोना है तो सोजा ।

कहे मुनि नन्दलाल तना शिष्य, मिले मोक्ष मोजा ।वि० ५।इति।

## ३३ भजन—सतगुरु का

हमतो उन गुरु के हैं दास जिन्हों ने मन मार लिया ।।टेक।।

तज आडम्बर भये श्वेताम्बर, जिते विषय कषाय ।

[illegible] ।वि० १।

आपहो शशी भानज्यूं दल में,
सोभित हो रही हो तुम सती मंडल में।
हित आनंद फूल की सिरताज,
गुरनी श्री पद्मश्री जी महाराज ॥५॥इति॥

## ३१ भजन–आत्म भावना

धर्म पै न्योछावर यह तन मन करूं मैं,
सदा शीश चरनों में गुरु के धरूं मैं।
सफल अपना जीवन बनाने के कारन,
यही आरज़ू है धर्म पै मरूं मैं ॥ १ ॥
बदों की न सोहबत मुझे भूल कर हो,
सदा काम नेकी के जग में करूं मैं ॥२॥
न हों मुझ में अभिमान गुस्सा व लालच,
तजूं मोह संसार सागर तरूं मैं ॥ ३ ॥
मैं सब प्राणियों पै दया भाव रखूं,
नहीं प्राण हरगिज़ किसी के हरु मैं ॥४॥
न हो खौफ मुझको कभी शत्रुओं का,
डरु भी तो बदकारियों से डरूं मैं ॥ ५ ॥
प्रभु के ही सुमरन का हो ध्यान मन में,
सदा सेवा भक्ति का ही दम भरूं मैं ॥६॥

विज्ञान स्त्री करना, साथ अकल के।

सतगुरु की सल्लाह, लेलेनी चाहिये साथ अकल के।

कहता हूँ तुझे, मत खता कहीं खाजाना।इ० ३।

सुरता धोबन, है तेरी बड़ी सयानी।

मत बिगाड़े इस से करना, तू सैलानी।

यह ख्याल हमारा है, कैसा हक्कानी।

समझेगा कोई, चतुर बुधवन्त ज्ञानी।

जरा सोच समझके; चलो कहे भगवाना।इ० ४।इति।

## ३५ भजन—संसार समुद्र से तिरने का

चलो जिसने पार लंघना, धर्म की नाव त्यारी हैं।

चौरासी लाख जोनी में, बड़ी मुद्दत गुजारी है।टेक।

अनादि काल से ये जीव, फँसा दुनिया के फन्दे में।

न छुटा मोह कर्म इसका, भरी तन में खुवारी है।च० १।

करे बद फैल जो जग में, वह कैसे पार पायेंगे।

गति उनकी बुरी होगी, पड़ेगी मार भारी है।च० २।

मात सुत भ्रात और बन्धु, नहीं साथी कोई तेरा।

माने स्त्री जो मेरी, वह भी स्वार्थ की चेरी हैं।च० ३।

जो करता है सो भरता है, जो किसी को मारे मरता है।

यही कानून दुनियां में, जो देखो दिल में बिचारी है।च० ४।

तजो मन जीव की हिंसा, जो होना पार दुनियाँ से।

तभी तुम छूट कर जाई, दास अरजी गुजारी है।च० ५।इति।

कंचन काँच बराबर जिन के, वैरी मीत समान।
सुख दुःख जीवन मरन एक सम, माने महल मशान।जि० ३।
तप की तोप ज्ञान का गोला, लेय क्षमा तलवार।
मोह महा रिपु मार पछाड़ा, आत्म बल को सम्हार।जि० ४।
उन्हीं जैसी चर्या जिसदिन हो जावे शिवराम।
ता दिन की मैं बलीहारी जाऊं, भेटुं गुरु गुण धाम।जि० ५।

## ३४ भजन-दिल धोबी का

बोजी दिल धोबी, जरा इधर को आना।
इस तन चोले को, धोकर साफ बनाना।।टेक।।
समता की साबुन लगा मेरे दिल जानी।
ले सुधता की सज्जी, हिकमत से हक्कानी।
बुद्धि की देग, समदद की मिट्टी ज्ञानी।
सतसंग का घाट, सन्तोष का लेकर पानी।
मल मल के मैल निकाले, अगर है दाना।इस० १।
जब शील शिल्यापर, धर धर के फटकारे।
संजम की मोगरी तान तान के मारे।
कर भजन की छुँछुँ, हरदम मेरे प्यारे।
इस परकार से, अन्तस का मैल निकारे।
ममता का धब्बा, होगा तुझे हटाना।इ० २।
दे क्षमा के छींटे, कलफ दया के बल के।
कर्मों की कूँदी, करना सोच सम्भल के।

## ३७ भजन—मुसाफ़िर का

मुसाफ़िर सोच के चलना, तेना दुश्मन जमाना है ।। टेक ।।
कहाँ से आये निरमोही, कहो किस देश जाना है ।
कहो क्या नाम है अपना, किया कहाँ पै ठिकाना है ।मु० १।
ठगों की वसती में तेरा, कभी लुट जावे खजाना है ।
करेगा फरियाद तू किससे, वतन तो बिगान है ।मु० २।
न संग में लाये लस्कर, न कोई तहशील थाना है ।
दफन जिन्दे को कर देंगे, हुआ किस पर दिवाना है ।मु० ३।
ओ तुझ को कह चुके हैं, हाँ में तुझे आगे को जाना है ।
करेगा सोई तू सिख, तेरे जो मन को पाना है। मु० ४।इति

## ३८ भजन-हुक्के का

अग्नि होम की एवज में, हुक्के को मिलगई सरदारी ।
गड़ गड़ गुड़ गुड़ शब्द निकालें, भारत वासी नर नारी ।टेक
सोवत हुक्का जागत हुक्का, हुक्का खाने नहाने में ।
किसानोंही के तो साथ में रहता, हुक्का चिलम पखाने में ।
महमानों की करना खातिर, कामिल जिगर जिलाने में ।
हुक्के से नहीं बड़ी बड़ाई, ताजा माल खिलाने में ।
साधु सन्त सबै पीते, सन्यासी और ब्रह्मचारी ।।ग० १।।

## ३६ भजन

क्या बन रहा छैला बंका, सिर पै बजे काल का डंका ।टेक।
हो गये रावन से राई, जाके बल की थाह न पाई ।
जग में फिरेथी दुहाई, जा दिन अति गरभाया,
उठ काल ने धर खाया । जादह कहूँ क्या कहानी,
जाके मंदोदर सी रानी । भई पल में बिगानी,
और सोरन की गढ लंका ॥ सि० १ ॥
ऐसी लगी ही ना देरी, जल की भई कइयों की ढेरी ।
एक दिन डस जा तोकु काल, पडा रहे धन माल ।
जागा तजकर नाजो नारी, रोती रहे जामन हारी ।
भाई बन्धु रिस्तेदार, जरा लावेंगे ना वार ।
देवेंगे नगर से निकाल, कोई ना हो मीत इस अंग का ।सि० २।
जाना होगा जमके द्वारे, उत्तर क्या देगा लजमारे ।
प्रभु को हृदय से बिसार, पाप किये हैं अपार ।
जम के दूत छुटेंगे खूनी, सारी निकलेगी अफला तूनी ।
वहां नहीं बरतेगा कोई रुख, तेरा कर के काला मुख ।
देने लगे जब दुःख, सुख भूले सेज पिलंग का ।सि० ३।
जोतू चाहे निरभय रहना, सत्यकी माला कर में गहना ।
प्रभु को हरदम मुख से भज, मान मगरूरी तज ।
बासा वैकुंठो में पावे, आवागमन मिटजावे ।
कटे चोरासी के फन्द, कहे सिभु मति मन्द ।
प्रसन आया होतो छन्द, कोई और कहुं इस ढंग का ।सि० ४।इति।

जो घर मिलें चीकने टीकड़, उस घर अलख जगाँवदे।
फिर चक्सें पूत उधारे ॥ मा० ३ ॥
कोई रागी बन रागजो गावे, मंडली कर के भजन सुनावे।
नाचकूद कर लोग रिझावें, फिरें दुनियां को भरमाँवदे।
कोई पकड़ फिरें इकतारे ॥ मा० ४ ॥
पंडित हो कर डोले घर घर, श्री भागवत सिरपर धरकर।
दीन वचन नित्य मुख से कहकर, शंकरदास कथ गांवदे।
निर्लोभी रहवें न्यारे ॥ मा० ५ ॥ इति ॥

## ४० भजन—धर्म रक्षा का

जो मनुष्य धर्म को मारदे, वह खुद ही मर जाता है ॥टेक॥
धर्म की रक्षा करे जो भाई, धर्म भी उस का होवे सहाई।
पाप नास में देवे छुडाई, सारे दुःख निवार दे।
मुक्ति को पहुँचाता है ॥ वह खु० १ ॥

भारत वासी गुण के रासी, हुक्के को समझें राजा।
अधना आला इसको पीते, रंडी भडुवे व्यभचारी ।।गु० २।।
भाई भाई की पत्तल पर, खाने को नहीं खाते हैं।
होठ थूक जिस को लगता, उस को हाथ चलाते हैं।
कितनों का खाँसी से बलगम, हुक्के में रुक जाता है।
भले बुरों का चूसके उगलन, बिरादरी में आता है।
पंचायत में हुक्के से है इज्जतदारी ।। गु ६ ।।
एक और दूसरा फैसन देखो, जंटिल मैन कहाते हैं।
कोई कैंची कोई पेडरु, कोई लालटेन मंगाते हैं।
दबा के मुह में लगा के माचीस, धुवाँ धार फलाते हैं।
कितनेक तो पी लीद गधों की, दिल में खुश हो जाते हैं।
रामचन्द्र भारत आरत में, रक्षा कीजो असुरारी ।ग० ४।इति।

## ३९ भजन—माया ने मोहलिये सारे

माया ने मोहलिये सारे, जितने गुणवन्त जहान में ।।टेक।।
बिन पैसे हाकिम करडाई, देवे गालियाँ धूम मचाई।
जब उसने दिया नजर दिखाई, तब उसको पास बठाँवदे।
मुख बोलें प्यारे प्यारे ।। मा० १ ।।
भारी वैद्य गरब था करता, दिया रुपया आगे चलता।
जाके हाथ नबज पर धरता, जब मल मूत्र दिखांवदे।
थूक जीवन वैद्य तिहारे ।। मा० २ ।।
मूंड मूंडाकर हो गये पक्कर, तकते फिरें चटोडे लक्कड़।

## ४२ भजन-भक्त की प्रार्थना

मोरे मन मन्दिर में, आन बसो भगवान ॥टेक ॥
घंटे और घडियाल नहीं हैं, सामगरी का थाल नहीं है।
लेकिन एक प्रेम का दीपक, जलता है भगवान ॥मो० १॥
क्रोध नहीं है क्लेश नहीं है, बुगले का सा भेष नहीं है।
छोटीसी एक प्रेम कुटी है, प्रेम का है यह स्थान ॥मो०२॥
टूटा फूटा मन्दिर मेरा, पड़ा हुआ है घोर अंधेरा।
तुम आओ तो है उजियारा, तुमबिन है सुनशान ।मो०३।इति।

## ४३ भजन

प्राणी वीर नाम नित्य बोल ॥ टेक ॥
दो दिन की तेरी जिन्दगानी, क्यों करता मूरख मन मानी।
क्या गुण है जिस में तेरा, ज्ञान तुला पर तोल ॥प्रा० १॥
धन दौलत और माल खजाना, पड़ा यहीं सारा रह जाना।
झूठे झगड़े में क्यों खोवे, मानव जन्म अनमोल ॥प्रा०२॥
मात पिता सुत भ्राता नारी, स्वार्थ के सारे संसारी।
[illegible]

बन जाती है खाक अज्ञानी, चाहे कोई लाख हजार दे।
जीता ही मर जाता है ॥व० ४॥
जो जो रक्षा धर्म की करता, उनका समझो कुछ नहीं मरता।
जिन को याद जमाना करता, धर्म के जान निशार थे।
अब तक नाम चला जाता है ।व० ५।
महावीर से पर उपकारी, जिन धर्म धजा हाथ में धारी।
जिस का जस गावे दुनियां सारी, बदले पर उपकार के।
जसवंत भी जस गाता है । व० ६ ।इति।

## ४१ भजन—आत्म पुजारी का

पुजारी? हृदय के पट खोल ॥ टेक ॥
कोई गावे कोई रोवे, उन से तू मत बोल ॥ पु० १ ॥
तू न किसी का कोई न तेरा, नाहक करता मेरा तेरा।
तुझे पड़ी है क्या दुनिया की, मत अमृत में विष घोल ।पु० २।
तेरी सूरत सुन्दर प्यारी, उसकी विमल छटा है न्यारी।
इधर उधर मत फिरे भटकता, व्यर्थ बजावत ढोल ।पु० ३।
तेरे घट में है परमात्म, बना मूढ़ मत भूले आत्म।
तेरे घट में छिपा हुआ है, तेरा रतन अमोल। पु० ४।
ज्ञान दीप से तिमिर भगादे, आत्म शक्ति पुनः सरसादे।
भक्ति तुला से मन के मन से, मन के मन को तोल ।पु० ५।
यह दुनियाँ है एक तमासा, इस की क्या करता है आशा।
अगर चाहता है सुख भगतो, अपनी गांठ टोटल ।पु० २।इति।

आँखें तो इस की सुन्दर हैं, प्रभु इन पर दुनियाँ है शैदा।
रे मूरख तू इन पर ललचाया, यह घोर नरक का कारण है।
पर की माता अरू बहन लखी, नहीं साधु लखे जग तारण है।
हे नाथ मैं इन पर मोहित था, सच मुच यह बड़ी कुजाती है।
यदि आज्ञा हो तो पैरों पर, कुछ कुछ तबियत ललचाती है।
यह भी खाने के योग्य नहीं, नहीं कभी गुरु दर्शन करन गया।
हे स्वामी बिलकुल निन्दनीय, मुझ को बड़ी गिलानी है।
प्रभु पेट तो इस का खा सकता, इस में तो बड़ी मुलामी है।
रे अज्ञानी मूरख गीदड़, अन्याय का धन खा भरा जिसे।
अरु माँस मद्य मधु हिंसाकर, छलकपट दगा नित्य किया जिसे।
धिक्कार है इस के खाने में, यह पापी नीच अधम नर है।
क्या स्वामी सिर खा सकता हूँ यह अशुचि देह से ऊपर है।
मेरे प्यारे भाई गीदड़, तुम को मैं कहाँ तक समझाऊँ।
कर के अभिमान नहीं सोचा गुरु भगवन आगे झुक जाऊँ।
हे स्वमी मुझ अज्ञानी ने, कई पापी ऐसे खा डाले।
प्रभु आत्म गिलानी करता हूँ, हिंसा के टूट गये ताले।
हे पुरुष कहाने वालो तुम, इस कथा को सुन कुछ ले जाना।
तुम ज्ञान सहित मैं तो पशु हूँ, पर मैं ने माँस तजा खाना।
आशा है तुम भी छोडोगे, जब पशु तक निन्दा करते हैं।
हां? क्यों नहीं वह नर छोडेंगे, जो नरक मार से डरते हैं।
इस पापी मन को समझाना पांचों पापों से मुह मोडो।

## ४४ भजन–पापी को गीदड़ भी नहीं खाता

दोहा–नरतन पाकर खो दिया, जिन विषयों के माँह।
उन के अशुचि शरीर को, गीदड़ खावे नांह ॥१॥

तर्ज राधे श्याम की।

यदि आप समझते हैं असत्य तो, तुम को कथा सुनाते हैं।
पापी से पापी अधम पुरुष की, हम हालत दिखलाते हैं
एक जंगल बड़ा भयानक था, उस में एक साधु रहता था।
करता था घोर तपश्चर्या अरु, मोक्ष मारग का नेता था।
उस बन के अन्दर मनुष्य मृतक, जिस को गीदड़ खाने लाया।
उस वक्त वहाँ पर साधु ने, गीदड़ को जाके समझाया।
रे गीदड़ तू नीच मृतक के; अंग का भक्षण मत करना।
ये सुनकर पूछा है स्वामिन; क्या अवगुन इस में पहचाना।
हाँ? अगर पुरुष यह पापी है, क्या हाथ तो इस के खालूं मैं।
इन हाथों में क्या दोष प्रभु, अपने मन को समझालूं मैं।
इन हाथों को तू मत खाना, इस से अच्छा भूखों मरना।
मन मानी इन से हिंसा की, नहीं दान कभी सीखा करना।
हे स्वामी कान तो ऊंचे हैं, हो हुक्म इन्हें खासकता हूँ।
सुन भाई? बड़े निकम्मे हैं, इनका भी सबब बताता हूँ।
इन कानों से नहीं धर्म कथा, नहीं वीर कथा सुन हर्पाया।
विपयों की कथा में मगन रहा, स्त्री चरित्र सुन ललचाया।
दोनो बातों को समझ गया, और दिल में घृणा हुई पैदा।

करो निज धर्म की वृद्धि, बढेगी विश्व में कीर्ति ।
कहे धीरज बनो सुशिला, यही गुण लाभ भारी है ।७।इति।

## ४६ भजन—स्त्री शिक्षा का

कहा के भारती बाला, गीत क्यों गन्दे गाती हो ।
सुनाकर सभ्य पुरुषों को, मूर्खता क्यों दिखती हो ।टेक।
पुराने गीतों का गौरव, बड़ा मशहूर था जग में ।
दिलाते शौर्य कायर को, ध्यान में क्यो न लाती हो ।१।
निर्शर्म को भी शर्म आती, तुम्हारे गीत गन्दे सुन ।
बिगड़ी छोटी कन्यायें, रसिक पन क्यों सिखाती हो ।२।
पुरुष व्यभचार के रंग में, तुम्हें शाबास देते हैं ।
तुम्हें धिकार सो सो है, कुटुम्ब को क्यों डुबाती हो ।३।
इन्हीं अशलील गीतों से, कलंकित हो रहा भारत ।
मिटाने शील और संजम, कुल्हाड़ी क्यों चलाती हो ।४।
कहाते हैं जो अब मुखिया, मिटा सकते हैं रूढी को ।
धीरज की आशा इनसे ही, अगर आदर्श न्याती हो।५।इति।

## ४७ भजन—स्त्री शिक्षा का

उठो बहनो पढो विद्या, यही शिक्षा हमारी है ।
बिना विद्या के पढने से, बुरी हालत तुम्हारी है ।टेक।
तुम्हारा नाम शुद्रों में हुआ सामिल है ये बहनो ।
बनी हो पैर की जुत्ती, यही दुःख हमको भारी है ।१।
तुम्हारा मान और इजत, नहीं अब कुछ रहा बाकी ।

हिंसा चोरी अरु झूठ तजो, पर नारी अरु ममतो छोडो ।
यदि आप पुरुष हैं सच मुच, तो यह बात मेरी अपनायेंगे ।
मैं दावे से कह सकता हूँ, वह शीघ्र परम पद पायेंगे ।
भैय्यालाल अपने ऊपर भी, यह उपदेश घटायेंगे ।
दुरलभ मनुष्य जन्म पाया है, इसे न वृथा गमायेंगे ।।इति।।

## ४५ भजन—स्त्री शिक्षा का

तनिक देखो अरी बहनों, दशा क्या अब तुम्हारी है ।
पति व्रत धर्म को त्यागा, श्रम का भार भारी है ।।टेक।।
प्रथम कर्तव्य भक्ति का, स्वसुर सासु की हो सेवा ।
व्याह कर लाये चँवरी से, उन्हीं से होती न्यारी है ।।१।।
ये लम्बा खींचती घूंघट, निकट के नाते दारों से ।
हँसी पर अन्य पुरुषों की, वही करती उघाड़ी है ।।२।।
वृध की त्याग कर सेवा, लघुजन की करे संगत ।
अन्य लोगों के घर घूमें, नीति तो बिसारी है ।। ३ ।।
धर्म पथ भूल कर बैठी, दीन होकर के निद्रा में ।
दया मय की तजी भक्ति, इश्किया गीत गाती हो ।।४।।
समुचे कु रीवाजों को ही, रखती प्रेम से दिल में ।
सदा सुख प्रद रही शिक्षा, वही तुम को न प्यारी है ।।५।।
रही नारी सदा सारी, हमारे देश की आगे ।
परन्त आजतो धर लाज, क्यों रहती पिछारी है ।।६।।

शर्म करनी चाहिये, बे शर्म क्यों होती हो तुम ।
गन्दे गाने न अब तुम गाया करो ॥ ब० ३ ।
द्रोपती सीता सती सी, नारियां यहाँ हो गई ।
आत्म बल दिखला जहाँ में, खूब रोशन हो गई ।
अब कुछ उनकी तरफ भी लखाया करो ॥ब० ६॥
अब अधिक कहने की नहीं, कुछ आवश्यकता है अमर ।
कर अमल इस पर अमर, बनजाओ बस क्या फिकर ।
देवी बनकर के धर्म को दिपाया करो ॥ब० ७॥इति।

## ४६ भजन—माता का पुत्री को उपदेश

जाओ जाओ ये प्यारी बेटी रहो खुशी के साथ ।टेक।
चौदह वर्ष घर आंगन में, खेली धूम मचाई ।
आज लाडली एक पलक में; तू हो गई पराई ।जा०१
सभी तरह की सही मुसीबत, पाली और पढाई ।
दूर हृदय से होती है तू आज, हृदय की जाई ।जा०२
लड़ी रूठली जिदभी करली, यहाँ तो खट गई भैना ।
वह है देश बिगाना;वहां पर चतुराई से रहना ।जा३०
आज विदा करने में तुझको, हृदय फटा जाता है ।
मत रोवे हे बेटी, जग का ऐसाही नाता है ।जा० ४
भोली सूरत मीठी बातें, याद करी रो लूंगी ।
मुन्नी बिटिया रानी कहकर, अब किससे बोलूंगी ।जा०५
सास सुसर और पति देव की, सेवा खूब बजाना ।

सबब इस का यही है री, अविद्या तुम को प्यारी है।२।
तुमही को कहते थे लक्ष्मी, तुम्हारा ही नाम था देवी ।
तुम्हारे ही मूर्ख होने से, हुआ भारत दुखारी है ।३।
यही वासुदेव की बीनती, न जबतक तुम पढो विद्या ।
तभी तक यह बुरी हालत, हमारी और तुम्हारी है ।४।इति।

## ४८ भजन—स्त्री शिक्षा का

बहनों जीवन को अच्छा बनाया करो,
अपनी जाती की इज्जत बढाया करो ॥ टेक ॥
लड़चुकी तुम बहुत अब तो, आगे मत लड़ना कभी ।
अगर कोई कुछ कहभी दे तो, शांति से सहना सभी ।
सब से मिल जुल के, प्रेम बाढाया करो ॥व० १॥
हव्वा कहकर बालकों को, मत बनाओ बुज दिले ।
देश जाति धर्म के, बहादुर बनावो मन चले ।
देश वीरों की कहानी सुनाया करो ॥ व० २ ॥
मत फिरो तुम पूजती, माता मशानी जहाँ तहाँ ।
वहम से गिरती हुई, आगई तुम कहाँ से कहाँ ।
बहकावे में किसी के न आया करो ॥ व० ३ ॥
छोड दी जब से पढाई, तुमने झगड़ा जान कर ।
कम अकल हैं औरतें, कहने लगे सब तानकर ।
विद्या पढने में जिया लगाया करो ॥ व० ४ ॥
भोली बहनों व्याहों में ये, गीत क्या गाती हो तुम ।

## ५१ भजन—बाल ब्रह्मचारी विजय कुंवर का

ये कच्छ देश और कौसुंबी नामे नगरी हो नामे नगरी,
जहाँ बाग बगीचा शहर की शोभा सगरी।
ये धन्ना नामे सेठ रास है धनरी, रास है धनरी।
श्री विजय कुंवर के धर्म करन की लगरी।
पुन्यवन्त मिली है विजया कुंवरी नारी, हो कुंवरी नारी।
भर जोवन में पाल्यो शील के ममता मारी।भ०१।
सोलह कर के शिंगार पिऊपर जाती, पिऊपर जाती।
गहना पहरा है खूब घूं घर घमकाती।
वालम से सुन्दर प्रेम धरी बतलाती, धरी हो बतलाती।
कामी की छाती थरर थरर थर राती।
हित करके बोले विजय कुंवर सुन प्यारी, कुंवर सुन प्यारी।भ०२।
ज्यों मदन दीपन हो ऐसी बातें करती हो बातें करती।
मैं कृष्ण पक्ष का त्याग लिया मुनिवर थी।
यह सुनकर सुन्दर बोली नैना झरती हो नैना झरती।
मैं शुक्ल पक्ष का त्याग लिया नहीं डरती।
करें बहन भाई ज्यों मिल बातें इकतारी हो इकतारी।भ० ३।
श्री विमल केवली बखान इन का कीधा हो बखान इन का कीधा।
जिनदास श्रावक सुनकर आया सीधा।
कर भाव मुनि का दर्शन हिरदा भीजा, हो हिरदा भिजा।
और खूब हुआ चाहा के अमृत पीधा।

ननन्द देवरानी जेठानी से, झगड़ा नहीं मचाना ।जा० ६।
गृह लक्ष्मी गृह चन्द्रिका, बन प्रकाश फैलाना ।
केवलमुनि कहे सत्य धर्म को, भूल कभी ना जाना। ।जा० ७।इति।

## ५० भजन-सती अंजनाजी का

करे रुदन अंजना भारी, मुझे रखले मेरी महतारी ।।टेक।।
पति मेरे युद्ध बीच गये हैं, जल्दी आने को कह गये हैं ।
लेंगे खबरिया हमारी ।।क० १।।
दोष लगा मुझे घर से निकाली, पति बिना मेरा कौन रखवाली ।
आई हूँ शरण तिहारी ।।क० २।।
नहीं सुनती फरियाद मैं तेरी, निकलजा घर से ना लावेदेरी।
दीखे है तेरी बदकारी ।।क० ३।।
खबर हुई जब राज जी आये, गुस्से में यह बचन सुनाये ।
चलीजा बीच उजारी ।।क० ४।।
जो इसको पानी भी पिलावे, देश निकाला सजा वो पावे ।
मुजरिम है सरकारी ।। क० ५ ।।
शरण आई थारे वीर प्यारो, बिपता पडी मेरे सिर से टारो ।
मैं हूँ बहन तुम्हारी ।। क० ६ ।।
इस से जादह हम ना जाने, हुक्म पिता का हम माने ।
यहाँ रहना दुशवारी ।। क० ७ ।।
सो भाइयों की बहन कहावे, दर दर धक्के आज यह खावे ।
है कर्म चन्द कर्म बलिहारी ।।क०८।।इति।।

दोहा-समुद्र बिजयजी का लाडला, नेम जिन्हों का नाम।
राजलदे को आये प्रणघा, उग्रसेन घर ठाम।
प्रसन्न भई नगरी सारी ॥ने० १॥

कसुम्बल वागा अति भारी, कोर गोटन की छवी न्यारी।
किलंगी तुरा सुखकारी, माला गल मोतीयन की डारी।
दोहा-काने कुंडल जगमगे, सीस शेहरा जान।
कोड़ भानु की करूं उपमा, जाकी शोभा इन्द्र समान।
बाज रहा बाजा टक सारी ॥ने०२॥

छूट रही है हुका तुरराई, ब्याहने को आये बड़े भाई।
झरोखे राजलदे आई, जान को देखी सुख पाई।
दोहा-उग्रसेनजी देखकर, मन में करें विचार।
बहुत जीव करा एकठा, बाड़ा भरा तिनबार।
करी जब भोजन की त्यारी ॥ने०३॥

निकट जब तोरन के आये, पशु जीव सब ही कुरलाये।
नेमजी वचन फरमाये, पशु तुम काहे को लाये।
दोहा-पाका भोजन होवसी जान वास्ते यह।
यह बचन सुन श्री नेमजी, थरहर कम्पी देह।
भाव से चढ़ गये गिरनारी ॥ने०४॥

पीछे से राजलदे आई, हाथ जब पकड्यो है माई।
कहां तू जावे मेरी जाई, और वर है तुझे मुकताई।
दोहा-मेरे तो वर एक है, हो गये नेम कुंवार।
और वर कब हूँ न परनमु, क्रोड़ करो विचार।

यह मात तातने सुनी बात हुई जहारी बात हुई जहारी।भ०४।
यह शङ्क भेद जब जाना कुंवर कुंवरी का, कुंवर कुंवरी का।
घर प्रच्छन्न पनें में शील पाल रजनी का।
यह जगत धन्ध सब फन्द जान सब फीका, जान सब फीका।
लेकर के आज्ञा पंथ लिया मुनिवर का।
कर के ज्ञान ध्यान शुद्ध शील पालके आत्मा तारी,
अत्मा तारी।भर जो० ५।इति।

## ५२ भजन–ज्ञान दुपट्टे का

दुपट्टा मेरा नैलादे बिच समाना ॥ टेक ॥
सुमत गुपत का सूत बनाया, समकित रूपी ताना।दु० १।
खरे जुल्हाये को ताना भी सोपा सतावीस गुनकर लानाजी।दु०२।
खरे खोटे को ढूंढकर लाओ, खोटे के संग न जाना।दु०३।
बुन बुनाकर त्यार भी हुआ, ओढकर स्वर्ग को जानाजी।दु०४।
पहरे दुपट्टे की करो दलाली, कोड़ीही दाम कमानाजी।दु०५।
यह ओढी ने मैल लगावे, चौरासी में रुल जानाजी।दु०६।
यहरे दुपट्टा खरा अमोलक, सिर के साटे हथ आनाजी।दु०७।
हंसराज की यहीरे विनती, चरण से ध्यान लगानाजी।दु०८।इति।

## ५३ भजन-भगवान श्री नेमनाथजी का (लावनी में)

नेमजी की जान बनी भारी, देखन को आये नर नारी।
क्रोड़ों घोड़ा और हाथी, मनुष्य की गिणती नहीं आती।
ऊंट पर धजा जो फ़रराती, धमक से धरती थर राती।

स्वामी भलीजी अमृत बेलियाँ बेलियां ।
बाजा बजन्तर शंख पुरियों, अरिहन्त जय जय कीजिये ।
बहन भानजी भुवाजी अनन्द, यह तो जी मंगल पहलड़ो ।
स्वामी यहतो जी मंगल पहलड़ो ॥ १ ॥
ऐसे दूजे जी मंगल, गहरासा चन्दवा ताणिये ।
भरदिये कटोरा, नेमनाथ अंग लगाइये ।
अणाय दही, गोपाल सेती, राच कचोला घोलिये ।
स्वामी राच कचोला घोलिये ।
एक नरम गरम कपोल कुमकुम, महेन्दी कपूर मिलाइये ।
सनान कर आरता धाऊं, अरिहन्त जय जय कीजिये ।
बहन भाणजी भुवाजी आनन्द, यह तोजी मंगल दूसरो,
स्वामी यह तोजी मंगल दूसरो ॥ २ ॥
ऐसे तीजे जी मंगल, मात पितारे बुलाइये ।
मलयागिर चन्दन, नेमनाथ जोग अणाइये ।
हर्ष तो अंग लगाइये चन्दन, शोभाजी महिमा अतिघणी ।
स्वामी शोभाजी महिमा अतिघणी ।
चोवातो चन्दन और मरवा, घस कटोरा घोलिये ।
स्वामी जी घस कटोरा घोलिये ।
मगला श्रावक कोड़ सूरज, कोड़ सूरज अतुल है ।
बाजा बजंतर शंख पुरियो, अरिहन्त जय जय कीजिये ।
बहन भाणजी भुवाजी आनन्द, यहतोजी मंगल तीसरो ।
स्वामी यहतोजी मंगल तीसरो ॥ ३ ॥

दीक्षा जब राजल ने धारी ।ने० ५।
सहेली सब ही समझावें, हिये राजल के एक नहीं आवे ।
जगत सब झूठा दरसावे, मेरे मन नेम कुंवर भावे ।
दोहा—तोड़ा कंकन डोरला तोड़ा नवसर हार ।
काजल टीकी पान सुपारी, सभी तजा शिंगार ।
छोड़ बन चली गिरधारी ।ने० ६।
तजा सब सोलह शिंगारा, आभूषण रतन जड़ित सारा ।
लगे मुझको सबही सुख खारा, छोड़ कर चली निर धारा ।
दोहा-मात पिता परिवार को; तजतान लागी वार ।
विजोग करी चली आपसुं, जाय चढी गिरनार ।
सुरती छोडी महतारी । ने० ७ ।
दयादिल पशुवन की आई, त्याग जब कीनो छिन मांहीं ।
नेमजी गिरनारे जाई; पशु के बन्धन छुडवाई ।
दोहा-नेम राजल गिरनार पै, ध्याये निर्मल ध्यान ।
नवलमल गाई लावनी, उपजा केवल ज्ञान ।
हुए मुक्ति के जय जय कारी ।ने० ८।इति।

## ५४ भजन—नेमनाथजी के पंचमंगल का

ऐसे पहलेजी मंगल, अरिहन्त देव मनाइये, जोशीरे बुलाय,
मोतीयन चोक पुराइये ।
पुराइये चोक, रचाइये मंगल, वेद्य बिप्र बुलाइये,
एक भल मुहूरत, लग्न लिखिया, भलीजी अमृत बेलियाँ,

जो आनन्द मंगल चाहोरे मनाओ महावीर ॥टेक॥
प्रभु त्रिशलाजी का जाया है, कंचन वरनी काया।
जाके चरनन शीश नमाओ ॥मनाओ महवीर १॥
प्रभु अनन्त ज्ञान गुन धारी। है सूरत मोहन गारी।
जाके दर्शन कर सुख पाओ रे ॥ म० २ ॥
या प्रभु जी की मीठी बानी, है अनन्त सुखों की दानी।
थे धार धार तिरजा ओरे ॥ म० ३ ॥
जाका शिष्य बड़ा है नामी, सदा सेवो गोतम स्वामी।
जो ऋद्धि सिद्धि थे पाओरे ॥ म० ४ ॥
थारा विघ्न टल जावे, मन वाँछित सुख प्रगटावे।
फिर आवागमन मिटजावेरे ॥ म० ५ ॥
ये साल उगासी माई, देवास शहर के माहीं,
कहे चोथमल गुण गाओरे ॥ म० ६ ॥ इति ॥

## ५६ भजन—ईश्वर भक्ति का

सुबह शाम जिसको तेरा ध्यान होगा,
वड़ा भाग्यशाली वह इन्सान होगा ॥ टेक ॥
उसीको तो हमदम लगन तेरी होगी,
कि जिसका के पुन्य उदैवान होगा ।१।
है हृदय में जिसने तुमको टटोला,
लगा खाक तन पै क्यों हैरान होगा ।२।
तेरे नाम से जो भी गाफिल रहेगा,

ऐसे चोथे जी मंगल शरण शरण ढलनी ढले ।
मन भावे सो पहरो, वस्त्र चीर पटम्बरे ।
पाट पटम्बर पहरो नेमजी, काने कुंडल सिर शेहरो ।
हाथ तो कंगन, बीच टोडर, पहरोजी नेम पियारड़ा ।
स्वामी पहरोजी नेम-पियारडा । काने लंगूरी, सिर शेहरो,
पहरीने सब जग मोहिया । बाबल सेती राजल विनवे,
हाथी चढा वर आवियो, स्वामी हाथी चढा वर आवियो ।
बाजा वजंतर, शंख पुरियो, अरिहन्त जयजय कीजिये,
बहन भानजी भुवाजी आनन्द, यहतोजी मंगल चोथडो ।
स्वामीजी यहतोजी मंगल चोथड़ो ॥ ४ ॥
ऐसे पाँच में जी मंगल, नेमनाथजी ब्याहन छठे,
तोरन सुं चढतां, पशुओं की बन्ध छुडाविये ।
वर्षी दान दियो नेमनाथजी, नेमनाथजी संजम लियो ।
संजम लियो नेमनाथजी गिरवर चढ़े ।
राजुल सुन वैराग्य उपन्यो, नेमनाथजी राजल सती ।
दान शील तप भावना भावो, अरिहन्त जयजय कीजिये ।
बहन भानजी भुवाजी आनंद, यहतोजी मंगल पांचमो ।
स्वामी यहतोजी मंगल पाँचमो ।५।इति।

## ५५ भजन—महावीर स्वामी का

जो आनन्द मंगल चाहोरे, मनाओ महावीर ।
मनाओ महावीर मनाओ महवीर ।

जग जाग उठा तू सोता है, अन मोल समय ये खोता है।
तू काहे को प्रमादी होता है, ॥भ० १॥
ये समय नहीं है सोने का, है वक्त पाप मल धोने का।
और सावधान चित होने का ॥भ० १॥
तू कौन कहाँ से आया है, अब गमन कहाँ मन भाया है।
टुक सोच यह अवसर पाया है ॥भ० ३॥
और चेतन चतुर हिसाव लगा, क्या खाया खरचा लाभ हुआ।
निज ज्ञान की पुंजी सम्भाल किया ॥भ०४॥
गति चार चौरासी लाख रूला, ये कठिन २ शिवराह मिला।
अव भूल कुमार्ग विषे मत जा ॥भ० ५॥ इति ॥

## ५९ भजन—आत्म शुद्ध करना

नर क्या मुखड़ा धोता है, कर अन्दर साफ शरीर को॥टेक॥
जब लग दिल तेरा नहीं सफा है, मुख धोने से कौन नफा है।
खोटी करनी बे वफा है, रोवेगा तकदीर को।
बैतरनी का गोता है ॥ न० १ ॥
ज्ञान का साबुन राखो संग में, काटे मैल जो फेरे अंग में।
दिल को रंगलो प्रेमी रंग में, बस कर पांचो पीर को।
किस गफलत में सोता है ॥ न०२ ॥
दर्पन लेके देखे चेहरा, हुस्न रूप धन रहे न तेरा।
एक दिन हो शमशान में डेरा, चलना अमीर फकीर को।
पिंजरे से निकला तोता है ॥न०३॥

समझलो बड़ाही वह नादान होगा ।२।

जिस जगह भजन हर घड़ी तेरा होगा,

वैकुंठ शाही वह स्थान होगा ।४।

तू बेचैन मत हो यह पी प्रेम प्याला,

इसे वह पिये जो कदर दान होगा ।५।इति।

## ५७ भजन

गोरा बदन तेरा चाँदसा, यह खाक में मिल जायगा ।

दिनचार का है चाँदना, जोबन तेरा छिप जायगा ।टेक।

यह महल मंडप माडिया, गज बाज पिनस पालकी ।

सब छोड कर चलना पड़े, जब काल सिर पर आयेगा ।गो० १।

गफलत की गहरी नीन्द में, क्यों सो रहा अनजान तू ।

यह वक्त है प्रभु भजन का, नहीं पीछे तू पछितायगा ।गो० २।

तेरा जिस्म पानी का बुलबुला, जाते न लगती देर जी ।

जिस पर करे अभिमान तू, यह वर्फ सम लढ जायगा ।गो० ३।

नर देह जो तुझ को मिली, इस का ही मिलना था कठिन ।

वृथा जो इसको खो दिया, फिर मार जम की खायगा ।गो० ५।

दुनिया के झगड़े छोड़कर, दिल में हरी भी धारले ।

कहे दास इससंसार से, आवागमन मिट जायगा ।गो० ६।इति।

## ५८ भजन-प्रातः कालकीय प्रार्थना

उठ भोर भई टुक जाग सही, भजवीर प्रभु-भजवीर प्रभु ।

अब नीन्द अविद्या त्याग सही, भजवीर प्रभु-भजवीर प्रभु ।टेक।

## ६१ भजन-श्री जम्बू स्वामीजी का

राजगृही ना वासियाजी, जम्बू नाम कुंवार ।
ऋषभदत्तरा डीकराजी, भद्रा ज्यांरी माय ।
जम्बू कह्यो मानलेरे जाया, मत ले संजम भार ॥ १ ॥
सुधर्मास्वामी पधारियाजी, राजगृही रे माँय ।
कोणक वन्दन चालियोजी, जम्बू वन्दन जाय ॥ २ ॥
भगवन्त वाणी वागरी जी,, वर्षे अमृत धार ।
वाणी सुणी वैरागियाजी, जाण्यो अथिर संसार ॥३॥
घर आया माता कनेजी, विनवे वारम्बार ।
अनुमत दीजो मोरी मातजी, माता लेस्युं संजम भार ।
माता मोरी साँभललो, जननी लेस्युं मैं संजम भार ॥४॥
ये आठोंही कामनीरे जम्बू, अपच्छरारे उणीहार ।
परणी ने किम परहरो रे जाया, कैसे कटेगा जमार ॥५
ये आठों ही कामिनीरे जम्बू, सुख विलसो संसार ।
रमिया ठमिया सुं निसरे रे
ज्याँरा वदन कमल विलखाय ॥ ६ ॥
मतहीणा छे मानवीरी माता, मिथ्यातन
रूप रमणी सुं राचियारी माता,
ज्याँरा दुरगत हुआ नहीं छे
माता मोरी साँभलेरी माता,
जननी लेस्युं मैं संजम भ

लाख चोरसी भरी है दर की, जब तुझे जून मिली है नर की।
करतू फिक्र नरक के डर की, भज सर्वज्ञ महावीर को।
कविशंकरदास जोड़ा है ॥न० ४॥

## ६० भजन-भारत का उद्धार

होवे धर्म प्रचार, प्यारे भारत में ॥टेक॥
ईर्षा करे न कोई भाई, दिल में हो सब के नरमाई
सरल बने नर नार ॥प्यारे० १॥
जूआ मांस शराब व चोरी, दूर हो जग से रिश्वत खोरी।
न खेलें कोई शिकार ॥प्यारे०२॥
मुनि गुणी जन जितने आवें, सारे उन से लाभ उठावें।
लेवें जन्म सुधार ॥ प्यारे० ३ ॥
तज कर निन्दा झूठ लड़ाई, गले मिलें सब भाई भाई।
बहे प्रेम की धार ॥ प्यारे० ४ ॥
मुख से कोई न देवें गाली, बोली बोलें इज्जत वाली।
मीठी और रसदार ॥प्यारे० ५॥
महावीर के बनें पुजारी, सत्य अहिंसा दया के धारी।
मंत्र जपें नवकार ॥ प्यारे० ६ ॥
धर्म का झंडा फहरे फर फर, नाम प्रभु का गूंजे घर घर।
होवे जय जयकार ॥प्यारे० ७॥
चन्दन और कहे क्या ज्यादा, भेष व भोजन हो सब सादा।
सादा हो घर बार ।प्यारे० ८। इति।

कन्थ बिना किसी कामनी रे जम्बू, झुरसी बारोंही मास।१८।
मोह मत करो मोरी मातजी, माता मोह से बांधे री कर्म,
आरत दिवारत छोड देरी माता, थेतो करी श्री जी को धर्म।१६।
ये आठोंही कामनी रे जम्बू, समझाई एक न रात।
श्री जिनजी का धर्म दिपाविय जम्बू, वरत्या जयजय कार।
जम्बू भला चेतिया जाया, लीजो संजम भार। २०।
मात पिता समझाविया रे जम्बू, समझाई आठों ही नार।
सासु सुसर समझाविया रे, पाँच से चोरों की लार। २१।
पाँच से सताइस जणा जम्बू, लीनो संजम भार।
ज्ञारा जीव मुक्ति गया जम्बू, बाकी स्वर्ग मंझार।
जम्बू भला चेतिया जाया, लीजो संजम भार।२२। इति।

## भजन ६२

बैठ अकेला दोघड़ी, कभी तो ईश्वर ध्यायाकर।
मन मन्दिर में गाफिल, झाड़ु रोज लगाया कर।टेक।
सोने में तो रैन गुजारी, दिन भर करता पाप रहा।
इसी तरह बरबाद तू प्राणी, करता अपना आप रहा।
बिस्तर से उठ प्रेमियां, सत्संग में भी आयाकर।बै०१।
पास तेरे है दुखिया कोई, तूने मौज उडाई क्या।
भूखा प्यासा पड़ा पड़ौसी, तूने रोटी खाई क्या।
पहिले मन से पूछ कर भोजन फिर तू खाया कर।बै०२।
धन दौलत का मान न करिये, इस का कुछ इतबार नहीं।

छिटकाय।
पालपोस मोटा कियारे जम्बू, अब किम दो छिटकाय।
थारे दया नहीं छे दिलमाय॥८॥
तात मात मिल रोवतारे जम्बू, थारे दया नहीं छे दिलमाय॥८॥
तात मात मिल आवणारी माता, मिलया अणान्तिरी चार।
तारन तिरन कोई नहींरी माता, पिता पुत्र परिवार ॥ ९ ॥
तू माहरे आंधा लाकडी रे जम्बू, तू माहरे प्राण आधार।
तुझ विन माहरे जग सूनारे जाया, जननी जीतव्यराख॥१०॥
एक लोटा पानी पीऊंरी माया, तात मात अनेक।
सगलांरी दया पालस्युंरी माता, आणी चित विवेक॥११॥
ये आठंही कामनी रे जम्बू, सुख विलसो संसार।
दिनरे पाछे, गिरी आथसें जाया, लीजो संजम भार॥१२॥
रतन जड़ित का पींजरारी माता, सूआ जाणेरी फन्द।
काम भोग संसार का रीमाता, ज्ञानी भाष्या छे फन्द।१३।
पंच महाव्रत पालना रे जम्बू, पाँचों ही मेरु समान।
दोष वियालीस टालना रे जम्बू, लेनो सुझतो आहार।१४।
पाँच महाव्रत पालस्युंरी माता, पाँचों ही सुख समान।
दोष वियालीस टालस्युं री माता, लेस्युं सुझतो आहार।१५।
संजम मार्ग दोहिला रे जम्बू, चलनो खांडानी धार।
नदी किनारे रूखडा रे जम्बू, जद तद होय विनास।१६।
चाँद विना किसी चाँदनीं रे जम्बू, तारा विना किसी रात।
वीर विना किसी वहनड़ी रे जम्बू, झुरती चार त्योहार।१७।
दीपक विना रे सुना मंदिर सुनारे जम्बू, पुत्र विना परिवार।

छुटी थी जल की पिचकारी ।वि० ५।
विदेशियों के बिमान अन्दा, बैठे मनुष्य अढाई।
रामचन्द्र ने पुष्पक बिमान में, सेना सभी बिठाई ।
कहती है रामायण प्यारी ।वि० ६।
मलमल और तंज़ेब देख, चक्कर खा हिन्दुस्तान।
बाँस की नलकी में ढाके से, आया मलमल थान ।
ढकी थी हाथी अम्बारी ।वि० ७। इति ।

## ६४ भजन—परदेशी का

क्यों ना लाभ कमावे रे, चेतन परदेशी ।
गया वक्त हाथ नहीं आवेरे, चेतन परदेशी ।।टेक।।
उमर है यह ओस बिन्दु, सोच लीजे दिल में बन्धु ।
धूप लगे ढलजावेरे ।।चे० १।।
क्षण भंगूर है तेरी काया, झूठी जग की है यह माया।
संग ना कोई जावेरे ।।चे०२।।
है जगत यह रैन का सुपना, यहां नहीं है कोई अपना।
किन संग प्रेम बढावेरे ।।चे०३।।
सच्चा सखा है धर्म तेरा, कर आराधन मान मेरा ।
नाथुमुनि चेतावे ।।चे० ४।।इति।।

## ६५. भजन—सती राजलदेवी का कहना

सखी न रोको तुम मुझको, मैं गढ गिरनार जाऊंगी ।
कि प्यारे नेम स्वामी के, वहां जा दर्शन पाऊंगी ।। टेक ।।

दया दमन सत्य शील, दया से समझो बढकर धर्म नहीं।
दीन दुखी बलहीन की, सेवा रोज कमाया कर ।बे० ३।
बारम्बार जन्म का पाना, बच्चों वाला खेल नहीं।
जन्म जन्म के शुभ कर्मों का, होता जबतक मेल नहीं।
नरतन पाने के लिये, उत्तम कर्म कमायाकर ।बे० ४।इति।

## ६३ भजन–विद्या माता का

बिन बिद्या के भारत देश; आज तेरी हुई खुवारी ।टेक।
किसी कविका वचन सदा, दिन रहते न एक समान।
कभी विदेशी हमें कहैं थे अपना ही महमान।
हमारी थी रिश्तेदारी । वि० १ ।
अमरीका में अर्जुन ब्याहे, पाँडु ब्याहे ईरान ।
धृतराष्ट्र राजा ब्याहे, काबुल के दरम्यान ।
जहां की माता गंधारी ।वि० २।
बिदेशियों की मोटर रेलें, देख करें अफसोस।
पांच मिनट में काठ का घोड़ा, जाता बाइस कोस।
भोज की थी असवारी ।वि० ३।
फोनोग्राफ देख कर वाजा, लोग हुए लवलीन।
विक्रमादित्य के तख्त के नीचे बतीस लगीथी मशीन।
बोली थी न्यारी न्यारी ।वि० ४।
बाजारों में नल का पानी पीकर, लोग हुए हैरान।
भीष्म के कारण अर्जुन ने, मारा जमीं में बाण।

मुझे महेन्दी नहीं चाहिये, धर्म मेहन्दी लगाऊंगी ॥ ११ ॥
सजावट और बन ठन से, मुझे नफरत मेरे दिल को।
नही दरकार सुरमा की, नहीं में पान खाऊंगी ॥१२॥
चलूंगी नकरा पाऊं पर, अब तो जग सेग प्यारे के।
किसी के और कहने को, सुनूंगी ना सुनाऊंगी ॥ १३ ॥
मुनि चन्दन यह नर जीवन, बड़ी मुश्किल से पाया है।
कि संजम धार के इस को, अति ऊँचा उठाऊंगी ।१४॥इति॥

## ६६ भजन-निरमोही राजा की ढाल-तर्जलावनी

वन्दू नाभराय के नन्द आद के करता,
श्री चरम जिनेश्वर वर्द्धमान दुःख हरता।
चोवीस तीर्थंकर दुक्कर करणी करता,
हुए अष्ट कर्म दल जीत, शिव रमनी के वरता।
सुर नर और मुनि, जिन का सुमरन करता।
जो सुमरे निश दिन, नीचगति नहीं पड़ता।
सतगुरु बतलाई साची जिन की वाणी।
जिन जीता मोहनी कर्म सो उत्तम प्रानी ॥१॥
सुर राजा ने एक दिन, प्योग ज्ञान में लाया।
निरमोही राजा देख, चित्त हुलशाया।
तब बोला सुर पति, दृढ धर्मी वह राया।
जिन कुनबे सेती, मोह को दूर हटाया।
सुर नर मुनि जिस को, सकता नहीं डिगाया।

दया पशुओं की ला मन में, मेरे प्रीतम गये बन में,
लिया है जोग बचपन में, उन्हें जा सिर झुकाऊंगी ॥१॥
किसी संसार के सुख की, नहीं खुवाहिश जरा मुझ को।
चले जिस राह पर स्वामी, उसी पर पग बढाऊंगी ॥२॥
यह झूठी जगत की माया, धरा क्या खाक है इस में।
बचाऊंगी स्वयं को मैं, बचाऊंगी बचाऊंगी ॥ ३ ॥
कठिन इस जोग का पालन, अगर कर सकते हैं बालम।
तो मैं भी हो के क्षत्राणी, भला क्यों खोफ खाऊंगी ॥४॥
सखी संसार में सुख यह, असल में सुख नहीं हरगिज।
जिन्हें प्रीतम ने पाया है, इन्हें मैं भी पाऊंगी ॥ ५ ॥
हटाओ फूल की शैया, जरूरत है नहीं इसकी।
वैरागन नेम की हूँ मैं, घास सूखा बिछाऊंगी ॥ ६ ॥
उतारो हार यह गले से, जड़ाऊ चूड़ियाँ कंगन।
लिया वैराग्य जब कि है, नही अब मैं सजाऊंगी ॥ ७ ॥
वैरागन हूँ जरूरत क्या मुझे, भूषण की ये सखियो।
यह छल्ले नाक का कोका, नहीं मैं लोंग पाऊंगी ॥ ८ ॥
निकालो कान से हीरे, व मोती के जड़े जेवर।
सभी भान्ति से मैं जीवन, सखी सादा बनाऊंगी ॥ ९ ॥
मुझे एक श्वेत साड़ी दो, नहीं रंगदार कुछ चाहिये।
हुआ वैराग्य दिल मेरे, वैरागन बन दिखाऊंगी ॥ १० ॥
यह इत्रो तेल व कंघी, और शीशा भी हटा डालो।

सम्वत उन्नीसो चौबीस माहीं, शुभजन्मे आनन्द गुरु जी आई।

शिक्षा लिनि गुरु पाली। तु० ४।

सम्वत् उन्नतालीस नाम सुहागी, दीक्षा नाडौल गुरु से पाई।

भव्य जीवों के तारन हारे। तु० ६।

पूज्य मंगल सैन गुरु आपके नामी, दीक्षा शिक्षा जिनसे पाई।

गुरु भवजल तारन हारे। तु० ७।

बाल ब्रह्मचारी गुरुजी स्वामी, देश देश में आप हैं नामी।

महिमा अपरम पारी। तु० ८।

क्रोध मान के भाव निवारे, लोभ तज शरल भाव चित धारे।

ज्ञान क्रिया के भंडारी। तु० ९।

ज्ञान चन्द्र गुरु जी स्वामी, सब जीवन के हित के कामी।

गुरु ज्ञान के भंडारी। तु० १०।

सम्वत् दोहजार तीन का आया, कुरड़ी नाँगल में आनन्द छाया।

हो रहा जय जय कार। तु० ११।

गुरुदेवजी दया कुछ करना, लियाफूल ने अपका शरना।

दया दिल गुणधारी। तु० १२।

## ६८ भजन-ज्ञान रूपी बाग का

ज्ञान का बाग लगाओ रे, तुम सुनों सत गुरु का वैन,

ज्ञान का बाग लगाओ रे ॥टेक॥

समकित धरती शुद्ध कराओ, विनय का बीज बुवाओ रे।

क्षमा की क्यारी बिबे[illegible] [illegible]मता जल [illegible] ०१।

मिथ्याति एक सुर, लेन परीक्षा आया।
जोगी का रूप बनाकर, बीन बजानी ॥जि०२॥

जब कुंवर गया बन सैल, महल को धाया।
दरवाजे पर आय, दासी से बतलाया ।
अरी सुन चेरी थारा कुंवर, बाघ ने खाया।
मैं खबर करन को दौड़, बाग से आया ।
दासी कहे जोगी, क्यों इतना घबराया।
तैं कपड़े रंगे, नहीं मरम जोग का पाया ।
अहे कौन दासी कौन आप, ये कुछ कहानी ॥३॥

दोहा-वचन सुणी ने चुप किया, हृदय अचरज आय,
चाकर ने ठाकुर घणा, हिये विचारी जोय ।१।

यह दासी मोल बिकाती, फिर क्यों रोवे,
तू चल माता के पास, जिस दुःख होवे।
अरी सुन माता मोरी बात, फिकर क्या होवे ।
तेरे सुत को पकड़ा सिंह, वो बैठा रोवे ।
माता कहे जोगी, चिन्तातुर क्यों होवे ।
यह जन्म मरण संसार, फिर कुछ न होवे
यह झूठा है संजोग, जगत है फानी ॥जि०४॥

दोहा-ये माता [illegible] दिया, [illegible]
के पुत्र इनका नहीं, या [illegible]

सम्वत उन्नीसो चोबीस माहीं, शरनलई आपने गुरू की आई।
विद्या निधि गुण धारी ।तु० ४।
सम्वत् उन्नतालीस गाम लुहारी, दीक्षा जहांपुर गुरुने धारी।
भव्य जीवों के तारन हारे ।तु० ६।
पूज्य मंगल सैन गुरु आपके नामी, दीक्षा शिक्षा जिनसे पामी।
गुरु भवजल तारन हारे ।तु० ७।
बाल ब्रह्मचारी गुरुजी स्वामी, देश देश में आप हैं नामी।
महिमा अपरम पारी। तु० ८।
क्रोध मान के भाव निवारे, लोभ तज शरण भावचित धारे।
ज्ञान क्रिया के भंडारी। तु० ९।
ज्ञान चन्द्र गुरु जी स्वामी, सब जीवन के हित के कामी।
गुरु ज्ञान के भंडारी। तु० १०।
सम्वत् दोहजार तीन का आया, कुरड़ी नाँगल में आनन्द छाया।
हो रहा जय जय कार ।तु० ११।
गुरुदेवजी दया कुछ करना, लियाफूल ने आपका शरना।
दया दिल गुणधारी ।तु० १२।

## ६८ भजन-ज्ञान रूपी बाग का

ज्ञान का बाग लगाओ रे, तुम सुनों मन गुरु का बैन,
ज्ञान का बाग लगाओ रे ।।टेक।।
[illegible] गुरु [illegible], विनय का बीज बुवाओ रे।
[illegible], समता नीर छिड़काओ ।ज्ञा० १।

शील डोल चहुंतर्फ चिणाओ; सत्य की कलीय फिराओ रे।
दानादिन दरवाजा चहुं दिश, दया की रहुंस बन्धाओ ।ज्ञा० २।
संजम रूपी महल चिणाओ, श्रद्धा सीढी लगाओरे।
सुमत गुप्त का जाली झरोखा, जिहाँ बैठा सुख पाओ ।ज्ञा० ३।
छः काया का छपरा छवाओ, नो तत्व बेल चढाओ रे।
अनु भव मेवा उतरन लागी, हर्ष हर्ष कर खाओ ।।ज्ञा० ४।।
पंच महाव्रत बाड़ी फूली, भमरा करत उमाओ रे।
ऐसे ही श्रावक उमगीने आवे, जिनवाणी रस प्याओ ।ज्ञा० ५।
आम्बू नीम्बू जामन जमोया, केला कचनार लगाओ रे।
दाडिम दाख अंगूर नारंगी, यह दसविध यतिधर्म पाओ ।ज्ञा० ६।
चेतनमाली करे है रखवाली, भावना उज्वल भाओ रे।
पंच प्रमादी पंखिया बैठें, ताक ताक के उड़ाओ ।ज्ञा० ७।
ज्ञान गुलाब चारित्र चमेली, तप मरुवा महकाओ रे।
समकित चम्पा फूल रही है, अजर अमर पद पाओ ।ज्ञा० ८।
ज्ञान दर्शन चारित्र आरोधो, तप कर तन को तावो रे।
कहे धनीदास काँधला माहीं, गुरु चरन चितलाओ ।ज्ञा० ९।

## ६९ भजन-प्रार्थना श्री आदिनाथ जी से

आदि जिन अर्ज सुनो म्हारी, कुगुरु कुधर्म छोड़ कर,
शरन लई थारी ।। टेक ।।

लख चोरासी चौगान विषे में, रुल्यो जीव भारी।
चोदा राजु आँगन मोटा, फरस्या बहु वारी ।।आ० १।।

चरचा करवा घर से निकल्या, खिष्ट खरण रा कामी।
देखी त्रिगड़ो अचर्ज उपन्यो; मानगल्यो निठामी ॥प्र०२॥
तीन छत्र सिर उपर सोभें, चमर ढुले दोऊं कानी।
रतन मई सिंहा सण ऊपर, बैठे अन्तर जामी ॥ प्र० ३ ॥
सिर पर वृत्त अशोक विराजे, शहस्त्र धजा फरकाणी।
आगे चक्र चले अरि दारुण, मान खम्भ अगवाणी ॥प्र०४॥
पूंठे तो भा मंडल दीपे, योजन गमनी वाणी।
भव्य जीव सुणी नें हर्षे, मिथ्याति मुरझाणी ॥ प्र० ५ ॥
चोंसठइन्द्र करें ज्याँरी सेवा, चरण ग्रहें सिर नामी।
जयजय शब्द दुंदभी वाजे, मुक्त रमण रा कामी ॥ प्र० ६ ॥
तीन दवों का प्रश्न पूछ्यो, भाख्यो अन्तर्यामी।
दान दया और इन्द्रि दमनी, ये तीनों सुख दानी ॥प्र०७॥
इन्द्र शिष मुनी वीरजीरी वानी, यह तीन भवनरा स्वामी।
चार सहस्त्र चारसो ऊपर, एक दिन दीक्षा पामी ॥प्र० ८॥
सम्वत उन्नीसे उन्नीस ऊपर सांभल जो भव्य प्राणी।
कहे धर्मोदास मैनदी मांहीं, गुरुचरणा चित आणी ॥प्र०९॥

## ५९ भजन—मार्गी कर्मी श्रावक का तर्ज-होली

शील डोल चहुंतर्फ चिणाओ; सत्य की कलोंत्र (?) लिगाओ रे।
दानादिक दरवाजा चहुं दिश, दया की कुंड बन्धाओ।ज्ञा०२।
संजम रूपी महल चिणाओ, श्रद्धा सीढ़ी लगाओ रे।
सुमत गुप्त का जाली झरोखा, जिहाँ बैठा सुख पाओ।ज्ञा०३।
छः काया का छपरा छवाओ, नो तत्व बेल चढाओ रे।
अनु भव मेवा उतरन लागी, हर्ष हर्ष कर खाओ।।ज्ञा०४।।
पंच महाव्रत झाड़ी फूली, भमरा करत उमाओ रे।
ऐसे ही श्रावक उमगीने आवे, जिनवाणी रस प्याओ।ज्ञा०५।
आम्बू नीम्बू जामन जमोया, केला कचनार लगाओ रे।
दाडिम दाख अंगूर नारंगी, यह दसविध यतिधर्म पाओ।ज्ञा०६।
चेतनमाली करे है रखवाली, भावना उज्वल भाओ रे।
पंच प्रमादी पंखिया बैठे, ताक ताक के उड़ाओ।ज्ञा० ७।
ज्ञान गुलाब चारित्र चमेली, तप मरुवा महकाओ रे।
समकित चम्पा फूल रही है, अजर अमर पद पाओ।ज्ञा०८।
ज्ञान दर्शन चारित्र आरोधो, तप कर तन को तावो रे।
कहे धनीदास काँधला माहीं, गुरु चरन चितलाओ।ज्ञा०९।

## ६९ भजन-प्रार्थना श्री आदिनाथ जी से

आदि जिन अर्ज सुनो म्हारी, कुगुरु कुधर्म छोड़ कर,
शरन लई थारी ॥ टेक ॥
लख चोरासी चौगान विषे में, भ्रम्यो जीव भारी।
चोदा राजु आँगन मोटा, फरश्या बहु वारी।।आ०१।

भाग्य जोग थारो दर्शन पायो, यही नफो कमायो ॥चे० २॥
एक घडी को सम्वर करले, यह भी दाय नहीं आयो।
कहे देही चौसे नीन्द दबावे, मोहे प्रमाद सताये ॥चे० ३॥
कर वन्दना जब घर को आयो, मित्र आय बतलायो।
आज नगर में वेश्या नाचे, सुणकर मन लुभायो ॥चे० ४॥
आगे भीड़ जुड़ी अति भारी, बैठन कहीं नहीं पयो।
खड़े ही खड़े रुव रैन गमाई, तनमन ध्यान लगायो ॥चे० ५॥
मल मूत्र से पेट आफरे, निकलवा नहीं पायो
इह दुःख को जीव सुखकर माने, ऐसो श्रावक भायो ॥चे० ६॥
धृग धृग है इम तबला बोले, कुनकुन सारंगी शब्द सुनायो।
वेश्या हाथघुमाय कहत है, इनको २ यह भाव बतायो ॥चे० ७॥
पूज्य तुलसीराम तने प्रसादे, धनीदास इम गायो।
शहर कुचामण ढाल कहीये, गुरु चरणो शीश नमायो॥चे० ८॥

## ७३ भजन—सद्वोध—तर्ज होरी

तैने क्या करतूत करीरे करीरे। तैने नरभव पायो ॥ टेक ॥
बाल पना में खेल गमायो, जुवानी में नार वरी रे।
हंस्यो रम्यो तिन के संगराच्यो, पापकी नाव भरीरे भारीरे। तै० १।
तेल फूलेल अबीर अगरचा, देही सुगन्ध करी रे।
नहाय धोय शिंगार बनायो, वाकीसी पागधरीरे धरीरे। तै० २।
देख जवानी भया है दीवाना, डोलत गली ये गली रे।
काले केश नैन बीच सुरमा, ताके नार परीरे परी रे। तै० ३।

खावत जहर बतावत अमृत, कुमति ने बुद्धि हरी रे।
निजगुण छोड रच्यो पर गुण में ममता नहीं मरीरे २।तै०४।
जुवा खेल मद्य माँस में राच्यो, वेश्या संग करी रे।
चोरी जारी हिंसा में लाग्यो, नरक कीनींव धरीरे धरीरे।तै०५।
साधु सन्त के पास न आयो, कु गुरुओं से प्रति करी रे।
धर्म अधर्म को भेद न जान्यो, मिथ्या में दृष्टि धरीरे २।तै०६।
मेले खेले ख्याल तमासे, इन तेरी बुद्धि हरी रे।
इन्द्रि पाँचो हरें धन तेरा, तैने सुरती नाय करीरे २।तै०७।
वृद्ध भयो इन्द्रि हीनी, फलसा में खाट धरी रे।
मन की हँस रहीमन माहीं, रोवे नैन भरी रे भरी रे।तै०८।
काल आन जब हेलो पाड़्यो, विध विध रोग करी रे।
रुकगये कंठ शब्द नहीं निकसे, पहुँच्यो नरक पुरीरे २।तै०९।
पर उपदेश देवन को चतुरा, राखे बुद्धि खरीरे।
कहे धनीदास आप नही चेते, तासिर धूल पड़ीरे २।तै०१०।

## ७४ भजन-तर्ज रेखता की

कमर को मोड कर चलते, अतर यह देह से मलते।
जिन्हहों से शेर भी डरते, आखिरां वह भी मरते ॥
धनी को याद रख बन्दे साई को साच प्यारा है ॥टेक॥
बाल पन खेल में खोया, जवानी नीन्द भर सोया।
बुढ़ापा देखकर रोया धर्म का बीज नहीं बोया॥ध०१॥
जिन्हों की देह थी खूबा, अच्छे थे लाल महबूबा।

निरखकर चलते थे छायाँ, उन्हों को कालने खाया। ध० ३।

जिन्हो घर घूमते हाथी, हजारों संग में साथी।
फाढकर चलते थे छाती, तेल बिन बुझ गई बाती। ध० ४।

जिन्हों घर हींस ते ताजी, बैठ कर खेलते बाजी।
देखतन हो रहा राजी, सोच नहीं करत हैं पाजी। ध० ५।

पहरते रेशमी वस्ते, रूप को देख कर हंसते।
जिसमुख चावते बीड़े, उसीमुख पड़ गये कीड़े। ध० ६।

जिन्हों के बाल थे काले, मलाई दूध के पाले।
[illegible]तर बहुत ही घाले, कर्म ने खाक कर डाले। ध० ७।

[illegible]ोते जो मुल्क के हाली, चालते राजहंस सी चाली।
पहरते जाफते वाली; गये दरबार कर खाली। ध० ८।

हजारों बाग के रसते, बिछोने में रेशमी बिछते।
जिन्होंपर बैठकर हंसते, उन्हों पर चल गये रस्ते। ध० ९।

चलती है कालकी चाकी, कोई नहीं रहता है बाकी।
कहे धनीदास चेतलो भाई, मनुष्यदेह दोहलीपाई। ध० १०।

## ७५ भजन—तर्ज प्रभाती

कौन वक्त सोवन की बरियाँ, भज भगवन्त सवेरा रे ॥टेक॥
मनुष्या पुरी की पीठ लगी है, सौदा करो भलेरा रे।
यह अवसर मत चूक विवहारी, चलना आवे नेड़ारे। कौ० १।
[illegible]ोह नीन्द हसा प्राणी, आन विषय ने घेरा रे।
[illegible]ाँच चोर तेरे पीछे लाग्या, चोरहड़े धन तेरा रे। कौ० २।
[illegible]र्व कमाई तैं सब खाई, निमड़ गया धन तेरा रे।
[illegible]नजा तोकू खबर पड़ेगी, आन काल ने घेरा रे। कौ० ३।

निरखकर चलते थे छायाँ, उन्हीं को कालने खाया।ध० ३।

जिन्हों घर घूमते हाथी, हजारों संग में साथी।
फाढकर चलते थे छाती, तेल बिन बुझ गई बाती।ध०४।

जिन्हों घर हींस ते ताजी, बैठ कर खेलते बाजी।
देखतन हो रहा राजी, सोच नहीं करत हैं पाजी।ध०५।

पहरते रेशमी बसते, रूप को देख कर हंसते।
जिसमुख चाबते बीड़े, उसीमुख पड़ गये कीड़े।ध०६।

जिन्हों के बाल थे काले, मलाई दूध के पाले।
अंतर बहुत ही बाले, कर्म ने खाक कर डाले।ध०७।

होते जो मुल्क के हाली, चालते राजहंस सी चाली।
पहरते जाफ्ते बाली; गये दरबार कर खाली।ध० ८।

हजारों बाग के रसते, बिछोने में रेशमी बिछते।
जिन्होंपर बैठकर हंसते, उन्हों पर चल गये रस्ते।ध०९।

चलती है कालकी चाकी, कोई नहीं रहता है बाकी।
कहे धनीदास चेतलो भाई, मनुष्यदेह दोहलीपाई।ध०१०।

## ७५ भजन—तर्ज प्रभाती

कौन वक्त सोवन की बरियाँ, भज भगवन्त सवेरा रे।।टेक।।
मनुष्या पुरी की पीठ लगी है, सौदा करो भलेरा रे।
यह अवसर मत चूक बिवहारी, चलना आवे नेड़ारे।कौं०१।
मोह नीन्द सूता प्राणी, आन विषय ने घेरा रे।
पाँच चोर तेरे पीछे लाग्या, चोरहड़ें धन तेरा रे।कौं० २।
पूर्व कमाई तैं सब खाई, निमड़ गया धन तेरा रे।
जबजा तोकु खबर पड़ेगी, आन काल ने घेरा रे।कौं०

दोहा-समुद्र विजयजी का लाडला, नेम जिन्हों का नाम।
राजलदे को आये प्रणवा, उग्रसेन घर ठाम।
प्रसन्न भई नगरी सारी ॥ने० १॥
कसुम्बल बागा अति भारी, कोर गोटन की छबी न्यारी।
किलंगी तुररा सुखकारी, माला गल मोतीयन की डारी।
दोहा-काने कुंडल जगमगे, सीस शेहरा जान।
कोड़ भानु की करूं उपमा, जांकी शोभा इन्द्र समान।
बाज रहा बाजा ढक सारी ॥ने० २॥
छूट रही है हुका तुरराई, ब्याहने को आये बड़े भाई।
झरोखे राजलदे आई, जान को देखी सुख पाई।
दोहा-उग्रसेनजी देखकर, मन में करें विचार।
बहुत जीव करा एकठा, वाड़ा भरा तिनबार।
करी जब भोजन की त्यारी ॥ने० ३॥
निकट जब तोरन के आये, पशु जीव सब ही कुरलाये।
नेमजी वचन फरमाये, पशु तुम काहे को लाये।
दोहा-पाका भोजन होवसी जान वास्ते यह।
यह वचन सुन श्री नेमजी, थरहर कम्पी देह।
भाव से चढ़ गये गिरनारी ॥ने० ४॥
पीछे से राजलदे आई, हाथ जब पकड्यो है माई।
कहां तू जावे मेरी जाई, और वर है तुझे मुकताई।
दोहा-मेरे तो वर एक है, हो गये नेम कुंवार।
और वर कब हूँ न परनमु, क्रोड़ करो विचार।

स्वामी भलीजी अमृत बेलियाँ बेलियां ।
बाजा बजन्तर शंख पुरियों, अरिहन्त जय जय की जिये ।
बहन भानजी भुवाजी अनन्द, यह तो जी मंगल पहलड़ो ।
स्वामी यहतो जी मंगल पहलड़ो ॥ १ ॥
ऐसे दूजे जी मंगल, गहरासा चन्दवा ताणिये ।
भरदिये कटोरा, नेमनाथ अंग लगाइये ।
अणाय दही, गोपाल सेती, राच कचोला घोलिये ।
स्वामी राच कचोला घोलिये ।
एक नरम गरम कपोल कुमकुम, महेन्दी कपूर मिलाइये ।
सनान कर आरता धाऊं, अरिहन्त जय जय की जिये ।
बहन भाणजी भुवाजी आनन्द, यह तोजी मंगल दूसरो,
स्वामी यह तोजी मंगल दूसरो ॥ २ ॥
ऐसे तीजे जी मंगल, मात पितारे बुलाइये ।
मलयागिर चन्दन, नेमनाथ जोग अणाइये ।
हर्ष तो अंग लगाइये चन्दन, शोभाजी महिमा अतिघणी ।
स्वामी शोभाजी महिमा अतिघणी ।
चोवातो चन्दन और मरवा, घस कटोरा घोलिये।
स्वामी जी घस कटोरा घोलिये ।
मंगला श्रावक कोड़ सूरज, कोड़ सूरज अतुल है ।
बाजा बजंतर शंख पुरियो, अरिहन्त जय जय कीजिये ।
बहन भाणजी भुवाजी आनन्द, यहतोजी मंगल तीसरो ।
स्वामी यहतोजी मंगल तीसरो ॥ ३ ॥

ऐसे चोथे जी मंगल शरण शरण ढलनी ढले।
मन भावे सो पहरो, वस्त्र चीर पटम्बरे।
पाट पटम्बर पहरो नेमजी, काने कुंडल सिर शेहरो।
हाथ तो कंगन, बीच टोडर, पहरोजी नेम पियारड़ा।
स्वामी पहरोजी नेम-पियारडा। काने लंगूरी, सिर शेहरो,
पहरीने सब जग मोहिया। चावल सेती राजल विनवे,
हाथी चढा वर आवियो, स्वामी हाथी चढा वर आवियो।
बाजा वजंतर, शंख पुरियो, अरिहन्त जयजय कीजिये,
बहन भानजी भुवाजी आनन्द, यहतोजी मंगल चोथडो।
स्वामीजी यहतोजी मंगल चोथड़ो ॥ ४ ॥
ऐसे पाँच में जी मंगल, नेमनाथजी व्याहन छढे,
तोरन सुं चढतां, पशुओं की बन्ध छुडाविये।
वर्षी दान दियो नेमनाथजी, नेमनाथजी संजम लियो।
संजम लियो नेमनाथजी गिरवर चढ़े।
राजुल सुन वैराग्य उपन्यो, नेमनाथजी राजल सती।
दान शील तप भावना भावो, अरिहन्त जयजय कीजिये।
बहन भानजी भुवाजी आनंद, यहतोजी मंगल पांचमो।
स्वामी यहतोजी मंगल पाँचमो ।५।इति।

## ५५ भजन—महावीर स्वामी का

जो आनन्द मंगल चाहोरे, मनाओ महावीर।
मनाओ महावीर मनाओ महवीर।